# भूमिका

भारतीय किसानोंकी दशा आजकल बहुत ही शोचनीय हो गई है। अधिकाश किसानोंको कठिन परिश्रम करनेपर भी रूखा-सूखा भरपेट भोजन नही मिल पाता। इनकी सख्या भारतकी जन संख्याके करीब ७० फी सैकडा है। ये राष्ट्रके प्रधान अग हैं। विना इनकी दशा सुधारे देशकी दशा सुधरना असम्भव है। भारतीय किसान बहुत गरीब हैं। इनकी कठिनाइया विशेषत आर्थिक हैं। इसलिये मैंने अपनी क्षुद्र बुद्धिके अनुसार इस पुस्तकमें यह बतलानेका प्रयत्न किया है कि उनकी सब असुविधाए एक साथ कैसे दूर की जा सकती हैं और उनकी आर्थिक दशा राष्ट्रीय सरकार, अर्थात् ऐसी सरकार जो जनताके प्रति पूर्णरूपसे उत्तरदायी हो, शिक्षित जनता और किसानोंके सम्मिलित प्रयत्नोंसे २० २५ वर्षोंके अन्दर ही कैसे सुधर सकती है।

जबसे मैंने अर्थशास्त्रका अध्ययन आरम्भ किया तबसे ही मेरा ध्यान किसानोंकी गिरी हुई दशाकी तरफ आकर्षित हुआ। मैंने पहिले भारतीय किसानोंके सम्बन्धकी पुस्तकें पढीं और ग्रामोंमें जा जाकर उनकी दशा अच्छी तरहसे समझनेका प्रयत्न किया। इसके बाद मैंने यह जाननेकी कोशिश की कि ससारके अन्य सभ्य देशोंमें कृषि सुधार किस प्रकार हो रहा है। कई महीनोंतक

# अनुक्रमणिका ।

## आठवां अध्याय—पानीकी कमी दूर करना



## नवां अध्याय—किसानोंको ऋणमुक्त करना



## दसवां अध्याय—बीचके दलालोंकी संख्या कम करना



## ग्यारहवां अध्याय—किसानोंकी शेष असुविधाओंका दूर करना

## बारहवां अध्याय—सारांश और उपसंहार



## परिशिष्ट ( १ )-खादका महत्व और उपयोग



## परिशिष्ट ( २ )-कपास



## परिशिष्ट ( ३ )-गन्ना, गुड और शक्कर

# कोष्ठक सूची ।



# चित्र व नकशा-सूची




# समर्पण

वेदशास्त्र सम्पन्न, परमपूज्य पिताजी

श्रीयुत पंडित बलरामजी देवेश्वरजी दुबे

के

कर-कमलोंमें यह पुस्तक

## सादर समर्पित

है।

दयाशंकर दुबे

# भारतमें कृषि-सुधार



श्रीमान् पंडित बलरामजी देवेश्वरजी दुबे

# भारतमें कृषि-सुधार



## पहला अध्याय

### रोटीका प्रश्न

[ भारतमें अनाजकी आवश्यकताका परिमाण, अनाजकी पूर्ति, अनाजकी कमी, आधा पेट भोजन पानेवालोंकी संख्या । ]

जीवनका मुख्य आधार अन्न है। पेटकी भली-भांति पूजा किये बिना कोई भी मनुष्य अपना काम अच्छी तरह नहीं कर सकता। यदि कुछ दिनोंतक अन्न न मिले तो मृत्युका सामना करना पडता है। दुर्भिक्षके समयमें अन्नके अभावसे बहुतेरे मनुष्य अपने प्राणोंका बलिदान देते हुए दृष्टिगोचर होते हैं। परन्तु मामूली समयमें भी यदि किसी मनुष्यको, कुछ दिनोंतक लगातार आधा पेट खानेको मिले तो धीरे धीरे उसकी शक्तियोंका ह्रास होने लगेगा और एक न एक रोगका शिकार बनकर अन्तमें उसे अपने प्राणोंसे हाथ धोना पडेगा। सन् १८७० में डाक्टर दादाभाई नौरोजीने अपनी पुस्तक "Poverty and Unbritish Rule in India, पावर्टी एण्ड अनब्रिटिश रूल

इन इण्डिया" में यह अच्छी तरहसे सिद्ध करके दिखा दिया था कि उस समय अधिकाश भारतवासियोंको भरपेट भोजन मुश्किलसे मिल सकता था। प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता सर विलियम हण्टरने स्वीकार किया है कि भारतमें ४ करोड मनुष्योंको, जन्मभर, आधा पेट खाकर ही रहना पडता है। सन् १६०१ में विलियम डिगबी साहबने भी, अपनी पुस्तक "Prosperous British India, प्रास्परस ब्रिटिश इण्डिया" में डाक्टर दादाभाई नौरोजीके उक्त कथनका बहुत अच्छी तरह समर्थन किया हे। १६०१ की और इस समयकी दशामे अवश्य ही बहुत कुछ परिवर्तन हो गया है। परन्तु खेदकी बात है कि डिगबी साहबके बाद, अभीतक, किसीने आधे पेट भोजन पानेवाले मनुष्योंकी सख्याका पता लगानेका, निष्पक्षभावसे प्रयत्न नही किया। अब भी देशके कई नेताओंका मत है कि हमारे करोडों देशवासियोंको आधे पेट खाकर ही जन्म बिताना पडता है और ऐसे मनुष्योंकी सख्या दिनपर दिन बढ़ती जाती है, परन्तु दूसरे पक्षवाले इसका बडे जोरोंके साथ खण्डन करते हैं। इसलिए, इस प्रश्नको हल करनेकी आवश्यकता और भी बढ गई है। देशमें अनाजकी वार्षिक माग और उसकी वार्षिक पूर्त्ति का अन्दाजा किये बिना आधे पेट भोजन पानेवालोंकी सख्याका हिसाब लगाना सम्भव नहीं। इसलिए हम नीचे इन्हीं दो बातोंका अन्दाज़ा लगानेका प्रयत्न करते हैं। इसमें हम उन्हीं चिट्ठों (Statistics) से काम लेगे जो सरकारी रिपोर्टमें दिये हुए हैं।

भारतवर्षमें बहुतसे देशी राज्य भी सम्मिलित हैं। परन्तु सरकारी रिपोर्टोंमें उनके सम्बन्धमें सब प्रकारके ब्यौरे नहीं रहते। इसलिए केवल ब्रिटिश भारतके सम्बन्धमें ही इन बातोंकी जाच करना ठीक होगा। अनाजकी उपज वर्षापर बहुत कुछ आश्रित रहती है और प्रति वर्ष वर्षा एक सी नहीं होती। किसी वर्ष अधिक होती है, किसी वर्ष कम। और अनाज भी जिस वर्ष उत्पन्न होता है उसी वर्ष सबका सब खा नहीं लिया जाता। इसलिए यदि एक ही वर्षका हिसाब लगाया जायगा तो उससे प्रश्नका सन्तोषदायक उत्तर न मिल सकेगा। अतएव हमने सन् १९११–१२ से १९१९-२० तक नौ वर्षोंके अनाजकी माँग और पूर्तिका हिसाब लगाना उचित समझा है। इसमें भले बुरे सब प्रकारके वर्ष आजायँगे और उनका औसत लगानेपर विश्वास-जनक परिणाम निकलेगा। उन नौ वर्षोंमें, कृषिकी दृष्टिसे, सन् १९११–१२, १२-१३, १४-१५, १५-१६ और १७-१८ साधारण वर्ष थे। १९१६–१७ और १९–२० अच्छे वर्ष थे, १९१३–१४ और १८–१९ खराब।

अब हम, देशके अनाजकी वार्षिक मांगका अन्दाजा लगानेका प्रयत्न करते हैं। इसके लिये हमें तीन बातोंके पता लगानेकी आवश्यकता है —

(अ) यदि हम यह मान लें कि सब मनुष्योंको भरपेट खानेको मिल जाता है, तो भारतवासियोंको अपना स्वास्थ्य ठीक बनाये रखनेके लिए कितने अनाजकी आवश्यकता होती है?

(ब) गाय, बैल इत्यादि पशु वर्षभरमें कितना अनाज खा लेते हैं ?
(स) और बीजके लिए कितना अनाज आवश्यक है ?

अपने स्वास्थ्यको ठीक रखनेके लिए, भारतवासियोको सालमे कितने अनाजकी आवश्यकता है, इसका हिसाब लगाते समय यह जानना आवश्यक है कि अपनी आयुके अनुसार प्रत्येक मनुष्यको प्रतिदिन कितने अनाजकी आवश्यकता पडती है। अकालके समय सरकारकी ओरसे जो काम खोले जाते हैं वहा काम करनेवालोंको इतना ही वेतन दिया जाता है जिससे वे केवल अपने स्वास्थ्यकी रक्षा कर सके। सयुक्त देश, पञ्जाब, बङ्गाल, बम्बई और मदरासके अकाल-नियमों (फेमिन कोडों) में निम्न लिखित मिहनताना लिखा हुआ है:—

## कोष्ठक नं० ( १ )

| | |
|---|---|
| उन मनुष्योंके लिये जो मजदूरी करते हैं— | |
| मिट्टी खोदनेवाले | १८ छटाक अनाज |
| सामान ढोनेवाले | १४ „ „ |
| मिहनत करनेवाले बालक | १० „ „ |
| काम न कर सकने योग्य मनुष्योंके लिए— | |
| युवा पुरुष | १२ „ „ |
| युवती स्त्रिया | १० „ „ |
| बालक १०-१४ वर्ष | ८ „ „ |
| „ ७ १० „ | ६ „ „ |
| „ ७ वर्षके नीचे | ४ „ „ |
| „ गोदके बच्चेके लिए— | |
| बालककी माँको | ३ „ „ |

और संयुक्त प्रदेश, पञ्जाव और वम्बईके अकाल-नियमों ( फेमिन कोडों ) में यह भी लिखा है कि यदि पका पकाया अन्न मनुष्योंको दिया जाय तो नमक, मसाला, तेल, लकडी इत्यादिके एवजमें कुछ अन्न कम भी कर लेना चाहिये। वङ्गालके 'फेमिन कोड' में लिखा है कि काम करनेवाले और काम न करनेवाले युवा मनुष्योंके हिस्सोमेंसे २ छटाक और १४से ७ वर्षतकके वालकोंके हिस्सोंमेंसे १ छटाक अन्न, पूर्वोक्त वस्तुओंके एवजमें, कम कर लेना चाहिए। इसलिए यदि पका हुआ भोजन दिया गया तो, उम्रके लिहाजसे वह इस परिमाणमें दिया जायगा।

## कोष्ठक नं० ( २ )

| उम्र वर्ष | अन्नका परिमाण छटाक |
|---|---|
| ० से १ | — |
| १ से २ | ३ ( वालककी माँको ) |
| २ से ५ | ४ |
| ५ से १० | ५ |
| १० से १५ | ७ से ८ तक |
| १५ से ५० ( मर्द ) | १० से १६ तक |
| १५ से ५० ( औरत ) | ८ से १२ तक |
| ५० से ऊपर | × × × |

मध्य प्रदेशकी १८६६ वाली अकाल नियमावली (फेमिन कोड) में भी अन्नका परिमाण इसी प्रकार निर्दिष्ट है और वहाके जेल मेन्युअलमे कैदियोंको प्रतिदिन जितना अन्न दिया जाता है उसका परिमाण,भी लिखा है। अस्पतालमें रोगीको पूरा भोजन जिस परिमाणमें दिया जाता है उसका उल्लेख भी उक्त मेन्युअलमें है। ये वातें नीचेके कोष्ठकमें वताई गई हैं।

(ब) गाय, बैल इत्यादि पशु वर्षभरमें कितना अनाज खा लेते
(स) और बीजके लिए कितना अनाज आवश्यक है?

अपने स्वास्थ्यको ठीक रखनेके लिए, भारतवासियोंको स
कितने अनाजकी आवश्यकता है, इसका हिसाब लगाते स
यह जानना आवश्यक है कि अपनी आयुके अनुसार प्र
मनुष्यको प्रतिदिन कितने अनाजकी आवश्यकता पडती
अकालके समय सरकारकी ओरसे जो काम खोले जाते हैं
काम करनेवालोंको इतना ही वेतन दिया जाता है जिस
केवल अपने स्वास्थ्यकी रक्षा कर सकें। संयुक्त देश, प
बङ्गाल, बम्बई और मदरासके अकाल-नियमों (फेमिन कोडों
निम्न लिखित मिहनताना लिखा हुआ है।—

## कोष्ठक नं० (१)

| | |
|---|---|
| उन मनुष्योंके लिये जो मजदूरी करते हैं— | |
| मिट्टी खोदनेवाले | १८ छटाक अन |
| सामान ढोनेवाले | १४ " " |
| मिहनत करनेवाले बालक | १० " " |
| काम न कर सकने योग्य मनुष्योंके लिए— | |
| युवा पुरुष | १२ " " |
| युवती स्त्रियां | १० " " |
| बालक १०-१४ वर्ष | ८ " " |
| " ७-१० " | ६ " " |
| " ७ वर्षके नीचे | ४ " " |
| " गोदके बच्चेके लिए— | |
| बालककी माँको | ३ " " |

वार्षिक आवश्यकताके परिमाणका अन्दाजा लगाना बहुत सरल है। यह हिसाब सन् १९११-१२ के लिये नीचे एक कोष्ठकमें लगाया गया है।

## कोष्ठक नं० ( ६ )

| उम्र ( वर्षों में ) | मनुष्य संख्या ( लाख ) | अन्नका परिमाण ( छटाकोंमें ) | प्रतिदिनके लिए अनाजकी आवश्यकता | मन |
|---|---|---|---|---|
| ० से १ | ८० | — | — | |
| १ से २ | ४० | २॥ | १५६२५ | मन |
| २ से ५ | २१२ | ४ | १३२५०० | ” |
| ५ से १० | ३४५ | ६ | २२३४३७ | ” |
| १० से १५ | २७० | ८ | ३३७५०० | ” |
| १५ से ५० (मर्द) | ६१० | १४ | १३३४३७५ | ” |
| १५ से ५० (औरत) | ६०६ | १२ | ११३६२५० | ” |
| ५० से ऊपर | २८० | १० | ४३७५०० | ” |
| प्रतिदिनका कुल परिमाण | | | ३७१७१८७ | ” |
| प्रतिवर्षका कुल परिमाण | | | १३५ ७ | करोड मन |

यदि हम यह मान लें कि जनताको भरपेट खानेको मिल जाता है तो सन् १९११-१२ में भारतवासियोंको १३५ ७ करोड

हैं वे १४ छटाकका आधा भी नहीं खा सकते। जो मांसाहारी हैं वे अवश्य ही १४ छटाकसे कम अन्न खाते होंगे। इसलिए हमने जान बूझकर १४ छटाकके परिमाणसे हिसाब लगानेका निश्चय किया है। इसमें यदि कुछ गलती हो भी तो उससे अन्तिम परिमाण कम ही होगा, अधिक नहीं।

उम्रके अनुसार प्रति मनुष्यके लिए अन्नकी दैनिक आवश्यकताका परिमाण निकालनेके उपरान्त अब हमें यह जानना चाहिए कि अवस्थाके लिहाजसे ब्रिटिश भारतकी मनुष्य संख्या कितनी है। १६११ की मर्दुमशुमारीकी रिपोर्टमें यह संख्या इस प्रकार है —

## कोष्ठक नं० ( ५ )

| उम्र ( वर्षोंमें ) | मनुष्य-संख्या |
|---|---|
| ० से १ | ८० लाख |
| १ से २ | ४० ,, |
| २ से ५ | २१२ ,, |
| ५ से १० | ३४१ ,, |
| १० से १५ | २७० ,, |
| १५ से ५० ( मर्द ) | ६१० ,, |
| १५ से ५० ( औरत ) | ६०६ ,, |
| ५० से ऊपर | २८० ,, |

अवस्थाके अनुसार मनुष्य-संख्या और अन्नकी आवश्यकताका परिमाण जान लेनेपर समूचे ब्रिटिश भारतके अनाजकी

वार्षिक आवश्यकताके परिमाणका अन्दाजा लगाना बहुत सरल है। यह हिसाब सन् १९११-१२ के लिये नीचे एक कोष्ठकमें लगाया गया है।

## कोष्ठक नं० ( ६ )

| उम्र ( वर्षों में ) | मनुष्य संख्या ( लाख ) | अन्नका परिमाण ( छटाकोंमें ) | प्रतिदिनके लिए अनाजकी आवश्यकता | मन |
|---|---|---|---|---|
| ० से १ | ८० | — | — | |
| १ से २ | ४० | २॥ | १५६२५ | मन |
| २ से ५ | २१२ | ४ | १३२५०० | ” |
| ५ से १० | ३४५ | ६ | ३२३४३७ | ” |
| १० से १५ | २७० | ८ | ३३७५०० | ” |
| १५ से ५० (मर्द) | ६१० | १४ | १३३४३७५ | ” |
| १५ से ५० (औरत) | ६०६ | १२ | ११३६२५० | ” |
| ५० से ऊपर | २८० | १० | ४३७५०० | ” |
| प्रतिदिनका कुल परिमाण | | | ३७१७१८७ | ” |
| प्रतिवर्षका कुल परिमाण | | | १३५ ७ | करोड मन |

यदि हम यह मान लें कि जनताको भरपेट खानेको मिल जाता है तो सन् १९११-१२ में भारतवासियोंको १३५ ७ करोड

मन अनाजकी आवश्यकता थी। सन् १९२१ की मनुष्य-गणना १८ मार्च १९२१ को हुई थी। उसकी पूरी रिपोर्ट तो अभी प्रकाशित नहीं हुई है, परन्तु उसका कच्चा चिट्ठा सरकारी गजटमें प्रकाशित हो गया है। उससे मालूम होता है कि अंगरेजी शासनके अधीन भारतमें उस दिन २४, ७१, ३८, ३९६, मनुष्य थे। सन् १९११ में इस देशकी मनुष्य-संख्या २४, ३९, ३३, १७८ थी। इस प्रकार दस वर्षोंमें केवल ३२,०५, २१८ मनुष्योंकी वृद्धि हुई। उसका औसत हुआ १.३ प्रति हजार प्रतिवर्ष, अर्थात् एक हजार पीछे १.३ मनुष्योंकी वृद्धि प्रतिवर्ष हुई। भिन्न २ वर्षोंके लिये भारतवासियोंकी अनाजकी आवश्यकताका हिसाब लगानेके अर्थ, यदि हम यह मान लें कि उनकी अनाजकी आवश्यकता प्रतिवर्ष उसी अनुपातमें बढ़ी जिस अनुपातमें उनकी संख्या बढ़ी है तो सन् १९११-१२ की आवश्यकताको उसी अनुपात (१.३ प्रति हजार)से प्रतिवर्ष बढ़ा देनेसे भारतवासियोंको भरपेट भोजन खानेके लिये अनाजकी वार्षिक आवश्यकता मालूम हो जावेगी। वह इस प्रकार है —

## कोष्ठक नं० (७)

| | |
|---|---|
| १९११—१२ | १३५.७ करोड़ मन |
| १९१२—१३ | १३५.९ „ „ |
| १९१३—१४ | १३६.१ „ „ |
| १९१४—१५ | १३६.३ „ „ |
| १९१५—१६ | १३६.५ „ „ |
| १९१६—१७ | १३६.७ „ „ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९१७—१८ | १३६ ९ | ,, | ,, |
| १९१८—१९ | १३७.१ | ,, | ,, |
| १९१९—२० | १३७ ३ | ,, | ,, |

अब हमको यह जानना आवश्यक है कि गाय, बैल और अन्य पशु कितना अनाज खा जाते हैं और बीज बोनेमें कितना अनाज खर्च होता है। बैलों, गायों, भैंसों और घोड़ोंकी संख्या सरकारी रिपोर्ट ( Agricultural Statistics of India, Vol I ) में इस प्रकार दी हुई है —

## कोष्ठक नं० ( ८ )

| सन् ईसवी | बैल (लाख) | गाय (लाख) | भैंस (लाख) | घोड़े (लाख) |
|---|---|---|---|---|
| १९११—१२ | ४६६ | ३६७ | १३६ | १९ |
| १९१२—१३ | ४६३ | ३५४ | १२५ | १८ |
| १९१३—१४ | ४७५ | ३६५ | १२९ | १८ |
| १९१४—१५ | ४८६ | ३७५ | १३५ | १८ |
| १९१५—१६ | ४९१ | ३७८ | १३६ | १८ |
| १९१६—१७ | ४९४ | ३७६ | १३७ | १८ |
| १९१७—१८ | ४९३ | ३७५ | १३६ | १७ |
| १९१८—१९ | ४९३ | ३७४ | १३६ | १७ |
| १९१९—२० | ४९२ | ३७२ | १३३ | १७ |

जब बैलोंको दाना दिया जाता है तब उसकी मात्रा अवश्य ही आध सेरसे अधिक रहती है। परन्तु यह मान लेना ठीक न होगा कि सभी बैलोंको बराबर दाना दिया जाता है। ऐसे बैलों-की ही संख्या बहुत होगी जिन्हें दाना बिलकुल दिया ही नहीं जाता। इसलिये उनके सम्बन्धमें प्रतिदिन आध सेर अनाज दिये जानेका औसत मान लेना ठीक होगा। गायों और भैंसोंको, जब वे दूध नहीं देतीं तब, प्राय अनाज नहीं दिया जाता। जब वे दूध देने लगती हैं तभी उन्हें खली, बिनौले वगैरह भी दिये जाते हैं। इसलिए उन गायोंके सम्बन्धमें, जो दूध देती हैं और जिनकी संख्या उनकी कुल संख्याकी आधीसे अधिक न होगी, प्रति दिन आध सेर अनाज दिये जानेका औसत लगाना अधिक न होगा। दुधार भैंसोंको गायोंकी अपेक्षा अधिक परिमाणमें दाना दिया जाता है। इसलिए उनके सम्बन्धमें एक सेर अनाज प्रतिदिन दिये जानेका औसत मान लिया गया है। घोड़ोंको दाना ज़रूर दिया जाता है। उसका परिमाण १॥ सेर प्रतिदिनके हिसाबसे कम नहीं हो सकता। इसलिए हमने अपने हिसाबमें वही औसत मान लेना ठीक समझा है।

जब प्रतिवर्ष जानवरोंकी संख्या मालूम हो गई और यह भी ज्ञात हो गया कि प्रतिदिन उनको दानेमें कितना अनाज दिया जाता है तब इस बातको जान लेना बहुत सरल हो जाता है कि वे प्रतिवर्ष कितना अनाज खा जाते हैं। हिसाब लगानेपर उस अनाजका परिमाण नीचे लिखे अनुसार है —

## कोष्ठक नं० (९)

| | |
|---|---|
| १९११—१२ | ३८४ करोड मन |
| १९१२—१३ | ३७५ „ „ |
| १९१३—१४ | ३८२ „ „ |
| १९१४—१५ | ३९५ „ „ |
| १९१५—१६ | ३९८ „ „ |
| १९१६—१७ | ३९९ „ „ |
| १९१७—१८ | ३९६ „ „ |
| १९१८—१९ | ३९.६ „ „ |
| १९१९—२० | ३९३ „ „ |

भिन्न भिन्न चीजोंकी फसलके लिए प्रति एकड प्राय निम्न लिखित परिमाणमें बीजकी आवश्यकता होती है —

## कोष्टक नं० (१०)

| | |
|---|---|
| चावल | १२ सेर |
| गेहूँ | २४ सेर |
| जव | २० सेर |
| ज्वार | ६ सेर |
| बाजरा | २ सेर |
| मकई | १० सेर |
| चना | १६ सेर |
| रवी | १२ सेर |
| अन्य प्रकारके अनाज | ८ सेर |

भारतमें प्रतिवर्ष कितनी एकड जमीनमें भिन्न भिन्न प्रकारका अनाज बोया गया, यह हिसाब सरकारी रिपोर्ट (Agricultural Statistics, Vol I) में इस प्रकार है —

## कोष्ठक नं० ( ११ ) ( लाख एकड़में )

| सन् ईसवी | ११-१२ | १२-१३ | १३-१४ | १४ १५ | १५-१६ | १६-१७ | १७-१८ | १८-१९ | १९-२० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चावल | ७६६ | ७८७ | ७६९ | ७७७ | ७८७ | ८१० | ८०७ | ७७६ | ७८७ |
| गेहूं | २५० | २३९ | २२७ | २५५ | २३९ | २५१ | २६४ | १९१ | २३५ |
| जव | ८४ | ७४ | ७२ | ७९ | ८० | ७९ | ८५ | ६५ | ७५ |
| ज्वार | १८४ | २०९ | २१४ | २१२ | २३० | २१९ | २११ | २०५ | २२५ |
| बाजरा | १३१ | १६३ | १५४ | १६० | १४३ | १५२ | १२७ | ११२ | १४६ |
| मकई | ५६ | ६३ | ६२ | ६२ | ६७ | ६५ | ६५ | ६१ | ६७ |
| चना | १४१ | १२४ | ९३ | १४४ | १३६ | १५७ | १६७ | ७६ | १२९ |
| रवी | ४३ | ४४ | ४४ | ४२ | ४३ | ४० | ४३ | ४० | ४२ |
| अन्य प्रकारके अनाज | २९५ | ३०९ | २८१ | ३१४ | ३११ | ३१६ | ३०५ | २५२ | २९० |

जब यह मालूम हो गया कि कितनी एकड जमीनमें भिन्न भिन्न प्रकारके अनाज बोये जाते हैं और एक एकड जमीनमें कितने बीजकी आवश्यकता होती है, तब यह बहुत सरलतासे मालूम किया जा सकता है कि प्रतिवर्ष भारतमें, सिर्फ बोनेके लिए, कितना बीज लगता है। वह नीचे लिखे अनुसार हैं —

## कोष्टक नं० (१२)

| | |
|---|---|
| १९११—१२ | ५८ करोड मन |
| १९१२—१३ | ५७ " " |
| १९१३—१४ | ५४ " " |
| १९१४—१५ | ६१ " " |
| १९१५—१६ | ६० " " |
| १९१६—१७ | ६२ " " |
| १९१७—१८ | ६२ " " |
| १९१८—१९ | ५३ " " |
| १९१९—२० | ६० " " |

अब भारतवासियोंको अपना स्वास्थ्य ठीक रखनेके लिए जितना अनाज चाहिए वह तथा बैल, गाय वगैरह जितना अन्न खा जाते हैं वह, और बीजके रूपमें जितना खर्च होता है वह सब जोड देनेसे मालूम हो जाता है कि देशकी अनाजकी वार्षिक माग कितनी है। वह इस प्रकार है —

## कोष्टक नं० (१२)

( करोड़ मन )

| सन् | मनुष्योंके लिए | जानवरोंके लिए | बीजके लिए | मीजान |
|---|---|---|---|---|
| १९११—१२ | १३५७ | ३८४ | ५८ | १७९९ |
| १९१२—१३ | १३५९ | ३७५ | ५७ | १७९१ |
| १९१३—१४ | १३६१ | ३८२ | ५४ | १७९७ |
| १९१४—१५ | १३६३ | ३९५ | ६१ | १८१९ |
| १९१५—१६ | १३६५ | ३९८ | ६० | १८२३ |
| १९१६—१७ | १३६७ | ३९९ | ६२ | १८२८ |
| १९१७—१८ | १३६९ | ३९६ | ६२ | १८२७ |
| १९१८—१९ | १३७१ | ३९६ | ५३ | १८२० |
| १९१९—२० | १३७३ | ३९३ | ६० | १८२६ |

अब हम देशकी सालाना अनाजकी पूर्तिका अन्दाजा लगानेका प्रयत्न करते हैं। इसके लिए हमें निम्न लिखित चार बातें जाननेकी आवश्यकता है :—

(१) भारतवर्षमें प्रतिवर्ष भिन्न भिन्न अनाजोंकी उपज कितनी हुई?

(२) उस उपजका कितना भाग नष्ट हो गया!

(३) देशी राज्योंसे रेलों और नावों द्वारा ब्रिटिश भारतमें कितना अनाज आया और कितना वहां भेजा गया ?

(४) अन्य देशोंको भारतने प्रतिवर्ष कितना अनाज भेजा ?

भारत सरकार प्रतिवर्ष एक रिपोर्ट (Estimate of Area and Yield) प्रकाशित करती है। उस रिपोर्टसे पता लग जाता है कि समूचे भारतवर्षमें चावल, गेहू, जव, ज्वार, बाजरा, मकई और चना कितना पैदा हुआ। परन्तु उसमें कहीं कहीं देशी राज्योंकी उपज भी शामिल रहती है और कई जगह रिपोर्ट अपूर्ण भी रहती है। इस रिपोर्टमें हिसाब दे दिया जाता है कि भिन्न भिन्न अनाज कितने एकड़ोंमें बोया गया। वह हिसाब कोष्ठक न० ११ (Agricultural Statistics) में दी हुई सख्यासे प्राय भिन्न रहता है। इसलिये, त्रैराशिक लगा कर, हमने यह अन्दाजा लगाया है कि कोष्ठक न० ११ में दिये हुए अङ्कोंके अनुसार कितनी उपज होगी। परन्तु इतना जान लेनेपर भी हमें कुछ और अनाजोंकी उपज इस रिपोर्टसे मालूम नही हो सकती। हम कोष्ठक न० ११ से यह जानते हैं कि प्रतिवर्ष अन्य प्रकारका अन्न कितने एकड़में बोया गया था। यदि यह मालूम हो जाय कि प्रति एकड इनकी कितनी उपज साधारणत होती है तो काम चल जायगा। पूर्वोक्त रिपोर्टसे पता लगता है कि १ एकड जमीनमें ५७४ सेर रगी नामक अनाज पैदा होता है। हमने अपने हिसाबमें भी रगीकी उपज ५७४ सेर प्रति एकड मान ली है। श्रीयुत एन० जी० मुकर्जी, एम० ए०, ने अपनी पुस्तक (Handbook of Agriculture) में अन्य प्रकारके अनाजोंकी उपज प्रति एकडके हिसाबसे दी है, जिनका औसत २५० सेर होता है। इसलिए हमने अपने हिसाबमें अन्य प्रकारके अनाजोंके लिए २५० सेर प्रति एकड उपज मान ली है। इस प्रकार भिन्न भिन्न अनाजोंकी उपज, प्रतिवर्ष, नीचे लिखे अनुसार है —

## कोष्ठक नं० ( १४ ) ( करोड मनमें )

| सन् ईसवी | ११-१२ | १२-१३ | १३-१४ | १४-१५ | १५-१६ | १६-१७ | १७ १८ | १८-१९ | १९-२० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चावल | ९६ ८ | ८४ ९ | ८३ ५ | ७६ २ | ८९ ८ | ९४ १ | ९६ ४ | ६६ ४ | ९० ३ |
| गेहूँ | २३ ९ | २० ९ | १८ ८ | २१ ५ | १८ ५ | २० ९ | २० ५ | १६ ३ | २१ ५ |
| जव | ८ २ | ७ ३ | ७ ५ | ८ ४ | ९ १ | ९ २ | ९ २ | ७ ७ | ८ ८ |
| ज्वार | ९ ५ | १२ ० | ११ १ | १४ १ | १६ ३ | १३ ९ | ११ ० | ९ ३ | १५ ५ |
| बाजरा | ४ ६ | ६ ५ | ६ ० | ७ ३ | ७ ९ | ७ ९ | ४ ५ | ३ ८ | ७ ७ |
| मकई | ५ ६ | ६ ३ | ६ ० | ७ ९ | ७ १ | ६ ४ | ६ ६ | ४ ९ | ६ ८ |
| चना | १२ ८ | ९ ८ | ५ ७ | ११ २ | ९ ५ | १२ ० | १२ ५ | ५ ३ | १० ३ |
| रबी | ६ ० | ६ १ | ६ १ | ५ ९ | ६ ० | ५ २ | ६ ० | ५ ७ | ६ ० |
| अन्य प्रकारके अनाज | १८ ० | १८ ७ | १७ ० | १९ ० | १८ ८ | १९ ६ | १८ ५ | १५ ८ | १८ ७ |
| मीजान | १८५ ४ | १७२ ५ | १६१ ७ | १७१ ५ | १८३ ० | १८९ २ | १८५ २ | १३५ २ | १८५ ६ |

जबसे फसल पकने लगती है और अनाज खाया जाने लगता है उसके बीचके समयमें कई तरहसे अनाज व्यर्थ ही नष्ट हो जाता है। कभी कभी तो फसल, कुसमय पानी पडनेसे, खेतमें या खलिहानमें ही सड जाती है। कभी कभी खलिहानमें बहुतसा अनाज और कई तरहसे खराब हो जाता है। पशु पक्षी बहुतसा अनाज खा जाते हैं। कीडे भी बहुतसा अनाज नष्ट कर देते हैं। जब अनाज भरकर या बोरावन्दी करके रख दिया जाता है तब चूहे, फूस इत्यादिके भण्डारेका तो पूछना ही क्या है, मनमाना अनाज खाते हैं। अनाज खाने योग्य बनानेमें, छिलका, भूसी वगैरह निकालनेमें भी कुछ भाग नष्ट जाता है। और उसे साफ करने या बीनने छाननेमें भी यही हाल होता है। खाने पकानेमें भी कभी कभी बहुत नुकसान हो जाता है और विवाह एव अन्य उत्सवोंमें पका पकाया बहुतसा अन्न व्यर्थ नष्ट जाता है। कभी बाढ आनेपर, कभी अग्नि प्रकोपसे, या नावो इत्यादिके डूबनेसे भी बहुतसा अनाज नष्ट हो जाता है। यह सब सोचकर, हमने उपजके दसवें भागको इस प्रकारसे नष्ट होनेकी मदमें डाल देना ठीक समझा है। असलमें इससे अधिक भाग ही नष्ट होता है। कोष्ठक न० १४ में दी हुई उपजसे १० फी सैकडा भाग निकाल लेनेपर नीचे लिखे अनुसार उपज रह जाती है —

## कोष्ठक नं० (१५)

| | | |
|---|---|---|
| १९११-१२ | १६६ ६ | करोड मन |
| १९१२-१३ | १५५ ३ | ,, ,, |
| १९१३-१४ | १४५ ५ | ,, ,, |
| १९१४-१५ | १५४ ४ | ,, ,, |
| १९१५-१६ | १६४ ७ | ,, ,, |
| १९१६-१७ | १७० ३ | ,, ,, |
| १९१७-१८ | १६६ ७ | ,, ,, |
| १९१८-१९ | १२१ ७ | ,, ,, |
| १९१९-२० | १६७ १ | ,, ,, |

भारत सरकार द्वारा प्रकाशित एक रिपोर्ट ( Inland Trade, Rail and River-borne ) में इस बातका लेखा है कि काश्मीर, राजपूताना, मध्यभारत, हैदराबाद और मैसूरसे ब्रिटिश भारतमें कितना अनाज आता है और उनमें यहाँसे कितना जाता है। वह इस प्रकार है —

## कोष्ठक नं० (१६)

| सन् ईसवी | देशी राज्यों-से आया | देशी राज्यों-को गया | अधिकता |
|---|---|---|---|
| १९११-१२ | १ २ | ० ५ | ० ७ |
| १९१२-१३ | १ ७ | ० ९ | ० ८ |
| १९१३-१४ | १ ५ | ० ८ | ०.७ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९१४-१५ | १२ | ०८ | ०४ |
| १९१५-१६ | १५ | ०९ | ०६ |
| १९१६-१७ | १६ | ०६ | १० |
| १९१७-१८ | १५ | ०७ | ०८ |
| १९१८-१९ | ११ | ०५ | ०६ |
| १९१९-२० | १२ | ०६ | ०३ |

इस कोष्ठकसे यह विदित होता है कि देशी राज्योंमें भारतसे अनाज जानेकी अपेक्षा वहाँसे ब्रिटिश भारतमें आता ही अधिक है। इसलिये इस अधिकताकी मात्रा भारतकी उपजमें जोड दी जानी चाहिये। सरकारी रिपोर्ट ( Trade Review ) में, जो भारत सरकार द्वारा प्रति वर्ष प्रकाशित होती है, भारतसे अन्य देशोंको भेजे गये अनाजका हिसाब रहता है। वह नीचे लिखे अनुसार है —

## कोष्ठक नं० (१७)

| | | |
|---|---|---|
| १९११-१२ | १३९ | करोड मन |
| १९१२-१३ | १५० | ,, ,, |
| १९१३-१४ | ११३ | ,, ,, |
| १९१४-१५ | ६९ | ,, ,, |
| १९१५-१६ | ६५ | ,, ,, |
| १९१६-१७ | ७९ | ,, ,, |
| १९१७-१८ | [illegible] | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९१८-१९ | ८७ | „ | „ |
| १९१९-२० | १९ | „ | „ |

ये संख्यायें भारतकी वार्षिक उपजमेंसे घटा देनी होंगी। इस प्रकार भारतकी सालाना अनाजकी पूर्ति यह हुई—

## कोष्ठक नं० (१८)

( करोड मनमें )

| | उपज | देशी राज्योंसे आयात की अधिकता | अन्य देशों को निर्यात | अन्तिम पूर्त्ति |
|---|---|---|---|---|
| १९११-१२ | १६६ ६ | ० ७ | १३ ६ | १५३ ७ |
| १९१२-१३ | १५५ ३ | ० ८ | १५ ० | १४१ १ |
| १९१३-१४ | १४५ ५ | ० ७ | ११ ३ | १३४ ९ |
| १९१४-१५ | १५४ ४ | ० ४ | ६ ९ | १४७ ९ |
| १९१५-१६ | १६४ ७ | ० ६ | ६ ५ | १५८ ८ |
| १९१६-१७ | १७० ३ | १ ० | ७ ९ | १६३ ४ |
| १९१७-१८ | १६६ ७ | ० ८ | १२ ३ | १५५ २ |
| १९१८-१९ | १२१ ७ | ० ६ | ८ ७ | ११३ ६ |
| १९१९-२० | १६७ १ | ० ६ | १ ९ | १६५ ८ |

हम भारतमें अनाजकी प्रतिवर्षकी माग और उसकी पूर्त्तिका अन्दाजा लगा चुके। दोनोंको नीचे एक ही कोष्ठकमें दिखानेपर यह सहज ही मालूम हो जाता है कि प्रतिवर्ष भारतमें अनाजकी न्यूनता रही ( चित्र न० १ भी देखिये ) और वह नीचे लिखे अनुसार है—


करोड़ मन
चित्र नं० १
१८०
१६०
१४०
१२०
१००
८०
६०
४०
२०
०
अनाज आवश्यकता-दर्शक रेखा
अनाज पूर्ति-दर्शक रेखा
अनाज कमी-दर्शक रेखा
भारतकी अनाज-संबंधी दशा बतानेवाला नक्शा
११ १२
१२ १३
१३ १४
१४ १५
१५-१६
१६ १७
१७-१८
१८ १९
१९ २०

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९१६-१७ | ४८६ ,, | | ४० |
| १९१७-१८ | ६८६ ,, | | ५७ |
| १९१८-१९ | १७१२ ,, | | १४० |
| १९१९-२० | ४२१ ,, | औसत | ३६ २ |

इस कोष्ठकसे मालूम होता है कि सन् १९१९-२० में, जो कि कृषिकी दृष्टिसे बहुत अच्छा वर्ष था, आधा पेट भोजन पाने वालोंकी संख्या प्राय ४ करोड थी और यह संख्या १९१३-१४ में १० करोड और सन् १९१८-१९ में १७ करोड तक पहुँच गई थी। नौ वर्षका औसत निकालनेपर प्रगट होता है कि ६८२ फी सैकडा युवा मनुष्योंको, या यों कहिये कि देशके दो तिहाईसे अधिक जवान स्त्री पुरुषोंको, हमेशा आधा पेट भोजन करके ही जीवन व्यतीत करना पडता है। पाठक इससे स्वयं ही अनुमान कर सकते हैं कि भारतमें रोटीका प्रश्न इस समय कितने महत्वका है और देशकी आर्थिक दशा सुधारनेकी, इस समय कितनी आवश्यकता है। यह दशा देखकर ऐसा कौन सच्चा देश-हितैषी मनुष्य होगा जिसको रोमाञ्च न हो आता होगा? देशकी ऐसी गिरी दशा देखकर आँखोंमें आँसू आये विना नहीं रहते। परन्तु केवल आँसू गिरानेसेही काम न चलेगा। प्रारब्धको दोष देकर हाथपर हाथ धरे अकर्मण्य बने वैठे रहनेसे क्या कोई मनुष्य अपनी उन्नति कर सकता है? इस समय हमारा प्रथम कर्त्तव्य यही है कि हम अनाजकी इस क्षतिकी पूर्त्ति करनेका तन, मन, धनसे प्रयत्न करें। इस क्षतिकी पूर्त्ति करनेके केवल दो ही मुख्य साधन हैं—एक तो देशसे बाहर जानेवाले अनाजका परिमाण घटा देना और दूसरा, देशमें अनाजकी उपज बढ़ाना। इन दोनों विषयोंपर हम अपने विचार अगले अध्यायों में प्रगट करेंगे।

---

# दूसरा अध्याय



## अनाजकी कमी दूर कैसे हो ?

[ भारतमें अनाजकी कमीका नतीजा संसारके मुख्य मुख्य देशोंकी मृत्यु-संख्या और जीवन-कालकी औसत उसके साथ भारतकी मृत्यु-संख्या और जीवन-कालका मुकाबिला गेहूँ और चावलकी रफ्तनी रफ्तनीकी रोक और अनाजकी उपज बढ़ानेकी आवश्यकता । ]

सरकारी जेलखानोंमें भारतीय कैदियोंको जितनी खुराक दी जाती है वह उतनी ही होती है जितनीसे कैदियोंका स्वास्थ्य न बिगडे। परन्तु हमारे देशके, कमसे कम दो तिहाई युवकों और युवतियोंको, कैदियोंको मिलनेवाली खुराकसे भी कम खुराकपर सारी उम्र बितानी पडती है। पिछले अध्यायमें प्रत्यक्ष हिसाब लगाकर, यह बात सिद्ध की जा चुकी है। क्या यह अत्यन्त आश्चर्य और शोककी बात नहीं है कि देशके प्राय ८ करोड जवान स्त्री पुरुषोंको, जी-तोड परिश्रम करनेपर भी, उतना भोजन नहीं मिलता जितना कि सरकारी जेलोंमें कठिन कारावासकी सजा काटनेवाले दुराचारी कैदियोंको मिलता है। भोजनके सम्बन्धमें उन कैदियोंकी हालत जेलसे बाहर रहनेवाले निर्दोष लोगोंसे कहीं बेहतर है। भला जिन्हें

भरपेट खाना भी नसीव नहीं होता वे सुखकी कल्पना स्वप्नमें भी कैसे कर सकते हैं? किसी भी मनुष्यको जब तक आधा पेट ही भोजन मिलेगा तबतक वह सुखकी नींद सो कैसे सकता है? इस आधे पेट भोजन पानेका प्रभाव उनके स्वास्थ्यपर बहुत बुरा पड़ता है। पूरी पूरी खुराक न मिलनेसे लोग दुर्बल हो जाते हैं। तब, रोगोंके चक्रावूमें फसकर, शीघ्रही दुनियासे कूच कर देना उनके लिये कोई अचरजकी बात नहीं। भूखसे जर्जर इन दुर्बल भारतवासियोंपर मलेरिया, प्लेग, हैजा, इन्फ्लुएन्जा आदि रोग भी खूब हाथ साफ करते हैं। इस तरह लाखों मनुष्य प्रति वर्ष यमराजकी भेंट हो जाते हैं। इसी कारण इस देशकी मृत्यु-संख्या बढती जाती है। गत दस वर्षोंका औसत लगानेपर मालूम होता है वह सख्या ३१ २ प्रति हजार प्रति वर्षतक पहुँच गई है। सन् १६१८ में यह संख्या ६० प्रति सहस्र तक पहुँच गई थी। भारतवासियोंके जीवन-कालकी औसत अवधि भी, इसी कारण, केवल २४ ७ वर्ष है। नीचेके कोष्ठकमें यूरोपके कुछ देशोंकी और अमरीकाकी औसत वार्षिक मनुष्य सख्या तथा जीवन-कालकी औसत अवधि दी जाती है। इससे यह भली भाँति मालूम होता है कि भारतवासियोंकी मृत्यु सख्या कितनी अधिक है और उनके जीवनकी अवधि अन्य देशोंके मुकाबलेमें कितनी कम है। चित्र नम्बर २ के देखनेसे भी यह बहुत आसानीसे समझमें आ जायगा।

चित्र नं० २


संसारके कुछ देशोंके निवासियोंकी
प्रति हजार वार्षिक
मृत्यु संख्या
ब्रिटिश भारत
बड़ोदा राज्य
जर्मनी
फ्रांस
इंग्लैण्ड
संसारके कुछ देशोंके निवासियोंका
औसत जीवन काल
फ्रांस
इंग्लैण्ड
जर्मनी
बड़ोदा राज्य
ब्रिटिश भारत

## कोष्टक नं० (२१)*

| देशका नाम | वार्षिक मृत्यु संख्या प्रति हजार | जीवन कालकी औसत अवधि |
|---|---|---|
| यूनाइटेड स्टेट्स अमरीका | १३.५ | |
| इङ्गलैण्ड | १४ ८ | ४४ |
| जर्मनी | १७ ४ | ४१ |
| फ्रांस | १६ ५ | ४५ |
| डेनमार्क | १३ ४ | ५० |
| स्वीडन | १४ १ | ५१ |
| बड़ोदा राज्य | २६ ७ | २६ |
| ब्रिटिश भारत | ३१ २ | २४ ७ |

देशकी ऐसी शोक-जनक तथा हृदय-विदीर्ण करनेवाली अवस्थामें क्या हमारा कुछ भी कर्त्तव्य नहीं है ? हमारी समझमें इन ८ करोड़ आधे पेट भोजन पानेवालोंको पूरे प्रमाणमें भोजन दिलानेकी व्यवस्थाका प्रश्न सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। भारतीय जनता और राष्ट्रीय सरकारको मिलकर इस भयङ्कर दशासे देशका पीछा छुडानेके लिये शीघ्र ही प्रयत्न करना पड़ेगा।

मध्य एशिया और रूसमें बोल्शेविज्मकी भयङ्कर आग धधक

* इस कोष्टकके अङ्क Baroda Economic Development Committee Report 1918-19 पृष्ठ ११ से लिये गये हैं।

रही है। बोल्शेविकोंके आदर्श चाहे कितने ही उच्च हों, किन्तु जिन साधनोंके द्वारा वे अपने आदर्शको प्राप्त करनेका प्रयत्न करते रहे हैं वे, अनेक अंशोंमें, निन्दनीय हैं। साथ ही इसपर भी हमारा ध्यान रहना चाहिये कि हमेशा भूखों मरनेके कारण असह्य कष्ट उठानेवाले, और अत्यन्त नीच दशा में रहनेके कारण कई प्रकारके अत्याचारोंसे पिसे हुए, मनुष्योंपर ही बोल्शेविकोंका प्रभाव अधिक पड़ता है। जब उन्हें जीवन कष्टमय प्रतीत होने लगता है और सर्वत्र दुःख ही दुःख दिखाई पड़ने लगता है तथा जब उन्हें कठिन परिश्रम करनेपर भी रूखा सूखा अन्न पेटभर खानेको नहीं मिलता तब यन्त्रणासे पीडित होकर, यदि वे बुरेसे बुरा काम करनेको तैयार हो जायँ तो क्या आश्चर्य! इसलिये, देशवासियोंको और राष्ट्रीय सरकारको—अन्य सब कामोंसे पहले—उनकी चिन्ता करनी होगी और जनताकी दशा सुधारनेका इस तरह प्रयत्न करना पड़ेगा जिससे अत्याचार घटे और जनतामें उत्तरोत्तर सुखकी वृद्धि हो। इसका उपाय यह है कि देशमें अन्नके परिमाणकी इस कदर वृद्धि की जाय कि कमसे कम १५ २० वर्षोंके बाद देश भरको, काफी परिमाणमें भोजन मिलने लगे।

अब प्रश्न यह है कि अन्नके परिमाणकी वृद्धि हो किस तरह? उसके केवल दो ही साधन हैं। एक तो यह कि यहासे अन्य देशोंको जितना अनाज भेजा जाता है उसका परिमाण घटाया जाय, और दूसरा यह कि देशमें अनाजकी उपज बढाई जाय। पहले हम देशसे बाहर जानेवाले अनाजके परिमाणको घटानेके विषयमें विचार करते हैं। गत नव वर्षोंमें भारतसे बाहरी देशोंको अनाज इस प्रकार भेजा गया,—

## कोष्ठक नं० ( २२ ) *

( करोड मनमें )

| सन् | चावल | गेहूँ | ज्वार, बाजरा और जव | दाल | चना और अन्य प्रकारके अनाज |
|---|---|---|---|---|---|
| १९११—१२ | ७१ | ३८ | ०९ | ०७ | १३ |
| १९१२—१३ | ७५ | ४७ | १८ | ०५ | ०५ |
| १९१३—१४ | ६७ | ३४ | ०७ | ०३ | ०२ |
| १९१४—१५ | ४२ | २१ | ०४ | ०२ | ०१ |
| १९१५—१६ | ३९ | १९ | ०६ | ०३ | ०१ |
| १९१६—१७ | ४५ | २२ | ०७ | ०५ | ०२ |
| १९१७—१८ | ५३ | ४२ | ११ | ०६ | ११ |
| १९१८—१९ | ५६ | १.४ | ०६ | ०१ | १० |
| १९१९—२० | १८ | ०२ | × | ०४ | ०१ |
| १९२०—२१ | २.९ | ०८ | ०७ | ०२ | ०१ |

* इस कोष्ठकके अङ्क Review of the Trade of India नामक सरकारी वार्षिक रिपोर्टसे लिये गये हैं।

इस कोष्टकसे यह भली भाँति मालूम होता है कि चावल और गेहूँकी रफ्तनी ही अधिक परिमाणमें होती है। अन्य प्रकारका अनाज कम भेजा जाता है। इसलिए, यदि हम बाहर भेजे जानेवाले अनाजका परिमाण कम करना चाहते हैं तो हमें ऐसा प्रबन्ध करना चाहिए जिसमें इस देशसे बाहर गेहूँ और चावल कम भेजा जाय। दूसरी बात उक्त कोष्टकसे यह मालूम होती है कि यूरोपीय महायुद्धके पहले इस देशसे बाहर अनाज बहुत अधिक परिमाणमें भेजा जाता था। महायुद्धके समय यह परिमाण बहुत कम हो गया था। पर, अब, फिर उसके उत्तरोत्तर बढ़नेकी सम्भावना है। एक तो महायुद्धके समय जहाजोंका अभाव अथवा न्यूनता रहनेसे अनाजकी रफ्तनी अधिक परिमाणमें नहीं हो सकी दूसरे भारत सरकारने विदेशको अनाज भेजनेका अधिकार अपने हाथमें ले लिया था इससे भी रफ्तनीमें रोक टोक बनी रही, और यही कारण है कि देशसे अधिक माल बाहर नहीं भेजा जा सका। इसका परिणाम देशके लिये अच्छा ही हुआ। यदि भारत सरकार राली ब्रदर्सके सदृश कम्पनियोंको मन माना अनाज देशसे बाहर ले जाने देती—अर्थात् अनाजकी रफ्तनीपर नियन्त्रण न रखती—तो वह बेहद महँगा हो जाता जैसा कि १९२१ और १९२० में हो गया। इससे देशमें असन्तोष एव दु ख और भी अधिक बढ़ जाता। हाँ, अन्नकी दर बढ़ जानेसे उन किसानोंको कुछ लाभ अवश्य होता जो केवल बेच देनेके लिये ही गेहूँ-चावल बोते हैं,

परन्तु हमारी समझमें तो बीचके दलाल ही मुनाफेकी गहरी रकम हडप कर जाते, और इस तरह देश घाटेमें ही रहता। इसलिये, हमारी समझमें, यदि इन व्यापारियोंको स्वतन्त्र रूपसे मनमाना गेहूँ चावल विदेश भेजने दिया जाय तो देशका हित नहीं। जब तक सारे देशवासियोंको काफी परिमाणमें भोजन नहीं मिलता तब तक देशसे गेहूँ-चावल विदेश भेजनेकी बिलकुल ही मनाही कर देना ठीक होगा। यदि किसी कारण राष्ट्रीय सरकार ऐसा करनेमें असमर्थ हो तो कमसे कम वह व्यापारियोंको स्वतन्त्र रूपसे गेहूँ-चावल विदेश न भेजने दे, और जितना हो सके उतने कम परिमाणमें गेहूँ-चावल विदेशको जाने दे। अगले पृष्ठमे दिये गये कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि गत नव वर्षोंमें कितना गेहूँ और चावल ब्रिटिश भारतमें उत्पन्न हुआ और उसमेसे विदेशको कितना भेजा गया—

## कोष्ठक नं० ( २८ ) ( करोड़ मनमें )

| सन् ईसवी | गेहूँ | | | चावल | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | उपज † | जो विदेश भेजा गया * | जो देशमें बचा | उपज † | जो विदेश भेजा गया * | जो देशमें बचा |
| ९११—१२ | २३९ | ३८ | २०१ | ९६८ | ७१ | ८९७ |
| ९१२—१३ | २०९ | ४७ | १६२ | ८४९ | ७५ | ७७४ |
| ९१३—१४ | १८८ | ३४ | १५४ | ८३५ | ६७ | ७६८ |
| ९१४—१५ | २१५ | २१ | १९४ | ७६२ | ४२ | ७२० |
| ९१५—१६ | १८५ | १९ | १६६ | ८९८ | ३९ | ८५९ |
| ९१६—१७ | २०९ | २२ | १८७ | ९४१ | ४५ | ८९६ |
| ९१७—१८ | २०५ | ४२ | १६३ | ९६४ | ५३ | ९११ |
| ९१८—१९ | १६३ | १४ | १४ | ६६४ | ५६ | ६०८ |
| ९१९—२० | २१५ | ०२ | २१३ | ९०३ | १८ | ८८५ |
| नौ वर्षोंका वार्षिक औसत | | | १७६ | नौ वर्षों का वार्षिक औसत | | ८१३ |

अथवा २८॥ सेर प्रति वर्ष प्रति मनुष्य या सवा छटाक प्रति मनुष्य प्रति दिन

अथवा १३२ सेर प्रति वर्ष प्रति मनुष्य या पौने छटाक प्रतिमनुष्य प्रतिदिन

† ये अङ्क कोष्ठक नं० १४ से लिये गये हैं।

* ये अङ्क कोष्ठक नं० २२ से लिये गये हैं।

इस कोष्ठकसे यह पता लगता है कि गेहूँ और चावल उपजका कितना भाग प्रति वर्ष करोडों देशवासियोंके भू मरनेपर भी अन्य देशोंमें चला जाता है। इस कोष्ठकसे यह भ मालूम होता है कि देशमें कितना कम गेहूँ और चावल भारत वासियोंके उपयोगके लिये बचता है। नौ वर्षोंकी औसत लगानेसे यह विदित होता है कि भारतमे प्रति वर्ष प्रति मनुष्य को केवल २८॥ सेर गेहूँ और १३२ सेर चावल मिल सक हैं। अथवा यों कहिये कि यदि गेहूँ और चावल देशवासियों बराबर बराबर बाँट दिये जायं तो प्रति मनुष्यको प्रति दिन सव छटाँक गेहूँ और पौने छ छटाँक चावल मिलेंगे। पाठक इससे स्वयं ही अनुमान कर सकते हैं कि गेहूँ और चावलका विदेश भेजना बन्द करनेकी और उनकी उपजको शीघ्र बढ़ानेकी कितनी अधिक आवश्यकता है।

अब जरा यूनाइटेड स्टेट्सके समान स्वतन्त्र राष्ट्रकी इस सम्बन्धकी दशापर विचार कीजिये। Statistical Abstrac of United States,(1916) नामक पुस्तकमें यह बतलाय गया है कि यूनाइटेड स्टेट्समें प्रति वर्ष कितना गेहूँ पैदा होता है, कितना बाहर भेजा जाता है और कितना देशमें खर्चके लिये बचता है। सन् १९११-१२ से सन् १९१५-१६ तक पाँच वर्षोंकी उस देशके गेहूँकी खपतकी औसत लगानेसे मालूम होता है कि प्रति वर्ष प्राय ६२ करोड बुशल ( १ बुशल = ६० पौंड ) या ७४। करोड मन गेहूँ देशके खर्चके लिये बचा। अर्थात् ६ करोड

२० लाख मनुष्योंके खर्चके लिये अमरीकामें ४४। करोड मन गेहूँ देशमें प्रति वर्ष बचता है। यदि देशमें बचा हुआ सब गेहू सब मनुष्योंमें बराबर बराबर बाँट दिया जाय तो प्रत्येक मनुष्यको वर्षभरके खर्चके लिये १६२ सेर गेहूँ मिलेंगे। जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, भारतमें प्रत्येक मनुष्यको केवल २८॥ सेर गेहूँ और १३२ सेर चावल प्रति वर्ष मिल सकता है। अमरीकाके लोग अधिकाश मास-भोजी हैं और भारतके अधिकाश शाक-भोजी। तिसपर भी अमरीकाके लोग १६२ सेर गेहूँ प्रति मनुष्य अपने देशमें वर्षभरके खानेके लिये रख लेते हैं, परन्तु भारतमें प्रत्यक मनुष्यको केवल २८॥ सेर गेहूँ और १३२ सेर चावल वर्षभरमें खानेको मिलता है। अर्थात् अमरीकन लोग जितना गेहू उपयोगमें लाते हैं उसका केवल सातवाँ हिस्सा गेहूं और दो तिहाई हिस्सा चावल भारतवासियोंको नसीब होता है। चित्र नं० ३ में भी यही बात दिखलाई गई है।

चित्र नं० २

मांसभोजी अमरीका वासियोंकी गेहूंकी प्रतिमनुष्य वार्षिक खपत



शाकभोजी भारतवासियोंकी चावलकी प्रतिमनुष्य वार्षिक खपत



शाकभोजी भारतवासियोंकी गेहूंकी प्रतिमनुष्य वार्षिक खपत



कुछ महाशयोंका मत है कि यदि सरकार अनाजकी रफ्तनीमें दस्तन्दाजी करेगी तो अनाजकी कीमत, जमीनकी अन्य उपजोंके मुकाबलेमें बहुत कम हो जायगी। इससे कृषक लोग अनाज बोनेकी अपेक्षा कपास, सन, तिल आदिका बोना अधिक लाभदायक समझेंगे। इसलिए वही चीजें अधिक परिमाणमें बोई जायगी और गेहूँ-चावलकी खेती कुछ कम हो जायगी। इस कारण उनकी उपज भी पहलेसे कुछ कम होगी। अतएव गेहूँ और चावलकी कीमत फिर भी बढ़ जायगी, और अन्तमें इस नीतिसे देशको कुछ भी लाभ न होगा—लेकिन इस आक्षेप में कुछ भी सार नहीं है। क्योंकि गत चार पाँच वर्षोंकी कृषि-सम्बन्धिनी रिपोर्टें उक्त आक्षेपका समर्थन नहीं करतीं। गेहूँ और चावलकी रफ्तनी करनेका अधिकार सरकारके अधीन हो जानेपर उन चीजोंकी दर अवश्य ही उतनी नहीं बढ़ी जितनी कि अन्य चीजोंकी बढ़ गई थी, परन्तु इससे गेहूँ और चावल पहले-से कम भूमिमें नहीं बोये गये। अनाज बोये जानेका ज्यादातर दारोमदार उसकी कीमतकी अपेक्षा वर्षापर और जमीनके विशेष गुणोंपर ही है। अनाजकी उपजका दारोमदार भी वर्षापर ही है। कुछ महाशयोंका यह भी मत है कि यदि गेहूँ-चावल रोक लिया जायगा तो मोटा (जौ, मटर आदि) अन्न, अधिक परिमाणमें, विदेश जाने लगेगा। इससे गरीबोंको फिर भी अन्नके लाले पड़ने लगेंगे। हमारी समझमें, इसकी वैसी सम्भावना नहीं प्रतीत होती। यदि सरकार सब प्रकारके अनाजकी

रफ्तनी स्वतन्त्र रूपसे न होने दे तो बहुत अच्छा हो। परन्तु यदि सस्ता अन्न स्वतन्त्र रूपसे जाने भी दिया गया तो उसकी माँग विदेशोंमें बहुत कम होनेके कारण उसका परिमाण अधिक बढनेकी सम्भावना बहुत कम है। केवल गेहूं और चावलकी ही माँग विदेशोंमें बहुत है और उनका, स्वतन्त्र रूपसे, इस देशसे न भेजा जाना ही आवश्यक है।

यदि सरकार इन विदेशी व्यापारियोंको स्वतन्त्र रूपसे अनाजका व्यापार करने देनेकी नीतिको देशके लिए हितकर समझे तो उसे देशसे बाहर भेजे जानेवाले गेहूँ और चावलपर १० या १५ प्रति सैकडेके हिसाबसे टैक्स लगा देना चाहिए। स्मरण रहे कि ऐसा कर लगानेसे देशको किसी प्रकारकी अधिक हानि होनेकी सम्भावना नहीं, प्रत्युत इस उपायसे भी देशसे बाहर जानेवाले अनाजका परिमाण कुछ कम हो जायगा और अनाजकी कमीको, कुछ अशमें, दूर करनेमे सहायता मिलेगी।

परन्तु विदेशोंको भेजे जानेवाले अनाजके परिमाणको घटा देनेसे ही काम न चलेगा। यदि अनाजका विदेश भेजा जाना बिलकुल ही बन्द कर दिया जाय तो भी कई करोड मन अनाजकी कमी बनी ही रहेगी। सामनेके कोष्ठकसे यह बात बहुत आसानीके साथ समझमें आ जायगी।

# तीसरा अध्याय

## किसानोंकी आर्थिक दशा



[ भारतवासियोंकी गरीबी और उनके रहन सहनका बहुत नीचे दर्जेका होना, भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें जोतने लायक पडती जमीन, किसानोंकी सख्या-वृद्धि, जमीनका छोटे छोटे टुकडोंमें दूर दूर बँटे हुए होना, पानीकी कमी, पूँजीकी कमी, दलालोंका मुनाफेको हडप कर जाना, किसानोंमें शिक्षाका अभाव, जमींदार और किसानोंका सम्बन्ध, असुविधाओंका साराश। ]

विगत महायुद्धने ससारके मनुष्योंकी आँखें खोल दी हैं। वे अब कृषिके महत्वको भली भाँति समझने लगे है। इँगलैण्ड सरीखा औद्योगिक देश भी अब अपनी कृषिको बढानेका जी तोडकर प्रयत्न कर रहा है। परन्तु भारतवासी अब भी गाढ निद्रामें पडे हुए हैं। देशकी आर्थिक दशा इतनी गिरी हुई होनेपर भी हम लोग कृषि सुधारकी ओर उचित रूपसे ध्यान नहीं दे रहे हैं।

इलाहाबाद विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित Indian Journal ...omics में लेखकने एक लेखमे हिसाब लगाकर यह ... है कि सरकारी जेलोंमें, कठिन कारावासकी सजा

खाद और सिंचाईका उपयोग करके उपज को, अधिक नहीं तो, दूना करनेमें ही समर्थ हो जायँ। तब तो अवश्य ही सुखका साम्राज्य हो जाय और किसीको भी भूखों न मरना पडे। हमारे देशवासी भी अपना पेट भरकर दूसरे देशोको अन्न देनेमें समर्थ हो जायॅ। परन्तु इन साधनोंका उपयोग करनेमें अगणित कठिनाइयाँ हैं। भारतीय किसान बहुत गरीब हैं। उनकी जमीन बहुत ही छोटे छोटे टुकडोंमें भिन्न भिन्न स्थानोंमें, बॅटी हुई है। इससे वे नये नये प्रकारकी खाद देकर, और नये नये यन्त्र लगा कर भी ज्यादा लाभ नहीं उठा सकते। उनको सिंचाईका भी माकूल सुभीता नहीं है। उनके बैल बहुत कमजोर होनेके कारण नये प्रकारके वजनी हल खीचनेमें असमर्थ हैं। वे प्राय लालची साहूकारोंके चङ्गुलमे फँसे रहकर मनमाना व्याज देते देते उजड गये हैं। जमींदारको लगान भी उन्हें बहुत देना पडता है। दूसरे रूपमें रिशवत भी उन्हें देनी पडती है। सौ बातकी बात यह है कि वे अविद्या रूपी अन्धकारमें पडे हुए हैं, जिसके कारण वे जहाँ जाते हैं वहीं धोखा खाते हैं और परिश्रमसे कमाये हुए मुनाफेका बहुत सा भाग व्यर्थ ही खो देते हैं। प्रश्न बहुत जटिल है। इस सम्बन्धमें हम अपने विचार अगले अध्यायोंमें प्रकट करेंगे।



पानेवाले दुराचारी कैदियोंको जितना भोजन मिलता है उसका तीन चौथाई भोजन भी हमारे देशके १६ करोड युवाओंको प्रति वर्ष नहीं मिलता *। पहले अध्यायमें जो हमने भारतके अनाजकी माँग और पूर्त्तिका अन्दाजा लगानेका प्रयत्न किया है, उससे साफ जाहिर होता है कि देशमें, सुकालमें भी, १७ करोड मन अनाजकी वार्षिक कमी वनी रहती है और अकालके समयमें तो इसकी सख्या ६८ करोड़ मन तक बढ जाती है। इस कमीके दुष्परिणामोंसे पाठक भली भाँति परिचित हैं। दुर्भिक्षके समय देशभाइयोंकी दुर्दशा देखकर ऐसा कौन भारतवासी होगा जिसका हृदय विदीर्ण न हो जाता हो ? इस सम्बन्धमें, दुर्भिक्षके समयका एक चित्र दिया जाता है, जिससे देशवासियोंकी दशा समझनेमें पाठकोंको सहायता मिलेगी। देखिए चित्र न० ४

जब तक हमारी यह दशा रहेगी, जब तक हम भूखों मरते रहेंगे, तब तक हमारी किसी भी प्रकारकी उन्नति नहीं हो सकती। अनाजकी कमी दूर करनेका प्रश्न अत्यन्त महत्वपूर्ण है, अत प्रत्येक देश हितैषी सज्जनका यह पहला कर्तव्य है कि वह उसे दूर करनेका प्रयत्न करे। अनाजकी कमी दूर करनेका एक साधन है देशसे अनाजकी रफ्तनीको बन्द करना। परन्तु देशसे अनाजकी रफ्तनीको रोक देनेसे ही हमारा काम न चलेगा।

* See Indian Journal of Economics Volume III, parts I and II, an article by the author entitled ' A Study of the Indian Food Problem

प्रत्युत देशमें हमें अन्नकी उपजका परिमाण भी बढाना पडेगा। दूसरे अध्यायमें हम यह स्पष्टतया बतला चुके हैं कि अनाजकी कमी इतनी अधिक रहती है कि देशकी उपजको बिना बढाये हमारी दशा सुधर ही नहीं सकती। हमारी जमीनकी उपज प्राय १० मन प्रति एकडके हिसाबसे होती है। वास्तवमें हमारी जमीन खराब नहीं है। इसलिए उपजके इस कदर कम होनेका उसे दोष नहीं दिया जा सकता। क्योंकि कृषि विभागके कर्मचारियोंने नये प्रकारके यन्त्रों, खाद और सिचाई आदिका उपयोग करके उन्ही जमीनसे दुगुनी तिगुनी उपज पैदा करनेमें सफलता प्राप्त की है। जब जमीन खराब नहीं है और उपज बढाई जा सकती है तब फिर वह बढाई क्यों नहीं जाती? इस प्रश्नपर हमको अच्छी तरहसे विचार करना चाहिए। क्योंकि हमारे देशका भविष्य बहुत कुछ इसी प्रश्नके हल होनेपर अवलम्बित है।

कृषकोंकी दशा सुधारनेके लिए सबसे पहले यह जान लेना आवश्यक है कि उनको आजकल क्या क्या असुविधायें हैं, क्योंकि बीमारीको भली भाँति बिना समझे दवाका उपयोग करनेसे सफलता नहीं हो सकती। इस अध्यायमें कृषकोंकी आर्थिक दशाका दिग्दर्शन मात्र कराया जायगा। इसके बाद अन्य अध्यायमें यह बतलानेका प्रयत्न किया जायगा कि ये असुविधायें किस प्रकार दूर हो सकती हैं, राष्ट्रीय सरकार और शिक्षित जनताको उनके निवारणार्थ किस प्रकारके प्रयत्न करने चाहिएँ।

प्रत्युत देशमें हमें अन्नकी उपजका परिमाण भी बढ़ाना पड़ेगा। दूसरे अध्यायमें हम यह स्पष्टतया बतला चुके हैं कि अनाजकी कमी इतनी अधिक रहती है कि देशकी उपजको बिना बढ़ाये हमारी दशा सुधर ही नहीं सकती। हमारी जमीनकी उपज प्राय १० मन प्रति एकड़के हिसाबसे होती है। वास्तवमें हमारी जमीन खराब नहीं है। इसलिए उपजके इस कदर कम होनेका उसे दोष नहीं दिया जा सकता। क्योंकि कृषि विभागके कर्मचारियोंने नये प्रकारके यन्त्रों, खाद और सिंचाई आदिका उपयोग करके उसी जमीनसे दुगुनी तिगुनी उपज पैदा करनेमें सफलता प्राप्त की है। जब जमीन खराब नहीं है और उपज बढ़ाई जा सकती है तब फिर वह बढ़ाई क्यों नहीं जाती? इस प्रश्नपर हमको अच्छी तरहसे विचार करना चाहिए। क्योंकि हमारे देशका भविष्य बहुत कुछ इसी प्रश्नके हल होनेपर अवलम्बित है।

कृषकोंकी दशा सुधारनेके लिए सबसे पहले यह जान लेना आवश्यक है कि उनको आजकल क्या क्या असुविधायें हैं, क्योंकि बीमारीको भली भाँति बिना समझे दवाका उपयोग करनेसे सफलता नहीं हो सकती। इस अध्यायमें कृषकोंकी आर्थिक दशाका दिग्दर्शन मात्र कराया जायगा। इसके बाद अन्य अध्यायमें यह बतलानेका प्रयत्न किया जायगा कि ये असुविधायें किस प्रकार दूर हो सकती हैं, राष्ट्रीय सरकार और शिक्षित जनताको उनके निवारणार्थ किस प्रकारके प्रयत्न करने चाहिएँ।

भारत वासियोंकी गरीबीके सम्बन्धमें समाचारपत्रों और व्याख्यानोंमें बहुत कुछ लिखा और सुना जाता है परन्तु हर एक जिलेमें कुछ गाँवोंकी अच्छी तरहसे जाँच कर इस बातको जाननेका प्रयत्न बहुत कम लोगोंने किया है कि फी सैकड़े कितने आदमियोंकी आमदनी और रहन-सहन ऊँचे दर्जेकी है, कितने आदमियोंकी आमदनी और रहन-सहन मामूली दर्जेकी है और कितने आदमियोंका रहन-सहन और आमदनी बहुत नीचे दर्जेकी है। इँगलैण्ड और अमरीकामें रावेन्ट्री ( Rowentree ) और बूथ ( Booth ) जैसे विद्वानोंने अपने देशवासियोंकी दशाकी जाँचकर कई प्रामाणिक ग्रन्थ लिख डाले हैं। परन्तु भारतमें क्या सरकार और क्या जनता किसीने भी इस महत्व पूर्ण विषयपर अभी तक कुछ भी ध्यान नहीं दिया। यदि सरकार प्रत्येक प्रान्तके कुछ गाँवोंकी आर्थिक दशाकी जाँच कराके भारत-वासियोंकी सच्ची दशा समझनेका प्रयत्न करे और दूसरोंको उसके समझनेमें मदद दे तो इस दीन देशका बहुत कुछ कल्याण हो।

कुछ दिन हुए बड़ी व्यवस्थापिका सभामें स्वर्गीय पण्डित विष्णुदत्त शुक्लने कुछ गाँवोंमें इस प्रकारकी जाँच करनेके लिए प्रस्ताव पेश किया था, परन्तु नौकरशाही सरकारने उसे स्वीकार ही नहीं किया। सरकार इस कामको न करना चाहे तो न करे, किन्तु अब शिक्षित जनताको स्वतन्त्र रूपसे शीघ्र ही इस कामको आरम्भ कर देना चाहिए, क्योंकि काश्तकारोंकी

दशाका अच्छी तरहसे ज्ञान प्राप्ति किये बिना उनकी दशा सुधारनेका प्रयत्न करनेमें पूर्ण सफलता न होगी।

जो उत्साही नवयुवक बहुधा यह पूछा करते हैं कि हम देशके लिए क्या करे वे इस प्रश्नको अपने हाथमें ले। हा, इसके लिए अर्थशास्त्रके ज्ञानकी आवश्यकता है। इसलिए इस प्रश्नको वे ही अपने हाथमें ले सकते हैं जिन्होंने बी० ए० या एम ए० में अर्थशास्त्रका अध्ययन किया है या जो उतनी योग्यता रखते हैं। गाँवोंकी आर्थिक जाँच करनेके लिए प्रश्नावली ( Village questionare ) डाक्टर स्लेटर ( Dr Slater ) की पुस्तक ( Some South Indian Villages ) मे मिल सकती है। बन्दोबस्तकी भिन्नताके कारण उसमें आवश्यक संशोधन कर लेनेपर यह भली भाँति काममे लाई जा सकती है।

प्रत्येक समाजमें गरीब, मामूली और धनवान सब प्रकारके आदमी पाये जाते हैं। पर निम्नलिखित कारणोंसे मालूम पडता है कि ब्रिटिश भारतमें बहुत ही गरीब और बहुत ही नीचे दर्जेके रहन सहनवालोंकी संख्या बहुत ही अधिक है। सम्भवत उनकी संख्या ८० फी सैकडा है। हमारे ऐसा समझनेका पहला कारण यह है कि सन् १९०१ में हिसाब लगाकर सरकारकी ओरसे यह कहा गया था कि प्रत्येक भारतवासीकी औसत वार्षिक आमदनी ३०) रु० थी। शायद यह आमदनी अब, रुपयोंके हिसाबसे, कुछ बढ भी गई हो, परन्तु सब वस्तुओंकी कीमत पहलेसे दुगुनी तिगुनी हो जानेके

कारण उनकी दशा पहलेसे अच्छी नहीं हुई इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। नीचेके कोष्ठकमें ससारके मुख्य मुख्य देशोंके निवासियोंकी प्रति मनुष्य औसत वार्षिक आमदनी दी जाती है। यह लेखा सन् १६०१ का है। आमदनीके ये अङ्क यद्यपि पुराने हैं, तोभी भारतवासियोंकी उस समयकी आमदनीके साथ उनसे तुलना करते ही भारतवासियोंकी भयङ्कर गरीबीका पता लगता है। चित्र ( Diagram ) नं० ५ में भी इन आमदनियोंकी तुलना की गई है। उससे यह आसानीसे समझमें आ जायगा कि अन्य देशोंके मुकाबलेमें हम कितने अधिक गरीब हैं।

## कोष्ठक नं० २५

### वार्षिक आमदनी प्रति मनुष्य

| | | |
|---|---|---|
| आस्ट्रेलिया | ६७५) | रुपये |
| इँगलेंड | ६२०) | „ |
| यूनाइटेड स्टेट्स | ५८५) | „ |
| फ्रांस | ०) | „ |
| जर्मनी | ) | |
| | ) | |

भ ... गरीब ... क ...

सदी

कि ... तक ... सह

के ... सन् ... ६

पहुँच ...

वर्षकी ही है जब कि इँगलैण्डके लोगोंकी ४४ वर्षकी और न्यूज़ीलैण्डके लोगोंकी ६० वर्षकी है। इन बातोंसे स्पष्ट है कि हमारे देशमें अधिकाश मनुष्योंका रहन सहन बहुत ही नीचे दर्जेका है।

हम पीछे कही चुके हैं कि ब्रिटिश भारतमें १६ करोड मनुष्योंको भर पेट रूखा सूखा भोजन भी नहीं मिलता, इस कारण वे अशक्त हो जाते हैं और प्लेग, मलेरिया, महामारी, इन-फ्ल्यूएन्ज़ा इत्यादि बीमारियोंके शिकार होते हैं। जिनको भरपेट खानेको नहीं मिलता, जो अत्यन्त ही गरीब हैं और जिनका रहन-सहन बहुत ही नीचे दर्जेका है उनसे कृषि सुधारकी क्या आशा की जा सकती है? इससे हमें यह मालूम हुआ कि कृषि सुधारमें सबसे बडी पहली असुविधा अधिकाश कृषकोंकी दरिद्रता और उनके रहन सहनका बहुत नीचे दर्जेका होना है।

उत्पत्तिका पहला और प्रधान साधन जमीन है। सरकार द्वारा प्रकाशित Agricultural Statistics of India Vol I से यह मालूम होता है कि ब्रिटिश भारतमें कुल ६७॥ करोड एकड जमीन है जिसमेंसे करीब ६ करोड एकड जमीनमें जङ्गल हैं और १४॥ करोड एकड जमीन ऐसी है जिसमें किसी भी प्रकारकी खेती नहीं हो सकती। बाकी बची हुई जमीनमेंसे सन् १९१९-२० में २२। करोड एकड जमीनमें खेती हुई थी और करीब २६॥ करोड एकड जमीन यानी सम्पूर्ण भारतकी एक ... कुछ अधिक ज़मीन खेतीके लायक होनेपर भी बेकार

४

## कोष्ठक नं० २६

(लाख एकड़में)

| प्रान्त | क्षेत्रफल | बोई हुई जमीनका रकबा। (सन् १६१६ २०) | ऐसी बोने लायक पड़ती जमीन जो जोती नहीं गई। (सन् १६१६ २०) | पड़ती जमीन प्रान्तके क्षेत्रफलसे फी सैकड़ा कितनी है? |
|---|---|---|---|---|
| बंगाल — | ५०३ | २४५ | १०५ | २० |
| मद्रास — | ६११ | ३३१ | २१७ | २४ |
| बंबई प्रान्त — | ४८७ | २६६ | ७५ | १५ |
| „ सिन्ध — | ३०१ | ४१ | ११२ | ३७ |
| युक्तप्रान्त — | ६८३ | ३५५ | १३४ | २० |
| बिहार और उड़ीसा — | ५२८ | २५६ | १२२ | २४ |
| पंजाब — | ६१६ | २५७ | १६७ | ३२ |
| ब्रह्मा — | ११५० | १५२ | २६८ | २६ |
| मध्यप्रान्त — | ५२६ | १६६ | १७१ | ३२ |
| बरार — | ११४ | ६७ | १५ | १३ |
| आसाम — | ३१३ | ५६ | १६६ | ५३ |
| पश्चिमोत्तर सीमाप्रान्त | ८४ | २३ | ३३ | ३६ |
| अन्यप्रान्त | ३२ | ७ | ७ | २१ |
| मीजान — | ६२५१ | २२२८ | १६५२ | २६ |

पड़ी रही। सरकार इसे अँगरेजीमें। ( Cultivable waste ) कहती है। इस १६॥। करोड एकड जमीनमेंसे प्राय ५ करोड एकड़ जमीन ऐसी थी जो एक या दो सालके लिए पडती छोड दी गई थी। कोष्टक न० २६ में यह वतलाया गया है कि भारतके सब प्रान्तोंका क्षेत्रफल क्या है, कितनी ज़मीनमें खेती की जाती है, खेती लायक कितनी जमीन विना जोती वोई पडी है और प्रान्तके क्षेत्रफलसे ऐसी जमीन फी सैकड़ा कितनी है। इस कोष्टकसे यह मालूम होता है कि ब्रह्मा, पञ्जाव, आसाम, मध्यप्रदेश, सिन्ध और पश्चिमोत्तर सीमा प्रान्तमें विना जोती लेकिन वोने लायक जमीन ( Cultivable waste ) का रकवा, प्रान्तके क्षेत्रफलके चतुर्थांशसे अधिक है। राजपूताना और मध्य भारतमें भी ऐसी पडती जमीन वहुत है। इसलिए इन्हीं प्रान्तोंके सम्बन्धमें हम नीचे विचार करते हैं।

सिन्ध और राजपूतानेमें वर्षा वहुत कम होती है, इसके सिवा वहाँकी जमीन रेतीली और ऊसर है, इसी लिए उन प्रान्तोंके सम्बन्धमें ऊपर वतलाई हुई जमीन खेतीके काममें तव तक नहीं आ सकती जव तक कि वहाँपर आवपाशीका पूरा प्रवन्ध न किया जाय। आसाम, वरमा, और मध्यभारतमें मलेरिया, काला ज्वर इत्यादि रोगोंके कारण और जाने-आनेके लिए सडकें, रेल इत्यादिका सुभीता न होनेके कारण अन्य प्रान्तोंके निवासी वहाँ जाकर पडी हुई जमीनको जोतनेमें हिचकिचाते हैं। जव तक ये असुविधाएँ दूर न की जावेंगी तवतक वहाँकी पडती जमीनका

पूना कृषि कालेजके भूतपूर्व प्रिंसपल डाक्टर हेराल्ड मेन (Dr Harold Mann) ने बम्बई प्रान्तके एक ग्रामकी जाँच करके यह पता लगाया था कि उस गाँवके ७२६ खेतोंमें से ४६३ खेत ऐसे थे जिनका रकबा एक एकडसे भी कम था। उनमेंसे २३३ खेतोंका रकबा तो आधे एकडसे भी कमका था। इलाहाबाद विश्वविद्यालयके अर्थशास्त्रज्ञ प्रोफेसर जेवन्सने युक्तप्रान्तके एक गाँवकी जाच की, जिससे मालूम हुआ कि उस गाँवके १७३ खेतोंमेंसे ८६ खेत ऐसे थे जिनका रकबा दो एकडसे भी कम था। यही दशा प्राय सब प्रान्तोंकी है। काश्तकारोंकी जमीन बहुत छोटे छोटे टुकडोंमें बँटी हुई होनेके कारण उससे उनका उदर-पोषण नहीं होता। इसके साथ ही साथ यह भी देखा गया है कि यदि किसी काश्तकारके पास एकसे अधिक खेत होते हैं तो वे एक दूसरेसे दूर दूर रहते हैं (अर्थात् एक गाँवके पूर्वमे हैं तो दूसरेके पश्चिममें) जिससे कि काश्तकारोंको नीचे लिखे हुए नुकसान होते हैं —

(१) आने जानेमे उनका बहुत सा समय नष्ट हो जाता है।

(२) उन्हें वैज्ञानिक यन्त्र इत्यादिका उपयोग करनेमे बहुत असुविधा पडती है। वे उससे ज्यादा लाभ नहीं उठा सकते।

(३) रखवाली करनेमें दिक्कत होती है।

(४) उन खेतोंमें जानेके लिए रास्ता बनानेमें और उनमें नहरसे पानी ले जानेमें बडी अडचन पडती है।

(५) काश्तकारोंका पारस्परिक झगडा बढता है।

खेतीके उपयोगमें आना सम्भव नहीं दीखता। केवल पञ्जाब और मध्यप्रदेश ही ऐसे प्रान्त हैं जहाँ थोडी बहुत पड़ती जमीन फिलहाल काश्तकारीके उपयोगमें लाई जा सकती है, परन्तु भारतकी कुल जमीनके रकवे और मनुष्य-सख्याके खयालसे यह जमीन बहुत कम है और हम यह कह सकते हैं कि जब तक ऊपर बताई गई असुविधाएं दूर नहीं होतीं तब तक भारतमें ऐसी पडती जमीन बहुत कम है जो कि काश्तकारीके उपयोगमें एकदम लाई जा सकती हो।

दूसरी बात यह है कि भारतमें काश्तकारोंकी सख्या बहुत बढ गई है। सन् १९०१ में उस वर्षकी मनुष्य-गणनाके अनुसार किसानोंकी सख्या १५॥ करोड थी और सन् १९११ में वह १७ करोड तक बढ गई थी। अभी सन् १९२१ की मनुष्य-गणनाकी पूरी रिपोर्ट प्रकाशित नहीं हुई है परन्तु यह अनुमान किया जाता है कि उनकी सख्या अब १९ करोडसे कम न होगी। हम ऊपर बता चुके हैं कि भारतमें केवल २२॥ करोड एकड जमीनमें खेती होती है। इससे यह मालूम होता है कि प्रत्येक काश्तकारको सवा एकड जमीनसे अधिक नहीं मिल सकती या १५ से ४० वर्ष तककी उमर वाले एक जवान काश्तकारको अपने कुटुम्ब और बाल बच्चोंको पालनेके लिये ४॥ एकडसे अधिक जमीन नहीं मिल सकती, इसका फल यह होता है कि किसानको खेतीसे बहुत कम लाभ होता है और उसकी दशा दिन पर दिन खराब होती जाती है।

पूना कृषि कालेजके भूतपूर्व प्रिंसपल डाक्टर हेराल्ड मेन ( Dr Harold Mann ) ने वम्बई प्रान्तके एक ग्रामकी जाँच करके यह पता लगाया था कि उस गाँवके ७२६ खेतोंमें से ४६३ खेत ऐसे थे जिनका रकवा एक एकडसे भी कम था। उनमेंसे २३३ खेतोंका रकवा तो आधे एकडसे भी कमका था। इलाहावाद विश्वविद्यालयके अर्थशास्त्रज्ञ प्रोफेसर जेवन्सने युक्तप्रान्तके एक गाँवकी जाच की, जिससे मालूम हुआ कि उस गाँवके १७३ खेतोंमेंसे ८६ खेत ऐसे थे जिनका रकवा दो एकडसे भी कम था। यही दशा प्राय सव प्रान्तोंकी है। काश्तकारोंकी जमीन वहुत छोटे छोटे टुकडोंमें वँटी हुई होनेके कारण उससे उनका उदर-पोषण नहीं होता। इसके साथ ही साथ यह भी देखा गया है कि यदि किसी काश्तकारके पास एकसे अधिक खेत होते हैं तो वे एक दूसरेसे दूर दूर रहते हैं ( अर्थात् एक गाँवके पूर्वमें हैं तो दूसरेके पश्चिममें ) जिससे कि काश्तकारोंको नीचे लिखे हुए नुकसान होते हैं —

(१) आने-जानेमें उनका वहुत सा समय नष्ट हो जाता है।

(२) उन्हें वैज्ञानिक यन्त्र इत्यादिका उपयोग करनेमे वहुत असुविधा पडती है। वे उससे ज्यादा लाभ नहीं उठा सकते।

(३) रखवाली करनेमें दिक्कत होती है।

(४) उन खेतोंमें जानेके लिए रास्ता वनानेमें और उनमें नहरसे पानी ले जानेमें वडी अडचन पडती है।

(५) काश्तकारोंका पारस्परिक झगडा वढता है।

देशमें अच्छे और बलिष्ठ बैल उत्पन्न करनेके लिये यह आवश्यक है कि गाय बलिष्ठ और युवा साँडसे गर्भवती कराई जाय। इस कामके लिए पशुचिकित्सा विभागको उत्तम साँड तैयार करके रखने चाहिए और उनको जमीदारोंको मामूली कीमतपर बेचते रहना चाहिए।

गाय, बैल और बछडे भारतमें तीन कारणोंसे मारे जाते हैं —

(१) चमडे और मासके व्यापारके लिये।

(२) भारतमें रहने वाले सिविल और फौजी यूरोपियनोंके लिये, और

(३) कुर्बानीके लिये।

हिन्दू धर्मके अनुसार गो हत्या बडा भारी पाप है। परन्तु यदि केवल आर्थिक दृष्टिसे ही विचार किया जाय तो ऐसी स्थितिमें जब कि गाय और बैलोंकी सख्या बहुत कम है और वह दिनपर दिन कम होती जाती है, फौज और मास भोजी मनुष्योंके लिये बलिष्ठ और उत्तम पशुओंका मारा जाना बहुत ही हानिकारक है। अकेले सयुक्तप्रातमें ही केवल ग्रहा देशके मासके व्यापारके लिये डेढ लाखके करीब पशु प्रतिवर्ष मारे जाते हैं। मि० जस्सावालने हिसाब लगाया है कि १॥ लाखसे अधिक गायों और बछडोंका मास प्रतिवर्ष गोरे चमडेवाले भारतमें डकार जाते हैं। भारत जैसे
गाय और बैल राष्ट्रके बल हैं, इसलिये

किया जाना राष्ट्रहितके विरुद्ध है। यह जानकर प्रसन्नता होती है कि कई म्युनिसिपैलटियोंने अपनी सीमाओंमें गोवध बिलकुल बद करवा दिया है। हम आशा करते हैं कि अन्य म्युनिसिपैलटियाँ भी इनका अनुकरण करेंगी। कुछ देशी रियासतोंने भी अपने राज्यमें गोवधकी मनाही कर दी है। राष्ट्रीय सरकारको भी गाय बैल और बछडोंका बध कानूनन बद करा देना होगा, और फौजके लिये मास आस्ट्रेलिया, अमरीका तथा अन्य किसी देशसे मगानेकी व्यवस्था करनी होगी।

अबतक धार्मिक कारणोंसे मुसलमानों द्वारा कुर्बानीके लिये कुछ गायोंका वध किया जाता था। परन्तु हमारे नेताओंके प्रयत्नोंसे हिन्दू मुसलमानोंमें अब एकता हो गई है और यह प्रश्न अब बहुत कुछ हल हो गया है। अब कुर्बानीके समय बहुत कम गायें मारी जाती हैं। आशा की जाती है कि भविष्यमें गायकी कुर्बानी भारतमें बिलकुल बद हो जायगी।

भारतके किसान बीजके बारेमें बडी लापरवाही दिखाते हैं। बोनीके समय उनको जैसा सडा या घुना बीज मिल जाता है वैसा ही बो देते हैं। इससे उनको हानि भी उठानी पडती है क्योंकि वे जैसा बीज बोते हैं वैसा ही उनका अनाज भी पैदा होता है। इसका मुख्य कारण यह है कि उनको एकजाई और उत्तम बीज, बोनेके समय, प्रयत्न करनेपर भी नही मिलता। कृषि-विभागका यह कर्त्तव्य है कि वह प्रत्येक अनाजके उत्तम बीज अपने फार्मोंमें पैदा करावे और उनको बोनीके समय किसानोको उचित

दामपर देनेका प्रबन्ध करे। जमींदार लोग भी इस काममें किसानोंको सहायता पहुँचा सकते हैं। वे कृषि विभागसे इन बीजोंको खरीदकर अलग बोवें और इस प्रकार अधिक बीज पैदा होनेपर अपने गांवके किसानोंको उचित शर्तों पर दे दें। सहयोग साख समितियों द्वारा भी ये बीज सभासदोंको दिये जा सकते हैं।

नये औजारों और यन्त्रोंके उपयोगके सम्बन्धमें हमारी यह धारणा है कि जैसे जैसे मजूरी बढती जायगी और व्याजकी दर घटती जायगी वैसे वैसे इनका उपयोग बढता जायगा। कृषि-विभागको नये औजारोंकी उपयोगिता बतलाकर यह समझानेका प्रयत्न करना चाहिए कि यदि किसान उनका उपयोग करें तो उनको लाभ अवश्य होगा और उनके बिगड जानेपर उनके सुधार-नेका उचित प्रबन्ध कर दिया जायगा। आज कल कईतरहके हल, बीज बोने वाली मशीनें और अन्य औजार ईजाद किये गये हैं और वे सस्ते दाममें भी मिल सकते हैं। उदाहरणार्थ इलाहाबाद कृषि शालाके ग्रिफिन साहबने एक हल ईजाद किया है जो कि १५ रु०में मिल सकता है। उन्होंने इस हलका नाम सेंधिया प्लाऊ रक्खा है। वह इतना हलका है कि मामूली बैल उसको खींच सकते हैं। वह गहरा जाता है और साथही साथ उससे मिट्टी भी उलटती जाती है। कुँएसे पानी ऊपर उठानेके, हाथ द्वारा चलाये जाने वाले, पम्प लगाकर किसान लोग लाभ उठा सकते हैं। भूसा उडानेवाली मशीन, कर्वी काटनेवाली मशीन

और फसल काटने वाली मशीन मामूली किसान नहीं खरीद सकते, परन्तु जमींदार, सहयोग समिति, पचायत अथवा किसान सभा उन्हें खरीदकर किरायेपर पर दे सकती है। इससे जमींदारको भी लाभ होगा और किसानोंको भी सहूलियत हो जायगी। ट्रैक्टरके समान कीमती मशीनका उपयोग बड़े जमींदार ही कर सकते हैं क्योंकि उससे वेही लाभ उठा सकते हैं जिनके पास १०० एकड़से अधिक जमीन हो। इन सब औजारोंके सुधारे जानेका उचित प्रबन्ध कृषि-विभागको करना होगा।

भारतीय किसान खादके सम्बन्धमे भी बड़ी लापरवाही करते हैं। गोबरके कडोंको जलानेसे देशका बहुत नुक्सान होता है। यदि इस गोबरका खेतोंमें खादके लिए उपयोग किया जाय तो करोड़ों मन अधिक उपज पैदा हो। गोबरके कण्डोंको जलानेके काममें लाये जानेका मुख्य कारण ईधनकी महँगी और उसकी कमी है। पड़ती जमीनमें बबूल जैसे जल्दी बढ़नेवाले वृक्ष लगाये जाने चाहिए। जगल-विभागको भी ज गलोंमें ईधनकी लकडीके लिए नये वृक्ष लगानेका प्रयत्न करना चाहिए। हमारी समझमें जब किसानोंको ईधनके लिए लकडी सस्ती मिलने लगेगी तब वे अधिक परिमाणमें अपने खेतोंमें खादके लिए गोबरका उपयोग करने लग जायँगे। खादके लिए गोबरको इस तरहसे रखना चाहिए कि उसमें बहुत कम हवा जा सके। नही तो बहुत हवा के लगनेसे अमोनिया गैस (Nhz) बनकर हवामें उड जावेगी।

गोबरकी खाद खेतोंमें डालनेका उत्तम समय वर्षासे पहलेका है। उस समय खेतोंमें उसे डालकर भली भांति मिला देना चाहिए। वर्षाका पानी पड़नेसे सब खाद गलकर मिल जायगी और उसके बाद यदि कोई फसल बोई जायगी तो बड़ी अच्छी उपज होगी। गोबर और कूडे कचरेको खादके रूपमें उपयोग करनेका एक उत्तम तरीका पहली परिशिष्टमें बतलाया गया है। गरीबसे गरीब किसान भी उस तरीकेसे खाद देकर, बिना एक भी रुपया खर्च किये, थोड़े परिश्रमसे अपनी उपज बहुत बढ़ा सकता है। आशा है हमारे किसान भाई उससे लाभ उठावेंगे।

गोबर और कूडे कचरेके अतिरिक्त और भी कई तरहके खाद उपयोगमें लाये जा सकते हैं। उनमें सबसे उत्तम शोरा (Sodium nitrate) है जिसके उपयोगसे किसान बहुत लाभ उठा सकते हैं। हड्डियोंका चूरा और राख भी उपयोगमें लायी जा सकती है। परन्तु यह सारी खाद देनेके पहले जमीनकी जाँच कर लेनी बहुत आवश्यक है। जमीनमें वही चीज डालना चाहिए जिसकी उसमें कमी हो और वह भी उचित परिमाणमें। इसके लिए कृषि विभागके कर्मचारियोंका यह कर्तव्य होगा कि वे प्रत्येक गांवमें जा जाकर किसानोंकी जमीनकी जाँच करें और उनको उचित खादका उपयोग करनेके सम्बन्धमें सलाह देते रहें। हमको यह विश्वास है कि उचित खादके उपयोगसे भूमिकी उपज आसानीसे दुगुनी या तिगुनी बढ़ाई जा सकती है।

यहांपर कृषिसुधार योजनाको समाप्त करनेके पहले पाठकों-

को हम फिरसे यह याद दिलाना चाहते हैं कि भारतीय किसानों
को सब असुविधाएँ एक साथ उठानी पडती हैं इसलिए उनक
एक साथ दूर करनेका प्रयत्न दत्तचित्त होकर किया जान
चाहिए। हमने इस पुस्तक द्वारा अपनी क्षुद्र बुद्धिके अनुसा
यह बतलानेका प्रयत्न किया है कि वह किस तरहसे किया ज
सकता है। इस योजनाके भिन्न भिन्न भागोंका अन्य भागों
इतना घनिष्ठ सम्बन्ध है कि केवल उनका, दूसरोंसे अलग
विचार किया जाना ठीक न होगा। हम पाठकोंसे अनुरोध
करते हैं कि वे पूरी योजनापर एक साथ विचार करें। ह
अगले अध्यायमें सपूर्ण योजनाका साराश बतलावेंगे। यदि इस
योजनाकी कुछ बातें अव्यवहारिक सिद्ध हों तो उस समय
आवश्यकताके अनुसार उनमें सुधार भी हो सकता है। परन्
हमारा यह पक्का विश्वास है कि यदि इस योजनाके अनुसार
कार्य आरम्भ कर दिया जाय तो कुछ वर्षोंमें हमारे किसानोंकी
आर्थिक दशा इतनी सुधर जायगी कि वे अन्य किसी देशके
किसानोंसे किसी बातमे कम न रहेंगे।

# बारहवां अध्याय



## सारांश और उपसंहार।

[ कृषि-सुधारकी आवश्यकता, 'कृषक-हितैषी' विभागका कार्य क्रम, राष्ट्रीय सरकार और प्रान्तीय सरकारोंकी जिम्मेदारी, शिक्षित जनताका उत्तरदायित्व, योजनाके कार्यान्वित होनेपर जमींदारोंकी और किसानोंकी दशा। ]

हमने गत नौ वर्षोंकी अनाजकी कमी और मांगका जो हिसाब लगाया है उससे मालूम हुआ है कि भारतमें प्रतिवर्ष अनाजकी कमी भयङ्कर परिमाणमें रहती है। सुकालके दिनोंमें यह कमी करीब १७ करोड मनकी रहती है और अकालके समय इसका परिमाण ६८ करोड मन तक पहुंच जाता है। इस कमीके कारण हमारे देशके लगभग ८ करोड युवा नर नारियोंको आधा पेट भोजन पाकर ही जीवन व्यतीत करना पडता है। अनाजकी कमीको दूर करनेका प्रश्न इस समय बहुत ही महत्त्वका है। इसको हल करनेका मुख्य साधन है अनाजकी रफ्तनीको रोकना और देशमें अनाजकी उपजको बढाना। राष्ट्रीय सरकारका पहला कर्तव्य यह होगा कि देशमें जब तक काफी परिमाणमें अन्नकी उपज न होने लग

जाय तब तक देशसे बाहर अनाजके भेजे जानेकी सख्त मनाही कर दे। परन्तु हिसाब लगाकर हम यह भी बतला चुके हैं कि सिर्फ अनाजकी रफ्तनीको रोक देनेसे ही हमारा काम न चलेगा। यदि बाहरी देशोंके साथ अनाजका व्यापार एकदम रोक दिया जाय—अन्नका एक दाना भी अन्य देशोंको न भेजा जाय—तोभी भारत-वासियोंकी खूराकके लिए कई लाख मन अन्नकी कमी बनी ही रहेगी। इसलिए अनाजकी रफ्तनीको रोकनेके साथ ही साथ देशमें अन्नकी उपज भी बढानी होगी जिससे कि जितना खर्च है उतना अन्न मिल सके।

भारतीय किसानोंकी दशा दिन पर दिन खराब होती जा रही है। पहले उनकी दशा सुधारे बिना देशमें अनाजकी उपज बढ़ नहीं सकती। अतएव उनकी दशा सुधारनेके लिए सबसे पहले यह जान लेना आवश्यक है कि उन्हें आजकल कौन कौन सी असुविधाएँ हैं। क्योंकि जब तक रोगका ठीक ठीक निदान न हो लेगा तब तक अँधाधुन्ध दवाओंका सेवन करानेसे रत्तीभर भी लाभ होनेकी आशा नहीं। हम देख चुके हैं कि भारतके अधिकाश किसान बहुत ही गरीब हैं, उनका रहन सहन बहुत ही नीचे दर्जेका है, और उनकी जमीन छोटे छोटे टुकडोंमें—दूर दूर पर—बँटी हुई है। देशके कई भागोंमें, सिचाईके लिए, उन्हें पानी भी नहीं मिलता। काफी परिमाणमें, मुनासिब व्याजपर, उन्हें रुपये नहीं मिलते और वे दिन पर दिन कर्जके दलदलमें बुरी तरह फँसते जाते हैं। उत्तम बीज, सशक्त बैल, अच्छी खाद और

औजारोंकी भी बहुत कमी है। गैर मौरूसी और शिकमी दर शिकमी किसानोंसे बहुत अधिक लगान वसूल किया जाता है। शिक्षाका उनमें सर्वथा अभाव है और खास कर कृषि शिक्षा देनेका उनके लिए कुछ भी प्रबन्ध नहीं है। इन सारी असुविधाओंके कारण खेतीकी उन्नति करना उनके लिए असम्भव कार्य हो गया है। इसमे विशेषरूपसे ध्यान देने योग्य बात यह है कि किसान भाइयोंको उपरोक्त सारी असुविधाओंका सामना एक साथ करना पडता है इसलिए जबतक उन सारी असुविधाओंको एक साथ हटानेका प्रयत्न नहीं किया जाता तब तक उनकी दशा सुधरना सम्भव नहीं। केवल एक दो असुविधाओंको हटानेसे काम न चलेगा। अभी तक उनकी तमाम असुविधाओं-को दूर करनेका प्रयत्न कभी किया भी नहीं गया। लेकिन इन सारी मुश्किलोंको एक साथ हटा देना कोई आसान काम नहीं है। किसान, राष्ट्रीय सरकार और शिक्षित जनता तीनों जब सम्मिलित रूपसे इसके लिये दृढ प्रयत्न करेंगे तब कहीं जाकर यह महत्कार्य सिद्ध होगा।

हम देख चुके हैं कि भारतीय किसान अपनी दशा सुधारनेके लिए अनिच्छुक नहीं हैं। संसारमें ऐसा कौन होगा जो अपना भला न चाहे? अपनी अपनी तरक्की सभी चाहते हैं और इसी कारण भारतके भी किसान अपनी उन्नतिकी आकांक्षा रखते हैं। उन्हें आवश्यकता है केवल समुचित पथप्रदर्शन की और पर्याप्त सहायता तथा प्रेरणा की। हमें पूर्ण विश्वास है कि इच्छित

सहायता मिलते ही वे अपनी दशा सुधारनेमें कोई बात उठा न रक्खेंगे।

कृषि-सुधारके लिए कार्य आरम्भ करनेके पहले, हमारी समझमें, राष्ट्रीय सरकारको अपना यह ध्येय निश्चित करना होगा कि वह इस प्रकारसे प्रयत्न करे जिसमें अधिकसे अधिक २० २५ वर्षमें ही सब किसानोंकी सारी असुविधाएं दूर हो जायँ और देशमें एक भी किसान दीन दुखी न रहे। यह ध्येय निश्चित करने के बाद यदि सरकार ध्यान लगा कर नीचे लिखे अनुसार कार्य करेगी तो हमें विश्वास है कि किसानोंकी दशा शीघ्र सुधर जायगी और वे कृषि-सुधार तथा देशकी उन्नतिमें अपने हिस्सेका कार्य कर सकेंगे।

सारी असुविधाओंको एक साथ हटानेके लिए एक विशेष विभाग स्थापित करना चाहिए। उसका नाम कृषक हितैषी विभाग रक्खा जा सकता है। यह विभाग राष्ट्रीय मन्त्रि मण्डलके किसी मन्त्रीके सुपुर्द रहेगा और प्रत्येक प्रान्तमें भी प्रान्तीय मन्त्रि मण्डलके किसी सदस्यके अधीन रहेगा। इस कृषक हितैषी विभागको निम्न लिखित काम सौंपे जायँ —

(१) वह अपने सब काम करनेमें इस बातका ध्यान रक्खे कि सब किसानोंकी दशा ज्यादासे ज्यादा २० २५ वर्षके दर्मियान सुधर जानी चाहिए, और इसी ध्येयपर लक्ष्य करके वह अपना कार्य करे।

( २ ) अपने मातहत चकबन्दीके अफसरों द्वारा वह प्रत्येक गावमें खेतोंकी चकबन्दी करानेमें किसानोंको सहायता दे।

( ३ ) अपने आबपाशी विभागसे ऐसा प्रयत्न करावे जिससे किसानोंको पानीकी कमी न रहे। कुँए बनवानेके लिए, आवश्यकतानुसार वह तकावी बँटवावे।

( ४ ) किसी भी कारण यदि फसल मारी जाय अथवा कम उपज हो तो मालगुजारी किश्त अदा करनेकी मियाद बढा दे अथवा जरूरत हो तो उचित परिमाणमें उसे मनसूख कर दे।

( ५ ) किसानोंको ऋण मुक्त करनेके लिए ऋण मुक्त अफसर द्वारा किसानोंको शीघ्र ऋणसे मुक्त करनेमें सहायता दे।

( ६ ) अपने सहयोग विभाग द्वारा प्रत्येक गाँवमें सहयोग साख समिति और सहयोग थोक अनाज बेचने वाली समितियाँ स्थापित करावे और उनकी यथोचित देखरेख करे।

( ७ ) अपने कृषि विभाग द्वारा सब प्रकारके उत्तम बीज तैयार करावे और बोनीके समय उनको किसानोंमें उचित रीतिसे वितरण करानेका प्रबन्ध करे। उसी समय बीजका मूल्य मिल सके तो ले ले, अन्यथा फसल तैयार होनेपर जितना अन्न बोनीके लिए दिया गया हो उससे कुछ अधिक मात्रामें ले ले। शर्त यह है कि अन्न उमदा छाँट कर लिया जाय जो बीजके काम आ सके।

( ८ ) अपने कृषि विभाग द्वारा नये नये तरीकों, उपयुक्त खाद, और औजारोंका उपयोग करनेके लिए किसानोंको उत्साहित करे।

( ९ ) अपने शिक्षा-विभाग द्वारा प्रत्येक गाँवमें नीचे लिखे ढँगकी प्रारम्भिक शालाएँ स्थापित करनेका प्रबन्ध करे और इन शालाओंके लिए शीघ्र अध्यापक तैयार करनेका भी प्रबन्ध करे।

अ—प्रत्येक ग्राम्य पाठशालामें वही शिक्षा दी जाय जो कि भविष्यमें विद्यार्थीके काम आवे।

ब—उसमें प्राय ६ वर्ग (श्रेणियाँ) हों। किसानोंके लडकोंको पाँचवें और छठे वर्गमें प्रयोगात्मक कृषि-शिक्षा अवश्य मिले। उनमें उन्हें कृषिके वही तरीके सिखलाये जायँ जिनका उपयोग करनेसे उन्हें प्रत्यक्ष लाभ हो।

स—शिक्षकोंको उचित वेतन दिया जाय।

उ—पाठशालाके विद्यार्थियोंको चर्खा कातना सिखलाया जाय।

क—धार्मिक और शारीरिक शिक्षा देनेका उचित प्रबन्ध हो।

ख—विद्यार्थियोंमें राष्ट्रीय भावोंकी जागृति की जाय।

ग—उनको यह बतलाया जाय कि उनके क्या क्या अधिकार हैं और वे उनकी रक्षा किस प्रकार कर सकते हैं।

( १० ) अपने पशु चिकित्सा विभाग द्वारा प्रत्येक बडे बडे गाँवमें पशु चिकित्सा-शाला खोलनेका प्रबन्ध करे और किसानोंको उचित मूल्यपर उत्तम उत्तम साँड तैयार करके दे।

( ११ ) अपने मातहत सब विभागोंकी व्यवस्था इस तरहसे करे जिससे सभी अफसर अपना कार्य करते समय यह समझने

लग जायँ कि वे जनताके नौकर हैं—उनके मालिक नहीं, और रिशवत खोरीकी बिलकुल जड़ उखाड़ दे।

( १२ ) किसी गाँवकी चकबन्दीके समय जो किसान किसी अन्य शहरमें मजदूरी करनेके लिए जाना चाहें तो औद्योगिक विभागसे लिखा पढ़ी करके उन्हें हर प्रकारसे सहायता दे।

कृषि सुधारके सम्बन्धमें राष्ट्रीय सरकार और प्रान्तीय सरकारकी जिम्मेदारी भी नीचे लिखे अनुसार होगी —

( १ ) कृषक हितैषी विभागको स्थापित करे और उसमें आधुनिक कृषि विभाग, आबपाशी विभाग, सहयोग विभाग, बन्दोबस्त विभाग, कृषि शिक्षा विभाग और पशु चिकित्सा विभागको सयुक्त कर दे।

( २ ) कृषक हितैषी विभागमें अच्छे ईमानदार आदमियोंको नियुक्त करे, और इस विभागको काफी परिमाणमें रुपये देनेको तैयार रहे। यह नहीं कि माँगा जावे हजार और दिया जावे पचास।

( ३ ) किसान सम्बन्धी कानूनमें निम्न लिखित परिवर्तन कर दे —

अ—तमाम गैरमौरूसी किसानोंको तुरन्त मौरूसी हक दे दे।

ब—धाजिबुलअर्जसे जमींदारका रसद और बेगार लेनेका अधिकार खारिज कर दे।

स—बन्दोबस्तके समय मौरूसी किसानोंका जितना लगान

पहले बढता था उसका आधाही बढाया जाय और उस नीचे बढतीका सब भाग राष्ट्रीय सरकारको ही मिले। लगानकी मदसे जमींदारको आजकल जितनी आमदनी होती है वह उतनी ही रहने दी जाय।

ङ—हाँ, यदि जमींदार किसानोंको उपज बढ़ानेके कार्यमें सहायता दे तो वह किसानों पर लगान बढाये जानेके लिए राष्ट्रीय सरकारकी अदालतमें दरख़ास्त कर सके।

क—मौरूसी काश्तकारका शिकमी दर शिकमी काश्तकारसे मालगुजारी किश्तकी अपेक्षा दूनी रकमसे अधिक लगान लेना नाजायज समझा जाय।

ख—खेत यदि लगातार तीन वर्षतक किसी अन्य किसानको जोतनेके लिए दिया जाय तो उस परसे पुराने किसानका मौरूसी हक उठ जाय, और नये किसानको, एक सालका अधिक लगान देने पर, उस पर मौरूसी हक हासिल हो जाय। लेकिन नाबालिक बच्चों और बेवा स्त्रियोंपर इस धाराका प्रयोग न हो सके।

(४) देशी उद्योग धन्धोंकी वृद्धि की जाय जिससे केवल खेतीपर निर्वाह करनेवाले मनुष्योंकी संख्या कम होने लगे।

(५) निम्न श्रेणियोंके कर्मचारियोंका वेतन बढाया जाय और एक ऐसा विभाग स्थापित कर दिया जाय जो सरकारी नौकरोंके रिशवत लेनेकी छान बीन करता रहे और रिशवत लेनेवालोंको अदालतसे उचित दण्ड दिलावे।

(६) सभी ग्रामोंमें पञ्चायतें स्थापित करा दी जायँ और उन्हें छोटे छोटे दीवानी तथा फौजदारी मुकदमे फैसला करनेका अधिकार हो।

(७) ऋण मुक्त करनेवाले अफसरों द्वारा ही महाजनोंका कर्ज वसूल होनेकी व्यवस्था की जाय।

(८) रैयतवारी भागोंमे तबतक मालगुजारी न बढ़ाई जाय जबतक मालगुजारीकी अन्य प्रान्तोंकी औसत वहाकी मालगुजारीकी औसतके बराबर न हो जाय।

(९) जिन सिद्धान्तोंके आधारपर बन्दोबस्त होता है शीघ्र कानूनमें समाविष्ट कर दिये जायँ।

(१०) मालगुजारीका एक तिहाई हिस्सा जिला बोर्डोंको प्रारम्भिक कृषि शिक्षा-प्रचारके लिये दिया जाय।

(११) सरकारी जङ्गलोंसे, अकालके समय, उचित शर्तोंपर किसानोंको घास दी जानेका प्रबन्ध हो।

(१२) प्रत्येक गावमें कमसे कम पाँच फी सैकड़ा ज़मीन चरागाहके लिये रखनेका प्रबन्ध हो।

(१३) गो-वध कानूनन रोक दिया जाय।

(१४) जिन गाँवोंमें नियमानुकूल सड़के न हों वहा सड़कोंका प्रबन्ध शीघ्र कर दिया जाय।

(१५) ऐसी शिक्षाके दिये जानेका प्रबन्ध हो जिससे कृषक हितैषी विभागके लिये सब प्रकारके कर्मचारी तैयार हो सकें।

(१६) देशमें जबतक अनाजकी उपज काफी परिमाणमें न

हो तबतक अनाजकी रफ्तनीपर नियन्त्रण रक्खा जाय।

कृषि सुधारके लिये शिक्षित जनताको भी नीचे लिखी जिम्मेदारियां उठानी होंगी —

( १ ) सब स्थानोंमें ऐसी समितियाँ स्थापित की जायँ जिनका एकमात्र कर्त्तव्य कृषि-सुधारमें सरकार और किसानोंको सब तरहसे सहायता पहुचाना हो।

( २ ) तीर्थ स्थानोंमें ऐसी सेवा-समितियाँ स्थापित की जायँ जिनका कर्त्तव्य यात्रियोंको सब तरहसे सहायता पहुचाना और व्याख्यान तथा पुस्तकों इत्यादिके द्वारा अपना सुखमय जीवन व्यतीत करनेका मार्ग उन्हें बताना हो।

( ३ ) शिक्षित पुरुषोंको यथासम्भव देहातमें जाकर रहना और किसानोंकी हर तरहसे सहायता करनी चाहिये।

( ४ ) देशके उद्योग-धन्धोंकी वृद्धिके लिये, जहाँतक हो सके देशी वस्तुओंका ही उपयोग किया जाय।

( ५ ) जबतक अनाज काफी परिमाणमें देशमें पैदा न होने लगे तबतक उसको विदेशमें भेजे जानेके लिये न बेचे।

( ६ ) प्रत्येक गाँवमें कृषि-सहयोग समितियोंको स्थापित करनेमें सहायता की जाय।

( ७ ) गोशालाएं स्थापित करें।

( ८ ) गाँवोंमें कृषिकी शिक्षा देनेके लिये पाठशालाएँ खोलें और इस प्रकारकी शिक्षा देनेके कार्यमें सरकारकी भी सहायता करें।

( ६ ) राष्ट्रीय विद्यापीठोंको हर तरहकी सहायता दे ।

( १० ) सामाजिक रीति रिवाजोंमें ऐसे परिवर्त्तन करानेका त्न करें जिससे विवाह तथा अन्य उत्सवमें किसीको अपनी सियतसे अधिक खर्च करनेके लिये वाधित न होना पड़े ।

हम यह जानते हैं कि यदि इस योजनाके अनुसार कार्य रम्भ कर दिया जाय तो जमींदारोंको वेदखलीके अधिकारसे थ धोना पड़ेगा, इस कारण वे काश्तकारोंसे नज़राना वसूल न र सकेंगे । इसके सिवा किसानोंसे न वे वेगार ले सकेंगे और रसद वगैरह ही ले सकेंगे । फिर वन्दोवस्तके समय उनके स्तोंके लगानमें भी इजाफा न किया जा सकेगा । इस तरह जब सानोंपर अत्याचार करनेके तमाम सुभीते उनके हाथसे निकल यँगे तव जमींदारके पास अपनी आमदनी वढानेका एकमात्र धन यही रह जायगा कि वह किसानोंको उपज वढानेमें हायता दे । वास्तवमें इसीमें उसका भला है । यदि जमींदार हे तो किसानोंकी मदद करके अपनी आमदनी वहुत कुछ वढा कता है । यदि वह किसानोंको किसान सभा स्थापित करनेमें हायता देगा तो गाँवके सभी लोग उससे प्रेम करने लगेंगे । ो इसपर उसे गाँवकी पञ्चायतमें भी जगह मिल जायगी । अपने गाँवमें आवपाशीके सुभीतेके लिए कुआ तालाव दि खुदवाकर अपने लिए लगानमें इजाफा करवा सकेगा । ई कई तरहकी कीमती मशीनें—जैसे भूसा उड़ानेकी और री काटनेकी मशीन, ट्रैक्टर आदि—रखे और उन्हें किराये-

र किसानोंको दे। इसमें उसे खासा लाभ हो सकेगा। वह कृषि-विभागसे उत्तम बीज लेकर, बोनेके समय, किसानोंको वाजिब शर्तोंपर दे सकेगा। यदि वह अपने गांवका सब काम कारिन्दोंके भरोसे न छोडकर स्वयं देखरेख करे या खेती करना आरम्भ कर दे तो उसे हानि तो हो ही नहीं सकती। उलटा लाभ हो जाय। परन्तु इतना अवश्य होगा कि उसे आजकलके समान किसानोंपर अत्याचार कर कई तरहके नाजायज कर वसूल करनेका मौका न रहेगा।

इस योजनाके अनुसार कार्य होनेपर किसानोंकी परिस्थिति में भी बहुत कुछ अन्तर पड जायगा। यदि वे अपने खेतोंको एक चकमें कराना चाहे तो चकबन्दी अफसर द्वारा वैसा करा सकेंगे। मौरूसी हक मिल जानेके कारण उनकी बेदखली न हो सकेगी। रसद और बेगारसे भी उनका पिण्ड छूट जायगा। वे एकत्रित प्रयत्नसे किसान-सभा द्वारा जमींदारके अत्याचारोंसे अपना बचाव कर सकेंगे। ऋण-मोचक अफसर द्वारा वे वाजिब शर्तोंपर अपने कर्जसे भी मुक्त हो सकेंगे। प्रत्येक गावमें सहयोग साख समिति स्थापित हो जायगी। सहयोग-थोक समिति द्वारा वे अपना गल्ला वाजिब कीमतपर बेच सकेंगे। कृषि विभागके अफसरों द्वारा वे अपने खेतकी जमीनकी जाच कराकर यह मालूम कर सकेंगे कि किस खादकी जरूरत है और वह कहाँसे मिल सकती है। उनके गाँवमें उनकी आँखोंके सामने, कृषि विभागके अफसरकी देखरेखमें किसी किसान द्वारा नये तरीकोंसे खेती

कराई जायगी । इससे वे नये तरीकोंकी उपयोगिता और लाभको भली भांति समझ जायँगे और तब वे स्वयं उनका उपयोग करने लगेंगे। सरकारी आबपाशी-विभाग द्वारा उनकी पानीकी कमीको हटानेका प्रयत्न किया जायगा। शिकमी दर-शिकमी किसानसे उतना ही लगान लिया जायगा जो कि, मालगुजारी किश्तसे अधिक यानी तिगुना चौगुना न होगा। छोटे छोटे दीवानी और फौजदारीके मामलोंका फैसला वे अपने गांवकी पञ्चायत द्वारा करा सकेंगे।

साख समितियों द्वारा उनको कम सूदपर काफी परिमाणमें कर्ज मिलने लगेगा। कृषि-विभाग और जमींदार द्वारा उन्हें उत्तम बीज मिलने लगेगा। चरागाहके लिये हर मौजेमें काफी जमीन छोड़ी जाने लगेगी और उनके लड़कोंके लिये गांवमें निःशुल्क उचित कृषि शिक्षा मिलनेका पूरा प्रबन्ध हो जायगा। इस प्रकार कृषि-सुधारके लिए वे जो जो कार्य करेंगे उनमें उन्हें देशकी सरकार, शिक्षित जनता और जमींदारसे सब तरहकी सहायता मिलेगी और हमको पूरा भरोसा है कि इन दशाओंमें हमारे किसान भाई अपने खेतोंकी उपज बढ़ानेका प्रयत्न करनेमें कोई बात उठा न रखेंगे। उनकी गरीबी शीघ्र दूर हो जायगी और तब वे भारतको समृद्धिशाली बनानेमें और उन्नत करनेमें अपना यथोचित भाग ले सकेंगे। सर्वत्र सुख और आनन्दका साम्राज्य हो जायगा, अकाल कहीं नामको भी न रह जायगा और कोई भी मनुष्य भूखा न रहेगा।

हम यह जानते हैं कि इस योजनाको कार्यरूपमें परिणत करनेके लिए राष्ट्रीय सरकारको कई करोडका खर्च प्रति वर्ष करना होगा। परन्तु स्वराज्य स्थापित हो जानेपर खर्चके लिए रुपयोंकी तङ्गी न रहेगी। फौजी खर्चकी मद्से काट छाँट करने पर बहुत कुछ बचत हो सकेगी। यद्यपि निम्न श्रेणीके कर्मचारियोंका वेतन बढ़ जायगा किन्तु ऊँचे दर्जेके कर्मचारियोंका वेतन घट जायगा। अतएव इससे भी कुछ बचत होगी। आयात मालपर कर बढ़ानेके लिए अभी बहुत कुछ गुञ्जायश है, इससे कई करोडकी आमदनी बढ़ाई जा सकेगी और देशके उद्योगधन्धोंकी वृद्धि होगी। इसके अतिरिक्त और भी नये नये टैक्स लगाये जा सकेंगे। इतने पर भी यदि कमी रहेगी तो देशमें करोडोंका कर्ज लिया जा सकेगा। इसलिए हम यह समझते हैं कि रुपयेकी कमीके कारण कृषि-सुधार-कार्य बहुत दिनोंतक रुका न रहेगा।

अन्तमें जगन्नायक परमेश्वरसे सविनय प्रार्थना है कि वह हमारे किसान भाइयोंको अपनी उन्नति करने योग्य शक्ति दे और सर्वसाधारणको ऐसी सुमति दे जिससे कि वे कृषि सुधार-कार्यमें उनकी पूरी पूरी सहायता कर सकें।



# परिशिष्ट ( १ )

## खादका महत्व और उपयोग।

भारत कृषिप्रधान देश है। यहाके करीब ७० फी सैकडा निवासी अपना जीवन निर्वाह खेती द्वारा ही करते हैं। परन्तु कई कारणोंसे कृषकोंकी दशा आजकल बहुत खराब हो गई है और दिन पर दिन वह अधिक खराब होती जा रही है। दिन रात कठिन परिश्रम करनेपर भी उनको रुखा सूखा भर पेट भोजन नहीं मिल पाता। जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है, उनको कई असुविधाओंका एक साथ सामना करना पडता है। वे बहुत गरीब हैं। उनका रहन सहन बहुत नीचे दर्जेका है। उनके खेत प्राय छोटे छोटे टुकडोंमें दूर दूरपर बँटे हुए रहते हैं। उनसे अत्यधिक सूद और लगान वसूल किया जाता है। बीचके दलाल लोग उनका बहुत सा मुनाफा हडप कर जाते हैं। उनमें विद्याका अभाव है। और अपनी अज्ञानताके कारण वे जहा जाते हैं वहीं ठगे जाते हैं। उनकी इन सब असुविधाओंको विना हटाये उनको आर्थिक-दशा सुधारना यदि असम्भव नहीं तो अत्यन्त कठिन अवश्य है। किसान हमारे राष्ट्रके मुख्य अङ्ग हैं। इसलिये जबतक इनकी दशा नहीं सुधरती तबतक देशकी उन्नति

भी नहीं हो सकती। उनकी दशा स्थायीरूपसे शीघ्र सुधारनेके लिये उनकी सब असुविधाओंको एक साथ हटाना कोई सरल काम नहीं है। प्रत्येक देशहितैषी सज्जनको इस जटिल प्रश्नपर खूब विचार करना चाहिये और दत्तचित्त होकर अपने तन, मन, धनसे किसानोंकी दशा शीघ्र सुधारनेका प्रयत्न करना चाहिये।

हिसाब लगानेसे मालूम हुआ है कि देशमें अनाजकी भयङ्कर कमी प्रतिवर्ष रहती है। इस कमीके कारण हमारे देशके प्रायः दोतिहाई युवा मनुष्योंको आधा पेट भोजन पाकर ही अपना जीवन व्यतीत करना पडता है। इस अनाजकी कमीको पूरी करनेके लिये देशमें अनाजकी उपज बढाना बहुत आवश्यक है। प्राय सब अनाजोंकी हमारी फी एकड उपज अन्य देशोंकी अपेक्षा बहुत कम है। पर हमारी जमीन खराब नहीं है, क्योंकि कृषि-विभागके अफसर उसी जमीनपर नये तरीकोंसे खेती करके दूनी तिगुनी उपज पैदा कर लेते हैं। इसलिये प्रत्येक अनाजकी फी एकड उपज बढानेकी अभी बहुत गुंजायश है। परन्तु उपज बढानेके लिये भी हमको किसानोंकी आर्थिक दशा सुधारना बहुत आवश्यक है, क्योंकि बिना उनकी दशा सुधारे और बिना उनको उचित प्रोत्साहन दिये उनसे नये तरीकोंसे खेती करानेकी आशा नहीं की जा सकती। यह मानते हुए कि बिना सब असुविधाओंको एक साथ हटाए किसानोंकी दशा स्थायी रूपसे नहीं सुधर सकती, हम यह समझते हैं कि

यदि हमारे किसान भाई अपने गोवर, कूडा, कचरा, राख इत्यादि वस्तुओंका खादके रूपमें उचित रीतिसे उपयोग करें—जिनका करना इस आधुनिक दशामें भी कठिन नही है—तो वे उपज आसानीसे वहुत कुछ वढा सकते हैं और अपने लाभके साथ साथ देशको भी फायदा पहुँचा सकते हैं।

इस परिशिष्टमें खादका महत्व वतलाते हुए हम पाठकोंको गोवर, कूडा, कचरा, राख इत्यादि वस्तुओंका खादके रूपमें उपयोग करनेका एक ऐसा अनुभवसिद्ध तरीका वतलावेंगे जिसके अनुसार खाद देनेसे कई वर्षोंतक उपज वढ जाती है और जिसका उपयोग कर गरीवसे गरीव किसान भी अपने आपको लाभ पहुचा सकता है।

संसारके सभ्य देशोंके किसानोंने नये तरीकोंसे खेती करके तथा उत्तम और काफी परिमाणमें खाद देकर गत १०-१५ वर्षोंके अन्दर अपनी उपज दूनीसे अधिक वढा ली है। भारतके किसान जव रोटीके टुकडोंके लिये मोहताज हो रहे हैं तव पाश्चात्य देशोंके किसान मालामाल हो रहे हैं। कीटिङ्ग साहवने—जो कि गत १४ वर्षों से वम्बई प्रान्तके कृषि विभागके डायरेक्टर थे—इङ्गलैण्ड, फ्रास और जर्मनीके विशेषज्ञोंसे यह दरयाफ्त किया कि उनके देशकी उपजकी वढती भिन्न भिन्न तरीकोंसे कितनी फी सैकडा हुई। उनको जो कुछ उत्तर मिला उसका साराश नीचे दिया जाता है —

## कोष्ठक ( ३० )

| | उपजकी वृद्धि फी सैकडा | | |
|---|---|---|---|
| | इङ्गलैण्डमें | फ्रासमें | जर्मनीमें |
| १–उत्तम और अधिक खाद देनेसे | बहुत कुछ | ५० से ७० | ५० |
| २–नये तरीकोंसे खेती करनेसे | सबसे अधिक | १५ से २० | २५ |
| ३–उत्तम बीजका उपयोग करनेसे | १० | ५ से २० | १५ |

फ्रास और जर्मनीमें ५० फी सैकडा उपजकी वृद्धि उत्त और अधिक खाद देनेसे हुई है, और इङ्गलैण्डकी उपजकी वृ भी बहुत कुछ उसी कारणसे हुई है। इससे खादकी उपयोगित स्वय सिद्ध है। बम्बई प्रान्तके कृपिक्षेत्रोंसे जो कुछ अनुभव प्रा हुआ उसके आधारपर कीटिंग साहब अपनी पुस्तक ( Agri cultural Progress in Western India ) 'एग्रिकल्चर प्रोग्रेस इन वेस्टर्न इण्डिया' में यह बतलाते हैं कि सूरत, जल गाव, पूना और धारवाड जिलोंमे नीचे लिखे तरीकोंसे फी सैकडा कितनी उपजकी वृद्धि आजकल हो सकती है —

## कोष्ठक ( ३१ )

| | उपजकी वृद्धि फी सैकडा | | | |
|---|---|---|---|---|
| | सूरत | जलगाव | पूना | धारवा |
| खादसे — | ३० | ३० | ३० | ३० |
| नये तरीकोंसे खेती करनेसे — | २० | २५ | ३० | ३५ |
| उत्तम बीजसे — | १० | १० | १० | १० |
| खेतोंमें बाँध बाँधनेसे — | — | १५ | १५ | २० |
| | ६० | ८० | ८५ | ९५ |

कीटिंग साहबने यह भी जाननेका प्रयत्न किया है कि बम्बई
न्तके साधारण किसान लोग पुराने तरीकोंसे खेतीकर
ी एकड कितनी कीमतका अनाज पैदा करते हैं और पूनाके
रकारी फार्मपर उत्तम तरीकेसे खेती करनेसे कितनी कीमतका
नाज पैदा होता है। इस सम्बन्धमें उनको जो कुछ हाल
लूम हुआ है वह साराशमें नीचेके कोष्ठकमें दिया जाता है —

काष्ठक ( ३२ )

| सलोंके नाम | फी एकड उपजकी कीमत | | | |
|---|---|---|---|---|
| | साधारण किसानोंके खेतोंमे | | सरकारी फार्मोंपर | |
| | रु० | आ० | | रु० |
| ज्वार — | २४ | १३ | खरीफ | ५५ |
| | | | रबी | ८० |
| बाजरा — | १७ | ४ | | ३८ |
| गेहूँ — | २४ | २ | | ७६ |
| मूगफली — | ४५ | ११ | | ६६ |

उपरोक्त कोष्ठकसे यह पता लगता है कि नये तरीकेसे खेती
रनेके कारण सरकारी फार्मो की फी एकड उपज किसानोंकी
पजसे प्राय दुगुनीसे भी अधिक रहती है। परन्तु कीटिंग
ाहबने यह नहीं बतलाया है कि किसानोंका खेतोंमें फी एकड
र्च कितना होता है और सरकारी फार्मो पर फी एकड कितने
पये खर्च किये जाते हैं। यदि ये खर्च मालूम हो जाते तो
ानि लाभका लेखा तैयार किया जा सकता और इस बातका

पता भी लग जाता कि नये तरीकोंसे खेती करनेमें फी एकड कितने आर्थिक लाभकी आशा की जा सकती है। खैर, तो भी यह तो स्वय सिद्ध है कि उपजकी वृद्धिका वहुत सा भाग— कमसे कम ३० फी सैकडा—उत्तम और काफ़ी परिमाणमें खाद देनेका फल है। हमारा विश्वास है कि भारतके अन्य प्रान्तोंमें भी खादका उचित रीतिसे उपयोग करनेसे कमसे कम ३० फी सैकडा उपज शीघ्र वढाई जा सकती है। इसलिये नीचे हम खादके उपयोग करनेका एक ऐसा तरीका वताते हैं जो प्रयागके कृषि विद्यालयमें वहुत लाभदायक सिद्ध हुआ है। उसमें व्यय भी अधिक नहीं पडता। इस कारण उसका उपयोग गरीवसे गरीव किसान भी कर सकता है।

भारतमें वैलके विना खेती सम्भव नही है, इसलिये प्रत्येक किसानके पास कमसे कम दो वैल अवश्य रहते हैं। किसी किसी किसानके पास इनकी सख्या अधिक भी रहती है। किसी किसीके पास गायें और भैंसें भी रहती हैं। परन्तु किसान लोग इनके गोवरका उचित उपयोग नहीं करते। गोवरका वहुत सा भाग तो वे कडे वनाकर जला देते हैं और यदि थोडा वहुत गोवरका खाद अपने खेतोंमें देते भी हैं तो इस तरहसे कि गोवरका लाभदायक अश नष्ट हो जाता है और उससे अधिक लाभ नहीं होता। भारतीय किसान आजकल जो कूडा, कचरा प्रतिदिन वाहर फेंक देते हैं और जो गोवर कंडे वनाकर जला देते हैं उसमें उपजके वढानेवाले वे पदार्थ मौजूद रहते हैं जिनकी

कीमत एक रुपयेसे कम नहीं कूती जा सकती। परन्तु हमारे किसान भाई यह नहीं जानते कि इन लाभदायक वस्तुओंका दुरुपयोग करनेसे वे अपने हाथोंसे अपना एक रुपया रोजका नुकसान करते हैं। यदि इस कूडा, कचरा और गोबरका उनके खेतोंमें उचित रीतिसे उपयोग किया जाय तो उनकी उपज बढे और उनको कई वर्षों तक अन्य कोई खाद देनेकी आवश्यकता भी न पडे, वे मालामाल हो जायँ और कुछ वर्षोंमें वे अपनी दशा भी सुधार सकें। प्रत्येक किसानको यह निश्चय कर लेना चाहिये कि वह अपना कूडा, कचरा, राख और गोबरको कभी भी नष्ट न होने देगा और वह उसका उचित रीतिसे खादके रूपमें अवश्य उपयोग करेगा। यदि किसान लोग अपनी हैसियतके अनुसार नीचे दिये हुए दो तरीकोंमेंसे किसी एक तरीकेके अनुसार अपने कूडे, कचरे और गोबरका खादके रूपमें उपयोग करेंगे तो हमको पूर्ण विश्वास है कि उनको बहुत लाभ होगा।

( १ ) यदि किसानके पास खेत छोटा हुआ और ढोरोंकी संख्या कम हुई तो उसे खेतके एक कोनेमें, मेडसे एक फुट जमीन छोडकर, पाच फुट लंबा, पाच फुट चौडा और करीब एक फुट गहरा गड्ढा खोदना चाहिये ( चित्र नं० ६ में 'अ' स्थान देखिये )। इस गड्ढेकी मिट्टी मेडके पासकी बची हुई एक फुट जमीनपर डाल देनी चाहिये ( चित्र न० ६ में 'क' स्थान देखिये )। फिर ढोरोंका ताजा गोबर तथा मूत्र, सब प्रकारका कूडा कचरा, घास, राख, सूखे हुए पत्ते इत्यादि प्रतिदिन इकट्ठे

इस गड्ढेमें डालते जाना चाहिये। दो चार रोजमें जब वह गड्ढा भर जाय तब उसके पास उसी लाइनमें एक दूसरा गड्ढा पाच फुट लंबा, पाच फुट चौडा और करीब एक फुट गहरा खोदना चाहिये और इस दूसरे गड्ढेकी मिट्टी महीन करके पहले गड्ढेपर डाल देनी चाहियें ( चित्र न० ६ में 'स' स्थान देखिये )। इसी प्रकार गड्ढे खोदते और उनको खाद तथा मिट्टीसे भरते जाना चाहियें जबतक कि एक लाइन पूरी न हो जाय। लाइन पूरी होनेपर उसके आखिरी गड्ढेके दाहिनी या बाईं तरफ एक दूसरा पाच फुट लंबा, पाच फुट चौडा और एक फुट गहरा गड्ढा खोदना चाहिये ( चित्र न० ६ में 'ड' स्थान देखिये )। इस गड्ढेकी मिट्टी पहली लाइनके आखिरी गड्ढेपर डाल देनी चाहिये और जब यह गड्ढा खादसे भर जाय तब उसी लाइनमें उसके पास नया गड्ढा ऊपर लिखे अनुसार खोदना चाहिये। इस प्रकार दूसरी लाइनके अन्ततक खाद भरते चले जाना चाहिये। दूसरी लाइनका आखिरी गड्ढा पहली लाइनके पहले गड्ढेके पास होगा। इसलिये जब वह गड्ढा खादसे भर जाय तब सबसे पहले गड्ढेके पास जमा की हुई मिट्टी इस गड्ढेपर डाल देनी चाहिये। इस प्रकार पाच फुट चौडी दो लाइनोंमें इस नये तरीकेसे खाद आसानीसे दे दी जायगी। तीसरी पाच फुटकी लाइनमें ठीक उसी तरहसे खाद देना आरंभ करना चाहिये जिस तरहसे कि पहली लाइनमें आरम्भ किया गया था। उपरोक्त तरीकेके अनुसार

एकके बाद एक लाइन खाद और मिट्टीसे भरते जाना चाहिये जबतक कि सब खेत भरमें खाद न दे दिया जाय।

चित्र नं० ६

अ—पहली लाइनका सबसे पहला गड्ढा।

ब—पहली लाइनके पहले गड्ढेकी मिट्टी इस स्थानपर डाली जायगी।

ड—पहली लाइनका दूसरा गड्ढा। इस गड्ढेकी मिट्टी 'अ' स्थानपर उसकी खादसे भर जानेपर डाली जायगी।

ध—पहली लाइनका पहला गड्ढा। इसकी मिट्टी पहली लाइनके आखिरी गड्ढेपर उसके खादसे भर जानेपर डाली जायगी।

क—दूसरी लाइनका आखिरी गड्ढा। इस गड्ढेके खादसे भर जानेपर 'ध' स्थानपर इसकी भी कुछ मिट्टी इसपर डाली जायगी।



# परिशिष्ट ( २ )

## कपास

[ कपासकी आवश्यकता । कपासका निर्यात । कपासके उपज-को बढ़ाना । कपास नई जमीनोंपर कहा बोया जा सकता है । कपासकी फी एकड उपज कैसे बढाई जा सकती है । लंबे रेशे-दार कपासकी उपज बढानेकी आवश्यकता । लंबे रेशेदार कपास कहापर बोया जा सकता है । जीनवालोंकी बेईमानिया । सेंट्रल-काटन कमेटी । उपसहार । ]

स्वदेशी आन्दोलनकी सफलताके लिये यह आवश्यक है कि भारतमें प्रतिवर्ष ५०० करोड गज कपडा तैयार किया जाय। इसमें २०० करोड गज कपडा तो मिलों द्वारा तैयार किया जा सकेगा और ३०० करोड गज कपडा हमको हाथसे करघों द्वारा बुनना होगा। ५०० करोड गज कपडा तैयार करनेके लिये कमसे कम १२५ करोड पौण्ड सूतकी आवश्यकता होगी। इसमेंसे ६५ करोड पौण्ड मिलके सूतसे काम लिया जा सकेगा और कमसे कम ६० करोड पौण्ड सूत हाथसे कातना होगा। इस ६० करोड पौण्ड सूतके लिये कमसे कम ६० करोड पौण्ड अथवा करीब ७५ लाख मन कपासकी आवश्यकता पढेगी। इस परिशिष्टमें यह बतलाया गया है कि इतना कपास किस प्रकार प्राप्त किया जा सकता

है, कपासकी खेतीकी और व्यवसायकी इस समय क्या दशा है, और उसकी किस प्रकार उन्नति की जा सकती है।

कपासकी उपरोक्त आवश्यकताको पूर्ण करनेके दो साधन हैं ( १ ) कपासके निर्यातके परिमाणको कम करना अर्थात देशके बाहर कम कपास जाने देना और ( २ ) कपासकी उपजको बढाना। नीचेके कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि सन् १९१३—१४ और १९१९—२० में कितना कपास कहाँ कहाँपर भेजा गया, जो भेजा गया वह सम्पूर्ण उपजका फी सैकडा कौनसा भाग था और कपासके निर्यातका मूल्य क्या था।

कोष्ठक नं० ( ३३ )

| | १९०९-१० से १९१३ १४ तक पाँच वर्षोंके निर्यात का वार्षिक औसत ( लाख मन ) | १९१९ २० में कपासका निर्यात ( लाख मन ) |
| --- | --- | --- |
| जापान — | ५० | ८२ |
| इटली — | ११॥ | ८ |
| बेलजियम — | १४ | ७ |
| जर्मनी — | १७॥ | २॥ |
| इङ्गलैण्ड — | ६ | ७॥ |
| अन्य देश — | २१॥ | १३ |
| कुल निर्यात — | १२०॥ | १२० |

नोंको यह अच्छी तरह समझाना होगा कि नये तरीकोंसे खेती करनेमें लाभ बहुत होता है और यदि वे भी उसी तरहसे खेती करें तो उनको भी लाभ अवश्य होगा। किसानोंकी सब प्रकारकी शकाओंका समाधान भी कृषि विभागके अफसरोंको करना होगा। तब कहीं नये तरीकोंका प्रचार करनेमें वे कुछ अंशमें सफल हो सकेंगे। यदि कृषि विभागके अफसर प्रत्येक गाँवमें चुने हुए साधारण किसानोंको अपनी देख रेखमें इस शर्तपर नये तरीकोंसे खेती करनेको उत्साहित करें कि यदि उससे कुछ नुकसान होगा तो वह सरकार द्वारा चुका दिया जायगा, तो नये लाभदायक तरीकोंका बहुत शीघ्र प्रचार होने लगेगा। जब गावके अन्य किसान एक साधारण किसानको अपनी आखोंके सामने नये तरीकोंका उपयोग करके लाभ उठाते देखेंगे तो वे भी उनका उपयोग आरम्भ कर देंगे। कृषि विभागके अफसर भी उन्हीं तरीकोंको बतलावेंगे जो कि उनकी प्रयोगशालामें अनुभवसे लाभदायक सिद्ध हो चुके हैं। सरकारको भी इससे कुछ अधिक नुकसान न होगा क्योंकि अनुभव सिद्ध लाभदायक नये तरीकोंसे खेती करनेमें किसानोंको टोटा होनेकी बहुत कम गुञ्जाइश रहेगी। काटन कमेटीने कृषि-विभागके कुछ अफसरोंकी संख्या वृद्धि करनेकी सिफारिश की है, परन्तु क्या इतनेसे ही काम चल जायगा? क्या ये अफसर किसानोंकी सब असुविधाओंको एक साथ हटानेमें समर्थ होंगे? जबतक किसानोंकी सब असुविधाओंको, एक साथ हटानेका प्रयत्न नहीं किया जाता

तबतक उनकी आर्थिक दशा शीघ्र नहीं सुधर सकती और न तबतक फी एकड उपज ही अधिक बढ सकती है। उस समय तक भारतके किसान भी अन्य देशोंके किसानोंका मुकाबला नहीं कर सकते।

भारतमें लंबे रेशेदार ( Long Stapled Cotton) उत्तम कपासकी उपज बढनेकी इस समय बहुत आवश्यकता है। यहा-पर ऐसा कपास इतना कम पैदा होता है कि मिलोंको बारीक सूत कातनेके लिए या तो कपास अमरीकासे खरीदना पडता है या मिस्रसे और बारीक कपडा बुननेके लिए बारीक सूत इङ्गलैण्डसे मँगाना पडता है। गत वर्ष ( सन् १९२० २१ ) में करीब ७ लाख मन कपास विदेशसे भारतमे आई, जिसकी कीमत करीब १ करोड ६८ लाख रुपये थी। लम्बे रेशेदार कपास और बारीक सूतकी कमीके कारण ही भारतीय मिलोंमे तथा देशी करघों द्वारा बारीक कपडे अधिक परिमाणमे नहीं बनाये जाते और इस कारण करोडों रुपयोंके पतले महीन कपडे इंग लैण्डसे प्रतिवर्ष मँगाये जाते हैं। यदि लम्बे रेशेदार कपास काफी परिमाणमें भारतमे ही पैदा होने लगे और उसका पतला सूत यहापर काता जाकर उससे बारीक कपडे बनने लगें तो फिर विदेशसे कपडा मँगानेकी आवश्यकता ही न पड़े। नीचेके कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि भिन्न भिन्न प्रकारका कितना सूत गत वर्ष ( सन् १९२० २१ ) मे भारतमें आया और कितना भारतकी मिलोंमें काता गया।

## कोष्ठक नं० ( ३५ )

| सूतका नम्बर | सूतकी आयात ( लाख सेर ) | देशकी मिलोंमें काता गया सूत |
|---|---|---|
| १ से २५ नम्बरतकका सूत | ४० | ( लाख सेर ) |
| २६ से ३० " " " | १६ | २९६० |
| ३१ से ४० " " " | १२४ | २५३ |
| ४० से अधिक नम्बरका सूत | २० | ७५ |
| रंगीन सूत | २१ | १० |
| अन्य तरहके सूत | १७ | २ |
| | २३६ | ३३०० |

उपरोक्त कोष्ठकसे पता लगता है कि ३१ नम्बरसे कम नम्बरके सूतका आयात बहुत थोडा है, वह सम्पूर्ण आयातका करीब एक चौथाई हिस्सा है, बाकीका तीन चौथाई हिस्सा ३० से अधिक नम्बरके सूतका और रंगीन सूतका है। इस कोष्ठकसे यह भी मालूम होता है कि देशी मिलोंमें ३० से अधिक नम्बरका सूत बहुत कम काता जाता है और इसका मुख्य कारण लंबे रेशेदार कपासकी कमी है।

अमरीका और मिस्रकी लंबे रेशेदार कपास भारतमें सिन्ध पंजाब और मद्रास प्रान्तमें सफलतापूर्वक बोई जा सकती है, परन्तु इन जातिके कपासोंके लिये सिंचाईकी बहुत आवश्यकता रहती है। जबतक सिन्धमें सकर बैरेज नहर पूरी नहीं बन

जाती और किसानोंको बारहों महीने पानी देनेका प्रबन्ध नहीं किया जाता तबतक यहाँपर अमरीका और मिश्रके कपासकी बोनी अधिक नहीं बढाई जा सकती। हाँ, उस नहरके बन जाने-पर करीब ६ लाख एकड जमीनमें लंबे रेशेदार कपास बोई जा सकेगी। पञ्जाब और मद्रासमें नहरोंके आस पासके खेतोंमें भी ऐसे कपासकी खेती बढाई जा सकती है। परन्तु इसमें एक बडी बाधा है। लंबे रेशेदार कपासको देशी कपासकी अपेक्षा अधिक समय लगता है और उसके बोनेमें खर्च भी अधिक लगता है इसलिये जबतक किसानोंको लंबे रेशेदार कपासकी कीमत देशी कपासकी कीमतसे काफी अधिक नहीं मिलती तब तक वे उसको बोना उचित न समझेंगे। आजकल कई कारणोंसे किसानोंको अपने कपासकी उचित कीमत नहीं मिल पाती। बीचके दलाल उनका बहुत सा मुनाफा हडप कर जाते हैं। किसान अपना कपास प्राय गाँवके उन बनियोंको बेच देते हैं जिनके कि वे कर्जदार होते हैं। इस कारण बनिया उनसे कपास बाजारू दरसे कम कीमतपर ले लेता है। कभी कभी तो बनिये खडी फसल ही खरीद लेते हैं जिसकी कीमत बाजारू कीमतसे प्राय ३० रु० से १०० रु० प्रति खडीतक कम रहती हैं। गाँवके इन छोटे छोटे बनियों द्वारा वह बडे व्यापारियोंको बेंच दिया जाता है। ये व्यापारी उसे विदेश भेजनेवाली किसी कम्पनीके हाथ बेंच देते हैं अथवा जीनमें बीज अलग करनेके लिये भेज देते हैं। किसानोंको अपने कपासकी उचित कीमत दिलानेके लिये

यह आवश्यक है कि जिन भागोंमें कपास बोई जाती है, वहाँ कपासके बाजार खोले जायँ और बाजारका प्रबन्ध तथा उसकी देख-रेख करनेके लिये गाँवमें रहनेवालोंकी एक कमिटी नियुक्त की जाय। इस बाजारमें किसान अपनी कपास खरीदारोंको विना किसी दलालकी मध्यस्थताके बेच सकेंगे और इस प्रकार उनको उसकी उचित कीमत मिल जाया करेगी। बाजारमें उनके मालको तौलनेमें भी बेईमानी न होगी क्योंकि यदि कोई ऐसा करता पकडा जायगा तो वह बाजारके नियमोंके अनुसार दण्डित होगा। उत्तम कपासके बोनेवाले अपने कपासके लिये अधिक कीमत भी पा सकेंगे। इस ढंगके बाजारोंसे बरारमें बहुत लाभ हुआ है और काटन कमिटीने ऐसे बाजारोंको शीघ्रही अन्य भागोंमें खोलनेकी सिफारिश की है। सहयोग थोक-विक्रय समिति ( Co-operative Wholesale Society ) की स्थापना करनेसे भी दलालोंकी संख्या कम की जा सकती है।

जब कपास जीनमें बीज अलग करनेके लिये भेजी जाती है तब वह बहुत कुछ शुद्ध दशामें रहती है। कई जीनोंमें बीज निकालनेपर कपास (रुई) में रद्दी कपास और कूडा कचरा मिला दिया जाता है, कहीं कहीं तो गट्ठा बाधनेके लिए उसको दबाते समय उसपर पानी छिडक दिया जाता है जिससे कि उसका वज़न बढ जाय। इसका परिणाम यह होता है कि जब रुईकी गाठें मिलोंमें पहुँचती हैं तो प्रत्येक गाठमेंसे बहुत सी रुई उनके किसी भी कामकी नहीं रहती। इस कारण मिलवाले रुईकी

क़ीमत भी कम देते हैं। जीनवालोंको रुईकी कीमत कम मिलनेपर वे किसानोंको भी कपासकी कम क़ीमत देते हैं, और इसका फल यह होता है कि जीनवाले तो बेईमानी करके मालामाल हो जाते हैं परन्तु उनकी बेईमानीका प्रायश्चित्त गरीब किसानोंको भोगना पडता है। कभी कभी जीनोंमें लंबे रेशेदार रुईके साथ छोटे रेशेकी रुई मिला दी जाती है। जबतक यह मिली हुई रुई मिलोंमें काती नहीं जाती तबतक इसका पता नहीं लगता कि उसमें छोटे रेशेकी रुई भी मिली हुई है। इस प्रकार उत्तम श्रेणीके कपासकी रुई जीनवालोंकी बेईमानियोंके कारण बिगाड दी जाती है। जीनोंसे एक बडा नुकसान यह भी होता है कि लंबे रेशेदार कपासके बीज छोटे रेशेदार कपासके बीजके साथ मिल जाते हैं और जब यही बीज बोये जाते हैं तब कपासकी किस्म भी बिगड जाती है। काटन कमिटीके सदस्योंने हुबली स्टेशनपर अपनी आखोंसे देखा है कि बम्बईसे कई मालगाडीके डब्बे रद्दी कपाससे भरकर वहाँको भेजे गये थे, और उनकी यह धारणा है कि यह रद्दी कपास वहाँकी जीनोंमें उत्तम कपासके साथ मिलानेके लिये ही मँगाई गई थी। कमिटीके सदस्योंने हुबलीकी एक जीनमें यह देखा कि उसमें प्रति ६ मन उत्तम कपासके पीछे दो मन रद्दी कपास मिलाई जा रही थी। इस प्रकारकी बेईमानियोंको शीघ्र बंद करना बहुत आवश्यक है। काटन कमिटीने यह सिफारिश की है कि रद्दी कपासका रेल द्वारा भेजा जाना बिलकुल बंद कर दिया जाय। जब जीन,

वालोंको काफ़ी परिमाणमें रद्दी कपास ही न मिलेगी तब फिर वे उसे उत्तम कपासमें नहीं मिला सकेंगे।

परन्तु केवल रद्दी कपासका रेल द्वारा भेजा जाना बन्द करनेसे ही काम न चलेगा। जीनवाले अन्य तरहसे बेईमानियाँ कर सकेंगे। उनकी बेईमानियोंका अन्त करनेके लिए काटन कमिटीने यह सिफारिश की है कि जीनोंको अपना काम करनेके लिये खास खास शर्तोंपर लाइसेंस दिया जाय और जो जीनें बिना लाइसेंस लिये चलाई जायँ उनके मालिकोंको दण्ड दिया जाय। प्रत्येक जीनको एक नम्बर या खास मार्क दिया जाय और वह उसे अपने यहाँके रुईके गट्ठोंपर लगानेके लिए बाधित की जाय। यदि मिलमें गट्ठोंके पहुंचने पर किसी गट्ठमें खराब रुई निकले तो उस गाठपरके नम्बर या मार्कसे तुरन्त पता लग जायगा कि वह कौनसी जीनसे भेजा गया है और इस प्रकार आसानीसे बेईमानी करनेवालेका पता लग जायगा और उसे उचित दण्ड भी मिल सकेगा। लाइसेंस देने और मसूख करने की सिफारिश करनेका अधिकार सेंट्रल काटन कमिटी (Central Cotton Committee) को रहेगा। इस कमिटीकी स्थापना काटन कमिटीकी सिफारिशके अनुसार १९२१ के अप्रैल मासमें भारत-सरकार द्वारा की गई है। कमिटीमें आज कल २६ सदस्य हैं, उसमें ६ सरकारी हैं और बाकी गैर सरकारी। कमेटीका सङ्गठन इस प्रकार है —

सभापति

१—भारत सरकारके कृषि-सम्बन्धी परामर्श दाता (Agricultural Adviser to the Government of India)

सरकारी सदस्य

२ ६—मद्रास, बम्बई, पञ्जाब, युक्त प्रात, वर्मा, मध्य प्रान्त-और बरार, तथा सिन्धके कृषि विभागके एक एक प्रतिनिधि और व्यवसाय विभागके डायरेक्टर-जनरल।

गैर सरकारी सदस्य

१०—पूर्व भारतीय काटन एसोसियेशनके एक प्रतिनिधि।

११-१६—निम्नलिखित संस्थाओंका एक एक प्रतिनिधि—

(अ) बम्बई मिल ओनर्स एसोसियेशन

(ब) बम्बई चेंबर आफ कामर्स

(स) अहमदाबाद मिल ओनर्स एसोसियेशन

(ड) कराची चेंबर आफ कामर्स

(क) ट्यूटीकोरिन चेम्बर आफ कामर्स

(ख) उत्तर भारतीय चेम्बर आफ कामर्स

१७ १८—मध्यप्रात और बरारके मिल और जीनवालोंके दो प्रतिनिधि

१९ २१—मद्रास, पञ्जाब, और बंगालके मिलों और जीनवालोंके एक एक प्रतिनिधि।

२२—लंकाशायरका एक प्रतिनिधि।

अन्य प्रतिनिधि

२३—सहयोग विभागका कोई सरकारी या गैरसरकारी अफसर, जिसे भारत सरकार नियुक्त करे।

२४-२५—हैदराबाद और बडोदाके एक एक प्रतिनिधि।

२६—राजपूताना और मध्य भारतके रक्षित राज्योंकी तरफसे एक प्रतिनिधि।

उपरोक्त सेंट्रल काटन कमिटीको जीनवालोंका लाइसेंस मंसूख करनेकी सिफ़ारिश करनेके अतिरिक्त यह काम भी सौंपा गया है कि वह कपासकी उन्नतिके सब प्रकारके तरीकोंके सम्बन्धमें भारत सरकार या प्रांतिक सरकारको सलाह देती रहे। इस कमिटीको सलाह देनेके सिवा और कोई खास अधिकार नहीं दिया गया है। अभी इस कमिटीको अपना कार्य करते बारह महीने भी नहीं हुए हैं इसलिये हम यह नहीं कह सकते कि वह कपासकी किस्म सुधारने और जीनवालोंकी बेईमानियोंको रोकनेमें कहाँतक सफल हुई है। यदि वह अपना कार्य करनेमें सफल हुई तो किसानोंकी कपास-सम्बन्धी एक बडी असुविधा दूर हो जायगी और नई नहरोंका काम पूरा होने पर भारतमें लम्बी रेशेदार कपास इतनी पैदा होने लगेगी कि फिर बाहरसे कपास, पतला सूत या बारीक कपडे मँगानेकी आवश्यकता न पडेगी, और भारत देशवासियोंकी कपडे सम्बन्धी सब आवश्यकताओंको पूरी करके आजकल जो करोडों रुपयोंका कपास बाहर भेजा जाता है उसके बदले, करोडों गज कपडा बाहर भेजनेमें समर्थ होगा।

# परिशिष्ट (३)

## गन्ना, गुड और शक्कर।

[ भारतमें गुड और शक्करका उपयाग। भारतमें अपवित्र विदेशी शक्करकी खपत। भारतमें गन्ने और शक्करकी उपज। भारतमें गुड और शक्करकी खपत। ससारके कुछ देशोंमें शक्कर और गुडकी फी मनुष्य खपत। गन्नेकी उपज बढ़ानेकी आवश्यकता। नई जमीनमे गन्ना कहा कहापर बोया जा सकता है। गन्नेकी फी एकड़ उपज कैसे बढ़ाई जा सकती है। सुगर-कमेटीकी गन्नेकी खेती सुधारने सम्बन्धी सिफारिशें। ]

गुड और शक्कर हमारे भोजनकी मुख्य वस्तुए हैं। ऐसे बहुत कम मनुष्य मिलेंगे जिनको कई दिनों-तक गुड अथवा शक्करके उपयोग करनेका सौभाग्य न प्राप्त होता हो। भारतको छोडकर ससारके अन्य सभ्य देशोंमें गुडका उपयोग नहीं किया जाता। यदि कहीं होता भी है तो बहुत थोडा। भारतके बहुत गरीब होनेके कारण यहाँ-पर गुडका ही उपयोग अधिक किया जाता है। परन्तु कुछ वर्षोंसे शक्करका उपयोग भी बढ रहा है। देशमें शक्करकी माँग अब इतनी अधिक बढ गई है कि हमको प्रतिवर्ष अन्य देशोंसे करोडों रुपयोंकी, हड्डीके कोयलोंसे साफ की हुई, अपवित्र शक्कर

मँगानी पडती है। नीचेके कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि गत तीन वर्षोंमें कितनी विदेशी शक्करका उपयोग भारतमें किया गया और उसकी कीमत कितनी थी।

## कोष्ठक नं० ( ३६ )

भारतमें विदेशी शक्करकी खपतका परिमाण

| | ( लाख मनमें ) | मूल्य ( करोड रुपयोंमें ) |
|---|---|---|
| १६१६ | १११ | १६ |
| १६२० | ६६ | १७ |
| १६२१ | १७४ | २३॥ |

विदेशी शक्करका प्राय ८० फी सैकडेसे अधिक भाग जावासे आता है। उपरोक्त अङ्कोंसे मालूम होता है कि हमारे दुर्भाग्यसे अपवित्र विदेशी शक्करका प्रचार हमारे देशमें दिन पर दिन खूब बढ रहा है। गत दो वर्षोंमें ही परिमाण और मूल्य दोनो करीब ५० फी सैकडा बढ गये हैं। यदि सन् १६२० में शक्करकी कीमत बहुत अधिक न बढ गई होती तो शायद उस वर्ष भी और अधिक परिमाणमें विदेशी शक्कर मँगाई जाती। इसी अपवित्र विदेशी शक्करके लिये देशसे १६ से २३ करोडतक रुपया प्रतिवर्ष बाहर चला जाता है।

अब जरा यह विचार कीजिए कि भारतमें कितना गन्ना पैदा होता है और कितनी शक्कर तथा कितना गुड तैयार किया

जाता है। भारतमें करीब २६ लाख एकड़ जमीनमें गन्ना बोया जाता है। संसार भरमें जितनी जमीनमें गन्ना बोया जाता है उसका यह आधा हिस्सा है। परन्तु उपज पञ्चमांशसे भी कम होती है। नीचेके कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि संसारके मुख्य देशोंमें सन् १९१९-२० में कितनी शक्कर तैयार की गई। भारतके सम्बन्धके अङ्क कल्पित हैं क्योंकि उनमें यह बतलाया गया है कि भारतमें जितना गन्ना पैदा होता है उतने सबसे यदि शक्कर तैयार की जाय तो कितनी शक्कर तैयार होगी।

## कोष्ठक नं० ( ३७ )

| शक्करकी सन् १९१९ २० की उपज | ( करोड मनमें ) |
|---|---|
| क्यूबा | १०२ |
| भारत | ७२ |
| जावा | ३६ |
| जर्मनी | १८ |
| संयुक्त प्रदेश ( अमरीका ) | १७ |
| अन्य देश | १५३ |
| कुल मीज़ान — | ३९८ |

भारतमें शक्करकी उपजकी कमीका कारण है फी एकड उपजका कम होना। भारतमें शक्करकी फी एकड उपज केवल २६ मन है जब कि वह क्यूबामें ५३ मन और जावामें ११२ मन है। अर्थात् क्यूबाकी फी एकड उपज भारतकी उपजसे करीब दूनी और जावाकी उपज करीब चौगुनी है।

भारतकी २६ लाख एकड ज़मीनमें करीव ८४ करोड मन गन्ना पैदा होता है जिसमेंसे करीव ७१ करोड मन गन्नेका गुड तैयार किया जाता है और केवल ८२ लाख मन गन्नेसे २२ फैक्ट्रियोंमें ५ ६ लाख मन शक्कर तैयार होती है। ७१ करोड मन गन्नेसे करीव ६ ८ करोड मन गुड तैयार होता है। इसके तीन चौथाई भागका तो गुडके रूपमें उपयोग किया जाता है और एक चौथाई भागकी शक्कर वनाई जाती है। इसके अलावा भारतमें क़रीव ८० लाख मन गुड खजूरसे तैयार किया जाता है। और जैसा कि ऊपर वताया जा चुका है, औसतके हिसावसे करीव १६० लाख मन शक्कर विदेशसे आती है। इस प्रकार भारतमें गुड और शक्करकी वार्षिक खपत आजकल नीचे लिखे अनुसार है —

कोष्ठक नं० (३८)

| | | |
|---|---|---|
| गन्नेसे वना हुआ गुड | ५ १ | करोड मन |
| खजूरसे „ „ „ | ० ८ | „ „ |
| देशी शक्कर | १ ० | „ „ |
| विदेशी शक्कर | १ ६ | „ „ |
| कुल मीज़ान— | ८ ५ | करोड मन |

कुछ महाशयोंका यह खयाल है कि भारतवासी मीठा खाना अधिक पसन्द करते हैं, इसलिये उनकी गुड और शक्करकी खपत अन्य देशोंकी अपेक्षा वहुत अधिक है। नीचेके अङ्क देखनेसे यह मालूम हो जायगा कि उनका अनुमान कहाँतक सच है —

## कोष्ठक नं० (३६)

फी मनुष्य शक्कर और गुड़की सन् १६१६—२० की खपत

| | | |
|---|---|---|
| डेनमार्क | ४७ | सेर |
| इँगलैण्ड | ४६ | „ |
| अमरीका | ४४ | „ |
| जर्मनी | २२ | „ |
| फ्रान्स | २१ | „ |
| भारत | ११ | „ |
| इटली | ५॥ | „ |

इन अङ्कोंसे पता लगता है कि डेनमार्क, इँगलैण्ड और अमरीकामें शक्करकी खपत भारतसे चौगुनी है और फ्रान्स तथा जर्मनीमें दुगुनी। यदि हम यह चाहते हैं कि अपवित्र विदेशी शक्करके लिये हमारे देशके १६ से २३ करोड रुपये व्यर्थ विदेश न जायँ तो हमको कमसे कम ७॥ करोड मन शक्कर प्रति वर्ष देशमें तैयार करनी होगी। परन्तु आजकल बडी मुश्किलसे केवल एक करोड मन शक्कर देशमें तैयार होती है। जबतक हमारे देशमें काफी परिमाणमें शक्कर तैयार न होने लगे तबतक देशवासियोंको शक्करका उपयोग यद्यपि वह अन्य देशोंकी अपेक्षा कम है तोभी और भी अधिक कम कर देना चाहिए, केवल देशी शक्करको ही काममें लाना चाहिए और अपवित्र विदेशी शक्करका बहिष्कार कर देना चाहिए।

इस परिशिष्टमें हम यह बतलानेका प्रयत्न करेंगे कि देशवा-

सियोंकी आवश्यकताओंकी पूर्त्तिके लिये देशमें १०-१२ वर्षोंके अन्दर काफी परिमाणमें गुड और शक्कर कैसे तैयार की जा सकती है। भारत सरकारका ध्यान भी शक्करके उद्योगकी तरफ आकर्षित हुआ है। उसने सन् १९१९ में शक्करकी उपजके बढ़ानेके साधनोंपर विचार करनेके लिये ९ सदस्योंकी एक कमिटी नियुक्त की थी, जिसमें दो भारतीय सदस्य भी थे। कमिटीने भारतके मुख्य मुख्य स्थानोंमें भ्रमण किया, जावाकी सैर की और वहाँके खेतों और फैक्टरियोंका मुलाहिजा किया। इसके बाद अपनी रिपोर्ट लिखी जो कि अभी, कुछ दिन हुए, प्रकाशित हुई है। यहाँ हम इस रिपोर्टका भी यथासम्भव उपयोग करेंगे।

शक्करकी उपज बढ़ानेके लिये यह भी आवश्यक है कि देशमें गन्नेकी उपज बढ़ाई जाय। गन्नेकी उपज बढ़ानेके दो साधन हैं, एक तो गन्नेका अधिक क्षेत्रफलमें बोया जाना और दूसरा गन्नेकी फी एकड उपजका परिमाण बढ़ाना। जब देशमें अनाजकी इतनी कमी रहती है कि करोडों देशवासियोंको आधा पेट भोजन पाकर ही अपना सारा जीवन व्यतीत कर देना पड़ता है, तब हम यह उचित नहीं समझते कि ऐसे एक भी एकड जमीनमें गन्ना बोया जाने लगे जहाँपर कि आजकल अनाज बोया जाता है। परन्तु नई नहरोंके आस पास नई जमीनोंपर गन्नेके बोये जानेकी बहुत गुञ्जाइश है। नीचेके कोष्ठकमें यह बतलाया गया है कि भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें कितनी ज़मीनमें गन्ना बोया जाता है।

## कोष्ठक नं० (४०)

| | |
|---|---|
| युक्त प्रान्त | १२ ६२ लाख एकड |
| पञ्जाब | ४ ३८ " " |
| बिहार और उडीसा | १ ६७ " " |
| बङ्गाल | २ २० " " |
| मद्रास | १ ०६ " " |
| बम्बई | १ ०२ " " |
| अन्य प्रान्त | १ ८४ " " |
| कुल मीज़ान | २६ १२ लाख एकड |

उपरोक्त अङ्कोंको देखनेसे मालूम होता है कि युक्त प्रान्तमें गन्ने बोये जानेवाली जमीनका रकबा सम्पूर्ण भारतमें गन्ने बोये जानेवाली जमीनके रकबेसे करीब आधा है। युक्त प्रान्तके बाद पञ्जाबका नम्बर आता है। और इन्हीं दो प्रान्तोंमें और अधिक क्षेत्रफलमें गन्ना बोये जानेकी बहुत गुञ्जाइश है। गन्नेके लिये सिंचाई और खादकी बहुत आवश्यकता रहती है। बिना सिंचाईका इन्तिजाम किये गन्नेकी खेती नही की जा सकती। इसलिये जैसे जैसे नई नई नहरें बनती जायगी वैसे वैसे गन्ने बोये जानेवाली जमीनका क्षेत्रफल भी बढता जायगा। युक्त प्रान्तमें शारदा नहर बन जानेपर आशा की जाती है कि, १ लाख एकड अधिक जमीनमें गन्ना बोया जा सकेगा। पञ्जाबमें आजकल जो बडी बडी नहरें हैं उनके आस पास कमिटीके

मतानुसार करीब ८७००० एकड़ अधिक जमीनमें गन्ना बोये जानेकी गुञ्जाइश है और नई नहरों ( थाल और सतलज वेली प्रोजेक्ट ) के बन जानेपर और अधिक जमीनमें गन्ना बोया जा सकेगा। बिहार और उडीसा प्रान्तमें भी, सोनकी नहरके आसपास अधिक जमीनमें गन्ना बोये जानेकी गुञ्जाइश है। कमिटीके अनुमानके अनुसार बम्बई प्रान्तमे १ लाख २० हजार एकड नई जमीनमें, नई नहरोंके आसपास गन्ना सफलतापूर्वक बोया जा सकता है। वर्मा और आसाममे भी अधिक जमीनमे गन्ना बोये जानेकी बहुत गुञ्जाइश है, परन्तु बङ्गाल और मद्रास प्रान्तमे गुञ्जाइश बहुत कम है। इस प्रकार यदि सब नई नहरे शीघ्र बन जायँ तो सम्पूर्ण भारतमें ५ लाखसे १० लाख एकडतक अधिक जमीनमें गन्ना बोया जा सकता है और यदि फी एकड उपज बढानेका कुछ भी प्रयत्न नहीं हुआ तोभी इस जमीनसे इतना गन्ना उत्पन्न होगा जिससे करीब २॥ से ५ करोड मनतक शुद्ध शक्कर तैयार की जा सकेगी। इसलिये सरकारको प्रस्तावित नहरोंको शीघ्र बनवानेका प्रयत्न करना चाहिए। खेद है कि नहरोंके बनजानेकी तरफ सरकार उचित ध्यान नहीं दे रही है। रेलके खर्चके लिये तो काफी रुपया मिल जाता है परन्तु नहरोंके लिये शीघ्र मंजूरी ही नहीं मिलती।

नहरोंके सम्बन्धमें एक बातपर और ध्यान रखना आवश्यक है। कई नहरोंके किनारे कच्चे रहते हैं, इसलिये पानी नहरसे आसपासके खेतोंमें बह जाता है और यदि उसको बाहर निक-

लनेकी सुविधा न हुई तो खेतोंमें दलदल हो जाता है। यदि इन खेतोंकी मिट्टी चिकनी हुई तो दशा और भी खराब हो जाती है। दलदलके कारण ये खेत फसलके कामके नहीं रहते और खेतोंके मालिकोंको बहुत नुकसान पहुँचता है। खासकर युक्त प्रान्त, बिहार, पञ्जाब और बम्बई प्रान्तोंमें इस प्रकार दलदलोंके बन जानेसे बहुत हानि हुई है। इसको रोकनेका एकमात्र उपाय यह है कि ऐसे स्थानोंमें नहरोंके किनारे पक्के बाँध दिये जायँ। इससे सरकारको खर्च तो पड़ेगा परन्तु नहरके पानीकी बचत होगी और उन खेतोंका बहुत सा भाग जो कि आजकल दलदलके कारण कुछ भी काममें नहीं आता गन्ना या अन्य फसल बोनेके उपयोगमें आ सकेगा।

गन्नेकी उपज बढ़नेका दूसरा साधन फी एकड़ उपजको बढ़ाना है। ऊपर बताया जा चुका है कि भारतकी उपजसे क्यूबाकी उपज दूनी और जावाकी चौगुनी है। हमारी जमीन खराब नहीं है तो फिर उपज इतनी कम क्यों होती है? इस के मुख्य कारण हैं हमारी गरीबी, हमारा अज्ञान और उत्तम तरीकोंका उपयोग न करना। भारतमें गन्नेकी खेतीके लिये फी एकड़ खर्च तो कम होता है परन्तु उपजकी कमीके कारण जो फी मन खर्च पड़ता है वह अन्य देशोंकी अपेक्षा बहुत अधिक है। यदि अधिक खाद देकर और नये तरीकोंसे खेतीमें फी एकड़ अधिक रुपया लगाया जाय तो फसल इतनी बढ़ जायगी कि फी मन खर्च कम हो जायगा। इससे किसान और देश

द्रोनोंको लाभ होगा। कमिटीने हिसाब लगाकर यह बतलाया है कि बम्बई प्रान्तमें किसानोंका फी मन गन्नेका खर्च ४॥ आने होता है, परन्तु यद्यपि जावा और सरकारी फार्ममें फी एकड खर्च अधिक किया जाता है तथापि उसी प्रान्तके माजरी नामक स्थानके सरकारी फार्मपर खर्च ६ आनेसे भी कम रहता है और जावामें यह खर्च ५ आनेसे भी कम होता है। युक्त प्रान्तमें भी यही हाल है। किसानोंका फी मन खर्च प्रायः ६ आनेसे ७ आनेतक रहता है जब कि उसी प्रान्तके शाहजहाँपुरके सरकारी फार्मपर फी मन खर्च ६ आनेसे कम पडता है। नीचेकी योजनामें यह बतलाया गया है कि भिन्न भिन्न मदोंमें जावाके दो स्थानोंमें और भारतके शाहजहाँपुर और माँजरीके सरकारी फार्मोंमे फी एकड खर्च कितना होता है —

## कोष्टक नं० ( ४१ )

| भिन्न भिन्न मदोंके नाम | गन्नेकी उपजका फी एकड़ खर्च | | | |
|---|---|---|---|---|
| | जावामें | | भारतमें | |
| | अ | ब | शाहजहाँपुर | माँजरी |
| | रु० | रु० | रु० | रु० |
| (१) लगान | ५१ ४ | ५१ ३ | ३० | ८० ० |
| (२) खाद | १०२ ८ | ६८ ६ | १०० | १२८ २ |
| (३) बोनेका खर्च | ४५ ७ | ५७ १ | ३० | ३२ ० |
| (४) आबपाशी और खेतीका खर्च | ९१ ४ | ९७ १ | ९५ | ९२ ३ |
| (५) काटने और फैक्टरीमें ले जानेका खर्च | ३४ ३ | २६ ० | ३० | ३३ ० |
| (६) व्यवस्था सम्बन्धी खर्च | १० ८ | १० ८ | १५ | १५ ० |
| (७) कुल खर्च | ३३६ ४ | ३११ ० | ३०० | ३८० ५ |
| गन्ने की उपज फी एकड़ (मनमें) | ११३२ | १०७५ | ८३८ | १०६६ |
| खर्च फी मन (आनोंमें) | ४ ७५ | ४ ६३ | ५ ७४ | ५ ७ |

उपरोक्त कोष्ठकसे पता लगता है कि यदि भारतमें फी एकड़ करीब तीन सौ रुपये गन्नेकी खेतीमें खर्च किये जायँ तो फी मन खर्च छ आनेसे भी काम हो सकता है परन्तु इसके

लिये यह आवश्यक है कि किसानोंको रुपया काफी परिमाणमें उचित व्याजकी दरपर मिले। इसके लिये सहयोग साख-समितियोंकी स्थापना बहुत आवश्यक है। यदि किसानोंको रुपया काफी परिमाणमें कम व्याजपर मिलने लगे और वे उचित खाद देकर नये तरीकोंसे खेती करने लगें तो हमारा विश्वास है कि उनका फी मन खर्च कम हो जायगा, फी एकड उपज बढ़ जायगी और किसानोंके लाभके साथ साथ देशका लाभ भी होगा।

कमिटीने गन्नेकी खेती सुधारनेके लिये निम्न लिखित सिफारिशें की हैं।

( १ ) खेतमें किसी एक प्रकारका उत्तम गन्ना ही बोया जाय। यह नहीं कि दो तीन प्रकारके उत्तम और मामूली गन्ने जैसे मिलें वैसे सब एक साथ बो दिये जायँ। जिस तरहका गन्ना जिस भागमें अनुभवसे अधिक लाभदायक सिद्ध हो वही वहाँ-पर बोया जाय। कृषि विभागके अफसरोंको यह जाननेका प्रयत्न करते रहना चाहिए कि प्रान्तके किस भागमें कौनसा गन्ना अच्छा पैदा होगा, और साथ ही उन्हें यह प्रयत्न भी करना चाहिए कि वही गन्ना उस भागमें बोया जाय।

( २ ) गन्ना बोनेके पहले फसलके लिये जमीन खूब तैयार करनी चाहिए। ऐसे हलोंका उपयोग करना चाहिए जो कि गहरे जाते हों और उनसे साथ ही साथ नीचेकी मिट्टी भी ऊपर उलटती जाती हो। बड़े बड़े मालगुजार अथवा जमींदार, जिनके

स १०० एकडसे भी अधिक जमीन है, ट्रेक्टर अथवा भाप रा चलनेवाले हलोंका उपयोग कर सकते हैं। परन्तु छोटे टे काश्तकार मेस्टन नामके हलका अथवा सिंधिया नामके लका उपयोग कर सकते हैं। ये हल १०-१५ रुपयोंमें मिल भी ते हैं। ये गहरे भी जाते हैं, उनसे नीचेकी मिट्टी भी उलटती ती है और मामूली बैल उनको खींच भी सकते हैं। आशा है, न्नेकी खेती करनेवाले किसान इन नये हलोंका उपयोग करना घ्र आरम्भ कर देंगे।

( ३ ) गन्ना सीधी लाइनोंमें बोया जाय और किसी भी दो इनका अन्तर दो फुटसे कम न हो। यह अन्तर यदि ४ फुट हो और भी अच्छा है। कोई कोई किसान गन्ना बहुत नजदीक जदीक बो देते हैं इससे फसल अच्छी नहीं आती। कहीं कहीं फी एकड २६००० गन्ने बो दिये जाते हैं। यह बहुत अधिक । कमिटीकी राय है कि प्रत्येक एकडमें १५००० से अधिक न्ने नहीं बोये जायँ। यदि गन्ना मोटा हुआ तो उसको ऐसी ाइयों ( Trenches ) में एक लाइनमें बोना चाहिए जो दो ट चौडी और छ इञ्च गहरी हों। एक खाईका दूसरी खाईसे न्तर दो फुट हो। जब कि गन्ना खाईके बीचमें एक लाईनमें या जायगा तो गन्नेकी लाइनोका अन्तर चार फुट हो जायगा। खाइया नवम्बर ( कार्तिक ) में तैयार की जानी चाहिए और सी समय उनमें सिंचाईकी जानी चाहिए। बोनेके करीब दस न बाद दूसरी सिंचाई करनी चाहिए और उसके बाद बरसा-

तके पहले चार पाच सिचाई और करनी चाहिए। खाई बनानेके पहले गर्मीके मौसममें खेतको खाली पडे रहने देना चाहिए। गोरखपुर और रुहेलखण्डमें, जहाँ पर कि मजदूरी चार आना रोज है, इन खाइयों (Trenches)के बनानेका खर्च १५ रुपये फी एकड पडता है। जावामें खाइयाँ बना कर गन्ना बोनेसे बहुत लाभ हुआ है और दक्षिण भारतमें भी इनका उपयोग बढ रहा है। मामूली गन्नेके लिये यदि खाइयाँ न बनाई जाँय तोभी काम चल जायगा, परन्तु जमीन गहरी जोतना और गन्नेकी लाइनोंका अन्तर करीब चार फुट रखना बहुत आवश्यक है। बरसातके पहले गन्नेके पेडकी आसपासकी मिट्टी इकट्ठी कर जडके पास एक दो वार जमा कर देनेसे बहुत लाभ होता है, क्योंकि ऐसा करनेसे वरसातमें पेड़ आडे नहीं गिरते।

(४) गन्नेकी फसलका अच्छा होना सिचाई और खादपर बहुत कुछ निर्भर रहता है। इसलिये खादका उचित परिमाणमें दिया जाना बहुत जरूरी है। गन्नेके लिये उत्तम खाद गोवर और खली (Oil Cake) है। भारतीय किसान भी गन्नेकी फसलके लिये खादके महत्वको समझते हैं परन्तु तिसपर भी उचित परिमाणमें खाद नहीं दिया जाता। भिन्न भिन्न खेतोंके लिये भिन्न भिन्न परिमाणमें खादकी आवश्यकता पडेगी। युक्तप्रान्तके रुहेल खण्ड विभागमें अनुभवसे यह सिद्ध हुआ है कि एक एकडके लिये करीब ३५ मन अण्डीकी खली (Castor Cake) या ३०० मन गोवरकी खाद देनी चाहिए। हमारे दुर्भाग्यसे हमारे देशमें

गोबरका उपयोग कण्डे बनाकर जलानेके लिये अधिक किया जाता है। इससे खादकी कमी पडती है और किसान तथा देश दोनोंको नुकसान होता है। जितना गोबर हमें प्राप्त होता है उतना यदि सब खादके रूपमें ही उपयोगमें लाया जाने लगे तो देशमें केवल गन्नेकी ही नहीं परन्तु सब अनाजोंकी भी उपज बहुत बढ जाय। हमारे देशमें तिल्ली, अलसी सरसों, अण्डी इत्यादि बहुत पैदा होती हैं परन्तु उनका तेल अधिक परिमाणमें देशमें नहीं निकाला जाता। इन वस्तुओंका वार्षिक निर्यात करीब २४ करोड रुपया है। इनको विदेश भेजनेसे देशका बहुत नुकसान होता है। हमको खादके लिये काफी परिमाणमें खली नहीं मिलती। यदि इन वस्तुओका तेल देशमें ही निकाला जाता तो खली देशमें ही रहती और खादके उपयोगमें आती, हमारे कुछ मजदूरोंका तेल निकालनेके उद्योगमें पेट पलता, एक उत्तम उद्योगकी उन्नति होती और इन वस्तुओंके बदले तेलको विदेश भेजकर हम २४ करोडसे अधिक रुपया अन्य देशोंसे वसूल करते। कर लगाकर इन वस्तुओंका निर्यात रोकना इस समय बहुत आवश्यक है।

( ५ ) किसानोंको इस बातपर भी हमेशा ध्यान रखना चाहिए कि गन्नेके बाद कौनसी फसल बोनेमें उनको अधिक लाभ होगा। जहाँपर गन्ना हर चौथे साल बोया जाता है वहाँ-पर गन्नेके बाद गेहूँ, उसके बाद ढोरोंका चारा, और उसके बाद चना बोना चाहिए। इसके बाद गन्ना फिरसे बोनेके

खेतको कुछ समयके लिये पडती पडा रहने देना चाहिए। यदि गन्ना प्रति तीसरे वर्ष वोया जाय तो गन्नेके वाद गेहूँ वोया जाय और उसके वाद जमीनमें कुछ समयके लिये कुछ न वोया जाय। कपासके वाद कभी भी गन्ना नही वोना चाहिए।

यदि गन्नेके वोनेवाले हमारे किसान भाई कमिटीकी उपरोक्त सिफारिशोंपर ध्यान देंगे और उनके अनुसार खेती करनेका प्रयत्न करेंगे तो हमें विश्वास है कि उनकी फी एकड उपज वहुत वढ जायगी, उनको वहुत लाभ होगा और वे अपने लाभके साथ ही साथ देशको भी लाभ पहुंचावेंगे।



# परिशिष्ट (४)



## संसारके कुछ देशोंमें कृषि-सुधार कैसे हो रहा है ?



( दक्षिण अमरीकामें नये तरीकोंका प्रचार; डनमार्ककी कृषि-उन्नति, जर्मनीमें खेतोंकी चकबन्दी और कृषि-विद्याप्रचार, जापानके खेतोंकी चकबन्दी और ग्रामीण संगठन; इंगलैंडकी कृषि उन्नतिकी प्रबल इच्छा, बडोदा राज्यकी आर्थिक दशा सुधारक कमिटीकी कृषि सम्बन्धी सिफारिशें। )

कृषि सुधारके लिये हम संसारके सभ्य देशोंके अनुभवसे भी कुछ लाभ उठा सकते हैं। इसलिये हम इस परिशिष्टमें यह बतलानेका प्रयत्न करते हैं कि अमरीका, डेनमार्क, जर्मनी, जापान, इंगलैण्ड और बडोदामें कृषिकी उन्नति करनेका किस तरह प्रयत्न किया जा रहा है और उससे हम अपने किसान भाइयोंकी दशा सुधारनेके लिये क्या शिक्षा ग्रहण कर सकते हैं।

### दक्षिण अमरीकामें नये तरीकोंका प्रचार

अमरीकाका संयुक्त राज्य एक विशाल देश है। वहाँपर

खेतको कुछ समयके लिये पडती पडा रहने देना चाहिए। यदि गन्ना प्रति तीसरे वर्ष बोया जाय तो गन्नेके बाद गेहूँ बोया जाय और उसके बाद जमीनमें कुछ समयके लिये कुछ न बोया जाय। कपासके बाद कभी भी गन्ना नही बोना चाहिए।

यदि गन्नेके बोनेवाले हमारे किसान भाई कमिटीकी उपरोक्त सिफारिशोंपर ध्यान देंगे और उनके अनुसार खेती करनेका प्रयत्न करेंगे तो हमें विश्वास है कि उनकी फी एकड उपज बहुत बढ जायगी, उनको बहुत लाभ होगा और वे अपने लाभके साथ ही साथ देशको भी लाभ पहुंचावेंगे।



स काममें बोर्डका साथ दिया। बोर्डके उस कामको करनेका तरीका बहुत ही साधारण था। बोर्डका कर्मचारी किसी गाव में जाता और वहाके किसानोंसे कहता कि यदि कोई किसान उसके देखरेखमें उसके बतलाये हुए तरीकोंसे खेती करेगा तो उनकी उपज अवश्य दूनी हो जायगी। वह उस समय अपने तरीकोंको उपयोगिता समझाने और किसानोंकी शंकाओंका समाधान करनेका भी प्रयत्न करता था। जब किसी किसानका उन तरीकोंमें विश्वास होने लगता और वह उसके आदेशानुसार खेती करनेके लिये राजी हो जाता तो फिर उस कर्मचारीका यह कर्त्तव्य था कि उस किसानसे बिना कुछ लिये वह उसे नये तरीकोंसे खेती करना सिखलाये और उसकी हर तरहसे मदद करता रहे। जब फसल पकनेपर उपज सचमुचमें दूनी या उससे अधिक पैदा होती तो गावके सब किसानोंकी एक सभा की जाती और नये तरीकोंकी उपयोगिता फिरसे समझाई जाती थी। उस समय वह किसान भी अपना अनुभव बतलाता था। उस किसानका विश्वास भी नये तरीकोंमें पक्का हो जाता था और भविष्यमें वह सदा नये तरीकोंका ही उपयोग करने लगता था। जब गावके दूसरे किसान अपनी आखोंसे उस किसानको नये तरीकोंका उपयोग करके लाभ उठाते देखते तब वे भी धीरे धीरे उनका उपयोग आरम्भ कर देते। इस प्रकार नये तरीकों-का प्रचार कुछ वर्षोंके अन्दर आप ही आप गाव भरमें हो जाता।

जमीनकी कमी नहीं। खेत भी बड़े बड़े हैं और खेती भी अच्छे तरीकेसे होती है। उपज भी खूब होती है। वहाँके कला-कौशल और व्यवसायमें भी बहुत कुशल हैं। इसी क वे बहुत धनवान हैं। परन्तु कुछ दिन पूर्व संयुक्तराज्यके दि भागके किसान बहुत गरीब थे। वे अपनी खेती भी पुराने पर करते थे। संयुक्तराज्यमें सन् १९०२ में जनरल एज्यूके बोर्ड नामक संस्थाकी स्थापना हुई, जिसको छ सात व अन्दर वहाँके सबसे धनवान व्यापारी जान डी० राकफेलरने करोड रुपयेके लगभग दक्षिण भागमें विद्याप्रचार करनेके लि दान दिया। शायद ही इतना अधिक दान किसी सज्जनने संसा और कभी दिया हो। उक्त बोर्डने कई तरीकोंसे विद्याप्रचार कार्य आरम्भ किया। परन्तु हमारे लिये उनका सबसे महत्व काम था संयुक्तराज्यके दक्षिणी भागमें खेतीके नये तरीकों प्रचार करना और वहाँके गरीब किसानोंको उनका उपयो करनेके लिये उत्साहित करना। वहाँपर कृषि पाठशाला खोलनेके पहिले बोर्डके सदस्योंने यह उचित समझा कि वहा किसान लोग नये तरीकोंके कामोंको अच्छी तरह समझ लें और उनका उपयोग करने लग जायँ। बोर्डके सदस्योंने य सोचा कि जब किसान नये तरीकोंका लाभ अच्छी तरह सम झने लगेंगे तब वे अपने लडकोंको कृषि पाठशालाओंमें भेजनेका प्रयत्न स्वयं ही करेंगे। बोर्डने नये तरीकोंके प्रचारका काम सन् १९०५ में आरम्भ किया और वहाकी राष्ट्रीय सरकारने भी

अपने किसानोंकी दशा सुधारनेके लिये क्या इससे हम कुछ शिक्षा ग्रहण कर सकते हैं? हमारे कृषि विभागके अफसरोंने नये तरीकोंके सम्बन्धमे काफी ज्ञान प्राप्त कर लिया है, परन्तु उसका प्रचार करनेका अभी दत्तचित्त होकर प्रयत्न ही नही किया गया। यदि कृषि-विभागके कर्मचारी अपनी देखरेखमें उपरोक्त रीतिसे प्रत्येक गाँवके किसी साधारण किसानको नये तरीकों-का उपयोग करनेके लिये उत्साहित करें और यदि उस किसान को उससे सचमुच लाभ हो तो हमको पूर्ण विश्वास है कि गाव के अन्य किसान भी धीरे धीरे लाभदायक तरीकोंका उपयोग करने लगेंगे। परन्तु भारतीय कृषि विभागके कर्मचारी ऐसा करें कैसे? अभी तो उन्हींको घाटा होता है।

कुछ दिन हुए संयुक्त प्रान्तके लेजिस्लेटिव कौंसिलमें "एक मेम्बरने सरकारसे पूछा कि आपके खोले हुए कृषि क्षेत्रोंकी आम दनी और खर्चका हिसाब तो बतानेकी कृपा कीजिए। उत्तरसे मालूम हुआ कि दो को छोडकर बाकीके सभी क्षेत्र घाटेमें रहे। मुजफ्फरनगरका १०६ एकडका क्षेत्र ७५००) रु० एक साल (१९२०—२१) में ला गया। और आमदनी उससे कितनी हुई? सिर्फ १७४०) की! अर्थात् ५७६० रुपये का घटा रहा। मैनपुरी के क्षेत्रकी आमदनीसे खर्च तिगुना पडा। कमीवेश यही हाल और क्षेत्रोंका भी रहा। सब क्षेत्रोंकी आमदनी और खर्चका हिसाब लगानेपर १६०००) रुपये का घाटा हुआ। यदि ये क्षेत्र सरकारके न होकर और किसीके होते और वह जी लगाकर

बोर्डके कर्मचारी निम्नलिखित नये तरीकोंका प्रचार करते थे'—

( १ ) अनावश्यक पानीका खेतसे निकाल देना।

( २ ) जमीनको गहरा जोतना।

( ३ ) उत्तम बीजका उपयोग करना।

( ४ ) पौधोंको काफी दूरीपर बोना।

( ५ ) थोडी जमीनमें ही खूब पूंजी और मेहनत लगाना।

( ६ ) उत्तम खादका उचित परिमाणमें उपयोग करना।

( ७ ) अपने कुटुम्बके खर्चके लिये जिन जिन अनाजोंकी आवश्यकता हो उनका पैदा करना।

( ८ ) उत्तम औजारों और यन्त्रोंका उपयोग करना।

( ९ ) उत्तम तरहकी घास पैदा करना।

( १० ) खेतीके खर्चका ठीक ठीक हिसाब रखना।

अपना कार्य करनेमें बोर्डको एक बडा सुभीता यह था कि दक्षिण भागके किसान यद्यपि गरीब थे फिर भी वे अधिक कर्जदार नहीं थे और उनके खेत दूर दूरपर छोटे छोटे टुकडोंमें बँटे हुए नहीं थे। बोर्डकी रिपोर्ट देखनेसे मालूम होता है कि उपरोक्त रीतिसे नये तरीकोंका प्रचार करनेमें बोर्डने बडी सफलता प्राप्त कर ली है। उसके प्रयत्नोंसे ६ वर्षों के अन्दर पाच 'जिलोंके करीब ७०,००० खेतोंमें नये तरीकोंसे खेती होने लगी है। इस कार्यमें बोर्डका केवल १८ लाख रुपया खर्च हुआ। इससे देशको इतना आर्थिक लाभ हुआ है कि उसका हिसाब ही नहीं लगाया जा सकता।

दशा बहुत कुछ सुधरी। अब तो उनकी दशा बहुत कुछ अच्छी है। १६वीं सदीके अन्तमें डेनमार्कमें एक ऐसा कानून बनाया गया जिसकी सहायतासे शिक्षित किसानको बड़ी आसानीसे खेत मिल सकता था। उसको खेतके लिये स्थानीय कमीशनके पास दरख्वास्त भेजनी पड़ती थी और उस कमीशनके सभासदोंको यह विश्वास दिलाना पड़ता था कि वह अच्छी चाल चलनका और परिश्रमी है और खेतीकी भी योग्यता रखता है। खेतकी कीमतका दसवां हिस्सा देनेपर कमीशन उसे ३ से १६ एकड़तकका एक खेत दिलानेका प्रबन्ध करता था और खेतकी कीमतका ६० फी सदी भाग उस किसानको कमीशन द्वारा कर्ज दिया जाता था। इस कर्जपर पांच सालतक तो किसानको कुछ भी सूद नहीं देना पड़ता था। इसके बाद उसे प्रतिवर्ष केवल ३) रु०फी सैकड़ा व्याज और १) रु०फी सैकड़ा मूलधन अदा करना पड़ता था। इन खेतोंका बटवारा नहीं किया जा सकता था और न वे गिरवीं रखे जा सकते थे जबतक कि सरकारी ऋण पूरा अदा न हो जाये। इस प्रकार योग्य परिश्रमी और शिक्षित किसानोंको आसानीसे जमीन मिल जाती थी। साथ ही साथ उनको बहुत ही लाभदायक शर्तोंपर सरकारसे ऋण भी मिल जाता था। इन किसानोंने खेतीकी बहुत उन्नति की। साथही साथ सड़क बनानेका सरकार द्वारा उचित प्रबन्ध किया गया और कृषि शिक्षा तथा सहयोग समितियोंकी तरफ विशेष ध्यान दिया गया। डेनमार्कमें सब

काम देखता तो क्या यही नतीजा होता ? सरकारने सब क्षेत्र खोले तो इस लिये हैं कि सरकारकी देखादेखी काश्तकार भी उसी तरह खेती करके और वैसा ही बीज बोकर ला उठावें पर जब उसे खुद ही घाटा होता है तब अपढ किसा उसकी बातोंपर कैसे विश्वास कर सकते हैं।" *

कृषि विभागके कर्मचारियोंको प्रत्येक नये तरीकेकी इ दृष्टिसे जाँच करनी चाहिये कि जिस परिस्थितिमें भारती किसान आजकल हैं उस परिस्थितिमे यदि उसका उपयोग कि जाय तो उससे आर्थिक लाभ होगा या हानि। केवल उन्हीं तर कोंके प्रचार करनेका प्रयत्न किया जाय जो इस जाँचमें लाभ दायक सिद्ध हो। कृषि-विभागके अफसरोंको अपना का इस प्रकार लापरवाहीसे न करना चाहिए जिससे कि सरका क्षेत्रोंमें घाटा उठाना पडे। उन्हें लाभदायक तरीकोंका, अमरीक की एज्यूकेशन बोर्डकी रीतिसे, प्रचार करनेका प्रयत्न करन चाहिए।

## डेनमार्ककी कृषि-उन्नति।

यूरोपमें डेनमार्क एक छोटा सा देश है। उसकी मनुष संख्या ३० लाखके लगभग है। सन् १८८०—९० तक वहाँ किसानोंकी दशा बहुत खराब थी। किसान गाँवोंको छोड़ छोड़ कर शहरोंमें बसने जाते थे। सन् १८९९ में उनकी दशा सुधारने का प्रयत्न आरम्भ किया गया और सन् १९०६ तक उनकी

* ( सरस्वती—फरवरी १९२२ पृष्ठ १९०—९१ )

कृषि शिक्षा प्रचार और सब प्रकारकी सहयोग समितियोंकी स्थापना कर अपने किसानोंकी दशा सुधार सकते हैं।

## जर्मनीमें चकबन्दी और कृषि-विद्या प्रचार।

सन् १८८३ तक जर्मनीके किसानोंकी दशा भी बहुत खराब था। इंगलैंडके मुकाबलेमें वहाँकी फी एकड उपज भी बहुत कम थी। परन्तु तीस वर्षोंके अन्दर उनकी दशा बहुत सुधर गई और उपज भी दूनीसे अधिक हो गई। जर्मन लोगोंने पहले इस बातको समझा कि सामाजिक और राजनैतिक दृष्टिसे यह बहुत ही आवश्यक है कि वहाके किसान हृष्ट पुष्ट, सुखी और उन्नतिशील हों। उन्होंने यह भी निश्चय किया कि उनको जितने अनाजकी आवश्यकता होती है उतना अनाज देशमें ही पैदा होना चाहिए। इसलिये अनाजके आयात पर जर्मन सरकारने भारी कर लगाया और किसानोंको उपज बढानेमें हर तरहसे मदद दी। भारतकी तरह जर्मनीके कुछ हिस्सोंमें भी खेत दूर दूरपर छोटे छोटे टुकडोंमे बटे हुए थे। इन खेतोंकी चकबन्दी करनेका काम लैण्ड कमीशनों ( Land Commission ) को दिया गया। इन कमीशनोंको किसी भी गाँवके आधेसे अधिक किसानोंकी दरख्वास्त आनेपर खेतोंको चकबन्दी करनेका अधिकार दिया गया। चकबन्दी करनेमें खर्च भी अधिक नहीं पडता था। सेक्सनी में होहेनहेडा ( Hohenhaida ) एक गाँव था जिसका क्षेत्रफल १३७४ एकड था, और ७७४ खेत थे। इन खेतोंके मालिकोंकी संख्या केवल ३५ थी। चकबन्दी

प्रकारकी सहयोग समितियोंने बहुत ही उन्नति की है। डेनमार्ककी सम्पत्ति गोधनपर ही अवलम्बित है। अच्छी नस्लकी गायें कैसे पैदा हों, गायोंका पालन पोषण कैसे किया जाय, छूतकी बीमारियोंसे उनकी रक्षा क्योंकर की जाय, गायोंके दूधका परिणाम कैसे बढ़ाया जाय और उनको कौनसे पदार्थ खिलाये जायं जिससे उनका दूध सुधरे—इन सब बातोंके जाननेमें डेनमार्कने बहुत कुछ उन्नति की है। जगह जगहपर दूध सम्बन्धी देख-रेख करनेवाली सहयोग सभाओं ( Co opretive Milk Control Society ) की स्थापना हो गई है। उन सभाओंका इन्स्पेक्टर प्रत्येक पखवाड़ेमें प्रत्येक गायकी कमसे कम एक बार तो अवश्य जाँच करता है। वह प्रत्येक गायके दूधकी जाँच करता है और सलाह देता है कि उस गायको क्या खिलाना चाहिये जिससे उसका दूध सुधरे और बढ़े। यदि कोई गोरू बीमार हो तो इन्स्पेक्टर यह बतलाता है कि उसको कौन सी दवाई दी जाये। इसके अलावा यह खेती सम्बन्धी बातोंमें भी सलाह देता है। इससे किसानोंको बहुत लाभ होता है। सरकार भी सहयोग समितियोंको हर तरहसे सहायता देती है। यद्यपि भारतके समान डेनमार्कमें भी खेत बहुत छोटे छोटे हैं तोभी उपरोक्त तरीकोंसे वहाके किसानोंकी दशा बहुत सुधर गई है और वे अन्य देशके किसानोंसे किसी बातमें कम नहीं हैं। यदि हमारी सरकार डेनमार्ककी सरकारके समान किसानोंको सब तरहसे सहायता देनेको तत्पर हो जाय तो हम भी भारतमें

थी और कई स्थानोंपर शरद् ऋतुमें किसानोंको थोडे समयके लिये, नये तरीकोंके सम्बन्धमें कुछ सिखाया जाता था। फिर ग्रीष्म ऋतुमें वे ही अध्यापक उनके गावोंमें आकर किसानोंको हर तरहकी सलाह देते थे। नये तरीकोंके प्रचार करनेका पूर्ण प्रयत्न किया गया। फल यह हुआ कि देशकी उपज बहुत बढ गई और जरमनी अपनी औद्योगिक उन्नतिके साथ ही साथ अपने देशमें अपनी आवश्यकताके अनुसार अनाज पैदा करनेमें समर्थ हो गया और उसको अब अनाजके लिये पहलेकी भाति दूसरे देशोंका मुह नहीं ताकना पडता।

## जापानके खेतोंकी चकबन्दी और ग्रामीण संगठन

जापानमें भी खेत छोटे छोटे टुकडोंमें दूर दूर पर बंटे हुए थे। खेतोंकी चकबन्दी करनेका कानून १८६६ में बनाया गया था। उसके अनुसार एक कमीशन नियुक्त किया गया जिसको चकबन्दी करनेका अधिकार दिया गया था। परन्तु यह कमीशन किसी भी गाँवमें अपना कार्य तबतक नहीं आरम्भ कर सकता था जबतक कि उस गाँवके आधेसे अधिक किसान, जोकि उस गाँवके दो तिहाईसे अधिक जमीनके मालिक हों, चकबन्दीके लिये राजी न हो जावें। कमीशनके प्रयत्नोंसे कई गाँवोंमें चकबन्दी की जा चुकी है। इससे बहुतसे किसानोंको लाभ हुआ है। जापानमें किसानोंका बहुत अच्छा संगठन हुआ है। प्राय प्रत्येक गावमें एक कृषि सभा है। उसके बाद प्रत्येक जिलेमें

करनेपर ९७५ खेतोंके केवल ६० खेत बनाये गये जो कि एक सडकपर आ गये। चकबन्दीका खर्च करीब २०००७०)रु० हुआ, जो कि फी एकड डेढ रुपयेके बराबर था। चकबन्दीका यह खर्च उस २१ एकड जमीनसे वसूल हो गया जो कि पहिले मेड, बागुड और रास्तोंके कारण खेतीके उपयोगमें न आती थी। उस चकबन्दीसे जो अन्य लाभ हुए हैं उनका तो केहना ही क्या है। जिस खेतकी चकबन्दी की जाती थी वह विना कमीशन की आज्ञाके दो या अधिक हिस्सोंमें नहीं बाँटा जा सकता था और उसके मालिकके मरनेपर पूरा खेत किसी एक लडके या वारिसको दे दिया जाता था। भारतमें भी उपरोक्त रीतिसे चक बन्दी करनेसे बहुत लाभ होनेकी सम्भावना है। जर्मनीकी औद्योगिक उन्नतिसे भी किसानोंको बहुत लाभ पहुँचा। उद्योगोंकी वृद्धिसे मजदूरोंकी कमी हो गई। जिसके कारण मशीनोंका उपयोग बढा। शहरमें रहनेवाले मनुष्योंकी उन्नतिके कारण वहाके किसानोंको अपने अनाजकी अच्छी कीमत मिलने लगी। उनको पूजी भी कम व्याजपर मिलने लगी और वे सहयोगका तरीका भी धीरे धीरे सीखने लगे। कई ऐसी सस्थाओंकी स्थापना हुई जो जमीनकी साखपर रुपया उधार देती थी। सब प्रकारकी सहयोग समितियोकी भी खूब उन्नति हुई और शिक्षा खासकर कृषि शिक्षाकी तरफ पूरा ध्यान दिया गया। केवल प्रशियामें ही तीन कालेज और पाच विश्वविद्यालयोंमें उच्च कृषिकी शिक्षा दी जाती थी। १७ शालाओंमें साधारण रीतिसे शिक्षा दी जाती

रखना होगा कि वे खेतीसम्बन्धी कामोंके लिए मजदूरोंको २५ शिलिंग (करीब १६ रुपये) प्रति सप्ताहसे कम न दें। इससे मजदूरों और किसानों दोनोंको लाभ हुआ और इङ्गलैण्डमें अब अधिक क्षेत्रफलमें गेहूं और ओट्स बोये जाने लगे हैं।

## बड़ोदा राज्यकी आर्थिक दशा सुधारक-कमिटीकी कृषि-सम्बन्धी सिफ़ारिशें

पाठक देख चुके होंगे कि संसारके प्राय सभी मुख्य देशोंने कृषि सुधारके लिए कैसे प्रयत्न किये और अब वे उस सम्बन्धमें क्या कर रहे हैं। भारत ही एक ऐसा देश है जहाँ ७२ फी सैकडा मनुष्योंकी जीविका खेतीपर ही अवलम्बित होने पर भी और उनकी दशा दिन पर दिन खराब होती जानेपर भी कृषि सुधारकी तरफ सरकार और शिक्षित जनता दोनोंकी उदासीनता दूर नहीं होती। क्या हमारी गाढ़ निद्रा अब भी न खुलेगी? यदि हम चाहें तो बडोदा राज्यसे ही इस सम्बन्धमें कुछ सीख सकते हैं। बडोदा राज्यके किसानोंकी दशा वृटिश भारतके किसानोंसे कुछ अच्छी होने पर भी वहाँके प्रजाहितैषी महाराजाको उनकी दशा सुधारनेकी हमेशा चिन्ता रहती है। इसी कारण सन् १९१८में उन्होंने एक कमिटी नियुक्त की और उसको बड़ोदा राज्यके निवासियोंकी आर्थिक दशा सुधारनेके तरीकोंपर विचार करनेका कार्य सौंपा गया। उस कमिटी।

एक जिला सभा है और उन सबोंका नियत्रण जापानके सम्पूर्ण किसानोकी एक राष्ट्रीय महासभा करती है। इन सभासदोंको जापानी सरकारसे तथा स्थानीय गैर-सरकारी संस्थाओंसे आर्थिक मदद भी मिलती है। इन सभाओंकी संख्या करीब ११००० है *। भारतमें भी हम ऐसा सगठन किसान सभाओंके रूपमें करके लाभ उठा सकते हैं।

## इङ्गलैण्डकी कृषि-उन्नतिकी प्रबल इच्छा

गत महायुद्धके समयसे इँगलैंड सरीखे औद्योगिक देशकी भी आँखें खुल गई हैं। वहाँके लोग भी कृषिके महत्वको समझने लग गये हैं और आजकल वहाकी सरकार हर प्रकारसे किसानोंको अपनी उपज बढानेमे सहायता देनेके लिए तैयार रहती है। इँगलैण्डके किसान गेहूँ तथा अन्य अनाज अधिक परिमाणमें लगातार कई वर्षोंतक बोनेके लिए इस लिए आगा पीछा करते थे कि कही ऐसा न हो कि इनकी कीमत एक दो वर्षमें गिर जावे और उनको नुकसान उठाना पडे। इन हानिसे उनकी रक्षा करनेके लिए सरकारने सन् १९१७से १९२३ तक ६ वर्षोंकी गेहूँ और ओट्सकी कीमत निर्धारित कर दी और किसानोंको यह ग्यारण्टी देदी कि दरकी कीमत यदि निर्धारित कीमतसे कम हुई तो उस कमीके कारण जो नुकसान होगा वह सरकार द्वारा पूरा कर दिया जावेगा, परन्तु किसानोंको इस बातका ध्यान

* See Reconstructing India by Sir M Visvesvarya (1920) Pages 180 81.

(५)खेतोंकी चकबन्दीका प्रबन्ध शीघ्र किया जाना चाहिए। ( इस सम्बन्धमें सन् १९१७ में एक कमिटी नियुक्त की गई थी। उसकी सिफारिशोंके अनुसार एक कानून भी वहाँपर बनाया गया है जिससे चकबन्दी करनेके सम्बन्धमें कई सहूलियतें दी गई हैं। )

( ६ )नये तरीकोंका प्रचार करनेका हर तरहसे प्रयत्न किया जाना चाहिए।

( ७ ) किसानोंके ऋण सम्बन्धी दीवानी मामलोंमें न्यायाधीशको यह जाननेका प्रयत्न करना चाहिये कि असलमें साहूकारने किसानको कितना कर्ज दिया था। साहूकारको अत्यधिक व्याज नहीं दिलाना चाहिए।

( ८ ) कृषि सम्बन्धी एक बडा बैंक खोला जाना चाहिए जो बडे बडे किसानोंको अधिक परिमाणमें कर्ज दे सके।

( ९ ) किसानोंको नये तरीकोंका उपयोग करनेमें सहायता देनेके लिए बडोदेकी सरकार २५ लाख रुपये तकावी देनेके निमित्त अलग रख दे और ये रुपये किसानोंको ३) सैकडे व्याज की दरसे उधार दिये जायँ। रुपये वसूल करनेमें सख्ती न की जानी चाहिए।

( १० ) सहयोग-विभागमें और योग्य मनुष्य नियुक्त किये जायँ। ग्रामीण अफसरों और अध्यापकोंको सहयोग-संबन्धी काम सिखाया जाना चाहिए।

( ११ ) अमरेली तालुकामें जो मालगुजारीकी कई किश्तें

खूब सोच विचार कर एक रिपोर्ट* प्रकाशित की है जिससे वृटिश भारतकी सरकार और शिक्षित जनता बहुत लाभ उठा सकती है। कमिटीकी कृषि-सम्बन्धी मुख्य मुख्य सिफ़ारिशोंका सारांश नीचे दिया जाता है —

(१) कृषि विभागका यह कर्तव्य होना चाहिए कि वह लाभदायक नये तरीकोंका पता लगाता रहे और उनका जनतामें प्रचार करे। इस कार्यको अच्छी तरह चलानेके लिए काफी सख्यामें शिक्षित ( Trained ) कर्मचारी नियुक्त किये जायँ।

(२) इस विभागको अपना कार्य चलानेके लिए १ लाख रुपये वार्षिक दिये जायँ। ( बडोदा राज्यकी वार्षिक आय दो करोड रुपयेके लगभग है और शिक्षाप्रचारके लिए प्रति वर्ष करीब २० लाख रुपया खर्च किया जाता है। इसके अतिरिक्त करीब ५५ हजार रुपया कृषि-विभाग पर खर्च किया जाता है। कमिटीकी रायमें इस विभागपर एक लाख रुपया खर्च किया जाना;चाहिए।)

(३) कृषि-विभागके मैकेनिकल इंजीनियरको किसानोंमें लाभदायक मशीनोंका प्रचार करना चाहिए।

(४) बैलोंकी नस्ल सुधारनेके लिये सरकारी फार्मोंसे साँड मुफ्तमें दिये जायँ। चरी बोनेकी तरफ विशेष ध्यान दिया जाय।

* See Report of the Baroda Economic Development Committee 1918—19 Times Press, Bombay

( १८ ) नई सड़क बनवानेका शीघ्र प्रबन्ध होना चाहिए।

( १९ ) बाजारोंकी ठीक व्यवस्था की जानी चाहिए जिससे किसान अपना माल बेचनेमें ठगे न जावें।

( २० ) गावोंमें चरखा, करघा और अन्य ऐसे छोटे छोटे उद्योगोंका जोरोंसे प्रचार किया जाना चाहिए जिससे किसान लोग अपने फालतू समयमें थोडा बहुत काम करके अपनी आमदनी बढ़ा सकें।

कमिटीकी सिफारिशोंपर बडोदा सरकार विचार कर रही है और लेखकको विश्वस्त सूत्रसे पता लगा है कि वह उनके अनुसार कार्य शीघ्र आरम्भ कर देगी। क्या हम आशा कर सकते हैं कि भारत सरकार और प्रान्तीय सरकारें भी किसानोंके प्रति अपना कर्तव्य पा[illegible] करनेका दत्तचित्त होकर प्रयत्न करेंगी?



वसूल नहीं की जा सकी हैं वे माफ कर दी जायँ। सहयोग-समितियों द्वारा किसानोंके पुराने कर्ज चुकाये जानेका प्रबन्ध होना चाहिए।

(१२) किसानोंकी दशा अच्छी तरहसे जाननेके लिये स्टेटिस्टिकल विभाग द्वारा चुने हुए गाँवोंकी जाँच की जाय और फिर इनकी रिपोर्ट भी प्रकाशित की जाय।

(१३) प्रत्येक तालुकसे पाँच छ किसानोंको चुनकर प्रतिवर्ष सरकारी खर्चसे निम्नलिखित विषयोंपर लेक्चर दिये जानेका प्रबन्ध किया जाना चाहिए —

स्थानीय स्वराज्य, सहयोग, कृषि-सिद्धान्त, सफाई, ग्रामीण लायब्रेरी, सामाजिक दशा सुधारक क़ानून इत्यादि।

(१४) ग्रामीण लडकियोंको ऐसी शिक्षा देनेके लिए, जोकि उनको भविष्यमें काम आवे, स्त्री शिक्षकाएँ नियुक्त की जायँ।

(१५) मादक पदार्थोंका बेचा जाना जितना शीघ्र हो सके उतना शीघ्र बन्द कर दिया जाय।

(१६) गुजरातकी नदियोंमें बाध बाधकर जाँच की जानी चाहिए कि वे आबपाशीके लिए कहातक उपयोगमें लाई जा सकती हैं। अधिक संख्यामें कुएँ खोदे जानेके लिए सरकारसे अधिक समयके लिए कर्ज दिया जाना चाहिए। इस कर्जके लिए बड़ोदा सरकार १० लाख रुपये अलग रख दे।

(१७) गोचर (चरागाह) भूमि गाँवके रकबेके ५ फी सैकडेसे कम न होने देनी चाहिए।

भारत दर्शन—(लेखक, श्री० सुखसंपत्ति राय भंडारी),
भारतमें दुर्भिक्ष—(लेखक, पं० गणेशदत्तजी शर्म्मा),
भारतीय किसान—(लेखक, प० प्राणनाथ विद्यालंकार),
भारतीय गोधन—(लेखक, झावरमल शर्म्मा),

## पत्र-पत्रिकाएँ—

सरस्वती ( मासिक पत्र )
प्रभा ”
श्रीशारदा ”
मर्यादा ”
स्वार्थ ”
साहित्य ”
किसान * ( साप्ताहिक पत्र )

---

# अँगरेजी पुस्तकें

1 *Commissons Report—*
Famine Commission Report ( 1901 )
Irrigation Commission Report ( 1902 )
Report of Canal Colonies Committee ( 1905 )
Report of the Committee on Cooperation in India ( 1915 )
Industrial Commission Report ( 1916 1918 )
Report on Indian Constitutional Reforms ([illegible])

* अब बंद हो गया है।

# परिशिष्ट ( ५ )



## कृषि-संबंधी उपयोगी पुस्तकों और पत्रपत्रिकाओंकी सूची



इस पुस्तकके लिखनेमें निम्नलिखित हिन्दी और अगरेजी पुस्तकों और पत्र पत्रिकाओंसे सहायता ली गई है। जो महाशय कृपिशास्त्र अथवा कृपि-सुधारके सम्बन्धमें अधिक ज्ञान प्राप्त करना चाहें वे इनको पढकर लाभ उठा सकते हैं :—

### हिन्दी—

कृपिशास्त्र—(लेखक, प० तेजशकर कोचक कानपुर)
कृपिसार—(लेखक, अघौरी अगेश्वरप्रसाद सिंह)
किसानो उठो—( लेखक, प० गौरीशकर मिश्र )
किसानोंपर अत्याचार—(लेखक, प० प्राणनाथ विद्यालकार)
खाद—( लेखक, श्री मुख्तार सिंह, वकील ),
गोवश रक्षा या वायसरायको मेमोरियलका हिंदी अनुवाद—(प्रकाशक निप्काम आर्य सेवा सभाकलकत्ता )।
भारतका दु खी अग—(लेखक प० रामनरेश त्रिपाठी)
भारतकी सापत्तिक अवस्था—(लेखक, प्रो० राधाकृष्ण झा)

Report on Land Revenue Administration (of all provinces)
Settlement Reports,

*IV Other books—*

Baden Powell —Land systems in British India, Three Volumes,
Baden Powell —Land Revenve Administratin
Batchelor E —Silewani Ghat Hydro Electric Power Project
Bhatnagar B G, —Paper on Ideal System of Land Tenure (Indian Journal of Economic No 12)
Calvert H —Laws and Principles of Cooperation
Chatterton A —Industrial Evolution in India
Crosthwaite H R —Cooperation, Comparative Study and C P System
Dadabhai Naoroji —Poverty and Unbritish Rule in India
Digby —Prosperous British India—A revelation
Dubey, Daya Shankar —The Way to Agricultural Progress
Gangaram R B —The Agricultural Problems of India
General Education Board (Account of its activities 1902 14, 61 Broadway, New York)
Gilling H T —Fodder in India
Gokhale G K —Speeches of Hononrable Mr Gokhale
Higginbottom S —How to save Cattle
Higginbottom S —Trenching

Report of the Baroda Economic Development Committee (1918-19)
Village Education in India (Roport of the Committee appointed by Missionaries)
Cotton Committee Report (1919)
Sugar Committee Report (1920)
Report of the Indian Fiscal Commission (1921 22)

*II Government of India Publications—*

Census of India 1911 Volumes I & II.
Statistics of British India Volumes III & IV (Annual)
Imperial Gazeteer Vol III & IV
Agricultural Statistics of India Volumes I & II (Annual)
Estimats of Area and Yield of Principal Crops in India (Annual)
Irrigation in India (Annual Review)
Statements Shewing Progress of Cooperative Movement in India (Annual)
Proceedings of the Board of Agriculture
Proceedings of the Conference of Registrars of Cooperative Societies.
Land Revenue Policy of the Govt of India (1902)

*III Local Government Publications—*

Administration Reports Annual (of all Provinces)
Annual Report on the Working of Cooperative Societis (of all provinces)
Annual Report on the work of Agricultural Department (of all provinces)

Report on Land Revenue Administration (of all provinces)
Settlement Reports,

*IV Other books—*

Baden Powell —Land systems in British India, Three Volumes,
Baden Powell —Land Revenve Administratin
Batchelor E —Silewani Ghat Hydro Electric Power Project
Bhatnagar B G, —Paper on Ideal System of Land Tenure (Indian Journal of Economic No 12)
Calvert H —Laws and Principles of Cooperation
Chatterton A —Industrial Evolution in India
Crosthwaite H R —Cooperation Comparative Study and C P System
Dadabhai Naoroji —Poverty and Unbritish Rule in India
Digby —Prosperous British India—A revelation
Dubey, Daya Shankar —The Way to Agricultural Progress
Gangaram R B —The Agricultural Problems of India
General Education Board (Account of its activities 1902 14, 61 Broadway, New York)
Gilung H T —Fodder in India
Gokhale G K —Speeches of Hononrable Mr Gokhale
Higginbottom S —How to save Cattle
Higginbottom S —Trenching

Jack J C —Economic Life of a Bengal District
Jevons H S —*Consolidation of Agricultural Holdings in U P* (Bulletic No 9)
Jevons H S —Economics of Tenancy Law & Estate Management
Jevons H S —Paper on Capitalistic Development of Agriculture (from Report of *Industrial* Conference 1916)
Kale V G —Introduction *to* Indian Economics (4th edition)
Do Indian Administration
Do Gokhale & Economic Reforms
Keatinge G —Rural Economy in Bombay Deccan
Keatinge G —Agricultural Progress in Western India
Lucas Dr —Economic Life of a Punjab Village
Leake H M —Bases of Agricultural Practice & Economics in U P
Mackenna James —*Agriculture in India*
Mann, Dr Harold —Land & Labour in a Deccan Village Study Nos 1 and 2
Moreland W H —Agriculture in U P.
Moreland W H —Revenue Administration of U P.
Mukerjee N G —*Handbook of Indian Agriculture*
Mukerjee P —Cooperative Movement in India
Ray —Agricultural Indebtedness
Ray ,—Land Revenue Administration
Slater G —Some South Indian Villages
Straightoff —The Standerd of Living

Tomkinson C W —State Help for Agriculture
Visvesvarya Sir M —Reconstructing India
Wattal P K —The Population Problem in India
Weld —Marketing of Farm Products

*V Journals & Periodicals—*

Indian Journal of Economics Issued by the Allahabad Univercity
Journal of the Indian Economic Society (Bombay)
Mysore Economic Journal (Bangalore)
Agricultural Journal of India (Pusa, Behar)
The wealth of India (Madras)
The Indian Review (monthly from Madras)
The Modern Review (monthly from Calcutta)
Capital (weekly from Calcutta)



# अंग्रेजी शब्दोंका कोष GLOSSARY.

| | |
|---|---|
| Advisory board | परामर्शदाता बोर्ड । |
| Agriculturists Benefit Department | कृषक हितैषी विभाग । |
| Average | औसत । |
| Average expectation of life | जीवनकालकी औसत अवधि । |
| Barley | जव । |
| Bribery | घूसखोरी । |
| Census | मर्दुम शुमारी । |
| Cooperative credit society | सहयोग साख समिति । |
| Cooperative wholesale society | सहयोग थोक विक्रय समिति । |
| Consolidation of Holdings | खेतोंकी चकबन्दी । |
| Culturable waste | बोने लायक पडती जमीन । |
| Debt Redemption officer | ऋण मुक्त करनेवाला अफसर । |
| Demand | मांग । |
| Export | निर्यात, रफ्तनी । |
| Fallow land | पडती जमीन । |
| Famine Code | अकाल नियमावली । |
| Famine Insurance Grant | अकाल रक्षक मद । |
| Index | इंडेक्स, विषय सूची । |
| Industrial Commission | औद्योगिक कमीशन । |
| Inheritance | दाय विभाग । |

| | |
|---|---|
| Irrigation Commission | आवपाशी संबधी कमीशन। |
| Landlord | जमींदार। |
| Land Revenue | मालगुजारी। |
| Litigation | मुकदमेवाजी। |
| Low Standard of Living | रहन-सहन नीचे दर्जेका होना। |
| Machinery | मशीन या यन्त्र। |
| Manure | खाद। |
| Middle-man | दलाल। |
| Occupancy tenant | मौरूसी काश्तकार। |
| Permanent Settlement | स्थायी बन्दोवस्त। |
| Productive Canals | उत्पादक नहरे। |
| Proportion | अनुपात। |
| Protective Canals | रक्षक नहरें। |
| Rectangular | समकोण समानान्तर चतुर्भुज। |
| Rent | लगान। |
| Rural schools | ग्रामीण पाठशालाए। |
| Silo | साइलो। |
| Statistics | चिह्न, अङ्क। |
| Sub-tenant | शिकमी दर-शिकमी काश्तकार |
| Supply | पूर्ति। |
| Table | कोष्ठक। |
| Tenancy law | काश्तकार सबधी कानून। |
| Trench | खाई। |
| Veterinary Department | पशुचिकित्सा विभाग। |
| Waterfalls | जल प्रपात। |

# शब्दानुक्रमणिका ( Index. )

## अ

उ



ऋ



औ



क

## ख



## ग

## घ



## च

## ज

## ट



## ड



## त

थ



द



न

प



फ

व

## म

## य

## र

## ल



## व



## श

## स



## ह

## कांग्रेसका जन्म और विकास

लेखक कर्मवीरके सहकारी सम्पादक, सिद्धनाथ माधव लोंढे, जिस समय अंग्रेज वणिक् तराजू लेकर कराचीके बन्दरमें व्यापार करनेके लिये आये उस समयसे लेकर आजतककी मुख्य मुख्य घटनाओंका संक्षिप्त वर्णन करते हुए १८८५ की पहली कांग्रेससे लेकर १९२०की कांग्रेस तकका संक्षिप्त परिचय बड़ी मनोहर और ओजपूर्ण भाषामें लेखकने दिया है। इस छोटीसी पुस्तिकामें भारतीय जातीयताके संगठनका दिग्दर्शन कराया गया है। पुस्तक पढ़ने और विचार करने योग्य है। मूल्य केवल ≠)

## विक्रयकला

अथवा माल बेचनेकी रीति, ले० गंगाप्रसाद भोतिका एम० ए० बी० एल० । आज कल व्यापार और व्यवसायकी तरफ लोगोंका ध्यान आकृष्ट हो रहा है। परन्तु व्यापारके लिये दूकानदारी मुख्य चीज है। दूकानदारी भी एक कला है जिसपर अंग्रेजी भाषामें सैकड़ों पुस्तकें हैं। पाश्चात्य देशकी सभी युनिवर्सिटियोंमें इस विषयकी शिक्षा दी जाती है पर भारत ऐसे पराधीन देशमें न तो कोई स्कूल है न भारतीय भाषाओंमें इस विषयकी अच्छी पुस्तकें हैं। प्रस्तुत पुस्तकमें सरल भाषामें माल बेचनेके प्रत्येक अंगोंका दिग्दर्शन कराया गया है। मूल्य सजिल्दका ॥)

## नेताओंकी तीर्थयात्रा और उनके सन्देश

भारतीय स्वराज्यकी प्राप्तिके लिये अहिंसात्मक लड़ाईमें जेल जाते समय जो उपदेश देशके नेताओंने दिया है उन्हीं उपदेशोंका यह बड़ा ही मनोहर और सचित्र संग्रह है। नेताओंके चित्र दे देनेसे पुस्तककी सुन्दरता भी बढ़ गयी है। मूल्य केवल ≠)

हिन्दी पुस्तक एजेन्सी, १२६, हरिसन रोड, कलकत्ता।

# हिन्दी पुस्तक एजेन्सी माला

## स्थायी ग्राहकोंके लिये नियम—

—प्रत्येक व्यक्ति ॥) आने प्रवेश शुल्क जमाकर इस मालाका स्थायी ग्राहक बन सकता है।

—स्थायी ग्राहकोंको मालाकी प्रकाशित प्रत्येक पुस्तकें पौने मूल्यमें मिल सकेंगी।

—स्थायी ग्राहक मालामें प्रकाशित प्रत्येक पुस्तककी एकसे अधिक प्रतियां पौने मूल्यमें मंगा सकेंगे।

—पूर्व प्रकाशित पुस्तकोंको लेने न लेनेका पूर्ण अधिकार स्थायी ग्राहकोंको होगा, पर नव प्रकाशित पुस्तकोंमेंसे कमसे कम आधे मूल्यकी पुस्तकें ग्राहकोंको लेनी होंगी, अर्थात् एक वर्षमें जितनी पुस्तकें प्रकाशित होंगी, उनमेंसे आधे मूल्यकी पुस्तकें उन्हें नियमानुसार लेनी होंगी, किसी भी हालतमें ६) रु० से कम लागतकी पुस्तकें न हों।

—पुस्तक प्रकाशित होते ही उसकी सूचना स्थायी ग्राहकोंके पास भेज दी जाती है। स्वीकृति मिलनेपर पुस्तक वी० पी० द्वारा सेवामें भेजी जाती है। जो ग्राहक वी० पी० नहीं छुडावेंगे उनका नाम स्थायी ग्राहकोंकी श्रेणीसे काट दिया जायगा।

—यदि उन्होंने वी० पी० न छुडानेका कोई यथेष्ट कारण बतलाया और वी० पी० खर्च (दोनों बारका) देना स्वीकार किया तो उनका नाम ग्राहकश्रेणीमें पुन लिख लिया जायगा।

-हिन्दी पुस्तक एजेन्सी मालाके स्थायी ग्राहकोंको मालाकी नव प्रकाशित पुस्तकोंके साथ अन्य प्रकाशकोंकी कमसे

कम ६) रु० के लागतकी पुस्तकें भी पौने मूल्यमें दी जायगी। पुस्तकोंकी नामावली नव प्रकाशित पुस्तककी सूचनाके साथ भेजी जाती है।

८—हमारा वर्ष विक्रमीय संवत्‌से आरम्भ होता है।

## मालाकी विशेषतायें

१—सभी विषयोंपर सुयोग्य लेखकों द्वारा पुस्तकें लिखायी जाती हैं।

२—वर्तमान समयके उपयोगी विषयोंपर अधिक ध्यान दिया जाता है।

३—मौलिक पुस्तकें ही प्रकाशित करनेकी अधिक चेष्टा की जाती है।

४—पुस्तकोंको सुलभ और सर्वोपयोगी बनानेके लिये कमसे कम मूल्य रखनेका प्रयत्न किया जाता है।

५—गम्भीर और रुचिकर विषय ही मालाको सुशोभित करते हैं।

६—स्थायी साहित्यके प्रकाशनका ही उद्योग किया जाता है।

## १—सप्तसरोज

लेखक श्रीयुक्त "प्रेमचन्द"

प्रेमचन्दजी अपनी प्रतिभा, मानवभावोंकी अभिज्ञता, वर्णन-पटुता, समाजज्ञान, कल्पनाकौशल तथा भाषाप्रभुत्वके कारण हिन्दी संसारमें अद्वितीय लेखक माने गये हैं। यह कहानियां उन्हींकी प्रतिभाकी ज्योति हैं। इस "सप्तसरोज" में सात अति मनोहर उपदेशप्रद गल्पें हैं, जिनका भारतकी प्राय सभी भाषाओंमें अनुवाद निकल चुका है। हिन्दी संसारने इसे कितना पसन्द किया इसका अनुमान केवल इसीसे होगा कि यह हिन्दी साहि-

कोममें और सरकारी युनिवर्सिटियोंकी प्राइज लिस्टमें हैं। अर्थात् राजा और प्रजा दोनोंने इनका आदर किया है। थोड़े ही समयमें यह चौथा संस्करण आपकी भेंट है। मूल्य केवल ॥)

## २—महात्मा शेखसादी

लेखक श्रीयुक्त "प्रेमचन्द"

फारसी भाषामें बड़े प्रसिद्ध और शिक्षाप्रद गुलिस्तां बोस्ताके लेखक महात्मा शेखसादीका बड़ा मनोरंजक और उपदेशप्रद जीवन चरित्र, अनूठा भ्रमण वृतान्त विख्यात गुलिस्तां और बोस्ताके उदाहरणों द्वारा आलोचना, चुनी हुई कहावतें, नीति-कथायें, गजलें, क़सीदे इत्यादिका मनोरञ्जक संग्रह किया गया है। इसमें महात्मा शेखसादीका ३०० वर्षका पुराना चित्र भी दिया गया है जिससे पुस्तकके महत्वके साथ साथ इसकी सुन्दरता भी बढ़ गई है। दूसरा संस्करण मूल्य ॥)

## ३—विवेक वचनावली

लेखक स्वामी विवेकानन्द

जगत्प्रसिद्ध स्वामी विवेकानन्दजीके बहुमूल्य विचारों और अद्भुत उपदेशोंका बड़ा मनोरंजक संग्रह। बड़ा सीधी साधी और सरल भाषामें, प्रत्येक बालक, स्त्री, वृद्धके पढ़ने तथा मनन करने योग्य। दूसरा संस्करण, साफ सुथरी छपाई और बढ़िया चिकने कागजके ४८ पृष्ठोंका मूल्य।)

## ४—जमसेदजी नसरवानजी ताता

लेखक स्वर्गीय पं० मन्नन द्विवेदी गजपुरी बी० ए०

संसारमें आजकल उसी राष्ट्र या व्यक्तिकी तूती बोल रही है

जो उद्योग धन्धे और व्यापारमें बढ़ा चढ़ा है। इन्हीं नररत्नोंमें आज भारतका मुख उज्ज्वल करनेवाले श्रीमान् धनकुबेर टाटा का नाम है। यह उन्हीं कर्मवीरकी जीवनी बड़ी प्रभावशाली और ओजस्वी भाषामें लिखी गयी है। इस पुस्तकको यु० पी० और बिहारके शिक्षाविभागने अपने पारितोषिक-वितरणमें रखा है। दूसरा संस्करण। अच्छे चिकने कागजकी सचित्र पुस्तकका मूल्य केवल ।)

## ५—कर्मवीर गांधीके लेख और व्याख्यान

लेखक—गांधीभक्त

इस पुस्तकके सम्बन्धमें कुछ लिखना सूर्यको दीपक दिखाना है। बस, इतना ही समझ लीजिये कि एक वर्षके भीतर पहला संस्करण समाप्त हो गया। शीघ्र ही दूसरा संस्करण बड़ी सजधजसे निकलनेवाला है। मूल्य लगभग १।)

## ६—सेवासदन

लेखक—श्रीयुक्त "प्रेमचन्दजी"

हिन्दी-संसारका सबसे बड़ा गौरवशाली सामाजिक उपन्यास, जिसका दूसरा संस्करण प्रायः खतम होनेमें आया है। यह हिन्दीका सर्वोत्तम, सुप्रसिद्ध और मौलिक उपन्यास है। इसकी खूबियोंपर बड़ी आलोचना और प्रत्यालोचना हुई है। पतित सुधारका बड़ा अनोखा मन्त्र, हिन्दू समाजकी कुरीतियां जैसे अनमेल विवाह, त्यौहारोंपर वेश्यानृत्य और उसका कुपरिणाम, पश्चिमीय ढङ्गपर स्त्रीशिक्षाका कुफल, पतित आत्माओंके प्रति घृणाका भाव इत्यादि विषयोंपर लेखकने अपनी प्रतिभाकी

दूसरा संस्करण। खादी जिल्द मूल्य २॥) एण्टिक [कागज मनोहर स्वदेशी कपडेकी जिल्दका ३)

# ७—संस्कृत कवियोंकी अनोखी सूझ

लेखक—पं० जनार्दन भट्ट एम० ए०

संस्कृतके विविध विषयोंके अनोखे भावपूर्ण उत्तमोत्तम श्लोकोंका हिन्दी भावार्थ सहित संग्रह। ऐसी खूबीसे लिखा गया है कि साधारण मनुष्य भी पढकर आनन्द उठा सकें। व्याख्यानदाताओं, रसिकों और विद्यार्थियोंके बड़े कामकी पुस्तक है। दूसरा संस्करण मूल्य ।≈)

# ८—लोकरहस्य

लेखक—उपन्यास-सम्राट् श्रीयुक्त बंकिमचन्द्र चटर्जी

का "हास्यरस" ग्रन्थ। इसमें वर्तमान धार्मिक, राजनीतिक और सामाजिक त्रुटियोंका बडे मजेदार भाव और भाषामें चित्र खींचा गया है। पढिये और समझ समझकर हँसिये। दिलबहलावके साथ साथ आपको कई विषयोंपर ऐसी शिक्षा मिलेगी कि आप आश्चर्यमें पड जायगे। अनुवाद भी हिन्दीके एक प्रसिद्ध और अनुभवी हास्यरसके लेखकको कलमका है। दूसरा संस्करण, बढिया एण्टिक कागजपर छपी पुस्तका मूल्य ॥≈)

# ९—खाद

लेखक—श्रीयुक्त मुख्तारसिंह वकील

भारत कृषिप्रधान देश है। कृषिके लिये खाद सबसे बड़ा आवश्यकीय पदार्थ है। बिना खादके पैदावारमें कोई उन्नति नहीं की जा सकती। यूरोपवाले खादके बदौलत ही अपने खेतोंमें

दूनी चौगुनी पैदावार करते हैं। इसलिए इस पुस्तकमें खादोंके भेद तथा किन अन्नोंके लिये कौन सी खादकी आवश्यकता होती है इनका बड़ी उत्तमतासे वर्णन किया गया है, चित्रों द्वारा भली प्रकार दिखलाया गया है। यह प्रत्येक कृषक तथा कृषिप्रेमियोंको अवश्य रखना चाहिये। पहला संस्करण खतम हो चला है। दूसरा संस्करण शीघ्र ही निकलेगा। मूल्य सचित्र और सजिल्दका १)

## १०—प्रेम-पूर्णिमा

लेखक—श्रीयुक्त "प्रेमचन्द"

प्रेमचन्दजीकी लेखनीके सम्बन्धमें अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं है। जिन्होंने उनके "सप्तसरोज" और "सेवासदन" का रसास्वादन किया है उनके लिये तो कुछ लिखना व्यर्थ है। प्रत्येक गल्प अपने ढगकी निराली है। जमींदारोंके अत्याचारका विचित्र दिग्दर्शन कराया गया है। भाषाकी सजीविता, भावकी उत्कृष्टता और विषयकी उच्चताका अनूठा सग्रह देखना हो तो इस ग्रन्थको अवश्य पढ़िये। इसमें श्रीयुत "प्रेमचन्द" जीकी १५ अनूठी गल्पोंका सग्रह है। बीच बीचमें चित्र भी दिये गये हैं। खादीकी सुन्दर जिल्दका दूसरा संस्करण। मूल्य २)

## ११—आरोग्य साधन

लेखक—म० गांधी

बस, इसे महात्माजीका प्रसाद समझिये। यदि आप अपने शरीर और मनको प्राकृत रीतिके अनुसार रखकर जीवनको सुखमय बनाना चाहते हैं, यदि आप मनुष्य-शरीरको पाकर

हमाजीके अनुभव किये हुए तरीकेसे रहकर अपने जीवनको, सरल, सादा, स्वाभाविक बनाइये और रोगमुक्त होकर आनन्दसे जीवन लाभ कीजिये। जिन तरीकोंको महात्माजीने बतलाया हैं वही यहांका प्राचीन प्रचलित तरीका था जिसके मुताबिक काम न करनेसे हमारी दशा इतनी बिगड़ गई। तीसरा संस्करण १३० पृष्ठका, दाम केवल ।८) मात्र।

## १२--भारतकी साम्पत्तिक अवस्था

लेखक श्रीयुत राधाकृष्ण झा, एम०ए०

भारतकी आर्थिक अवस्थाका यदि आप ज्ञान प्राप्त करना चाहते हैं, यदि आप यहांके वाणिज्य व्यापारके रहस्यका मार्मिक कारण जानना चाहते हैं, यदि कृषिकी दुर्व्यवस्था और मालगुजारी तथा अन्यान्य टैक्सोंकी भरमारका रहस्य जानना चाहते हैं, यदि आप यहांका उत्पन्न कच्चा माल और वह कितनी कितनी संख्यामें विलायतको ढोया चला जाता है, उसके बदलेमें हमें कौन कौनसा माल दिया जाता है, उन आने और जानेवाले मालोंपर किस नीयतसे कर बैठाया जाता है, यहां प्रत्येक वर्ष कहीं न कहीं अकाल क्यों पड़ता है, हम दिनपर दिन क्यों कौड़ी कौड़ीके मोहताज हो रहे हैं, इत्यादि बातोंको जानना चाहते हैं तो आपका परम कर्त्तव्य है, कि इस पुस्तकको एक बार अवश्य पढ़ें। पहला संस्करण प्राय खतम हो रहा है। यह पुस्तक साहित्य सम्मेलनकी परीक्षामें है। ६५० पृष्ठकी खादीकी सुन्दर जिल्दका मूल्य ३॥)

## १३--भाव चित्रावली

चित्रकार श्रीधीरेन्द्रनाथ गङ्गोपाध्याय

१०० रङ्गीन और सादे चित्र। भावुकताका अनूठा दृश्य।

हिन्दीमें अद्भुत और अपूर्व पुस्तक

सच्चा चित्र है। विविध अवस्थाओं और भावोंको बड़ी खूबीसे सयुक्त किया गया है। किसानोंकी दुर्दशा, जमींदारोंके अत्याचार, पुलिसके कारनामे, वकीलों और डाक्टरोंका नैतिक पतन, धर्मके ढोंगमें सरलहृदया स्त्रियोंका फस जाना, स्वार्थसिद्धिके कलुषित मार्ग, देशसेवियोंके कष्ट और उनके पवित्र चरित्र, सच्ची शिक्षाके लाभ, गृहस्थीके झंझट, साध्वी स्त्रियोंका चरित्र, सरकारी नौकरीका दुष्परिणाम आदि भावोंको लेखकने इस खूबीसे चित्रित किया है कि पढते ही बनता है, एक बार शुरू करनेपर बिना पूरा किये छोडनेको दिल नहीं चाहता। मैटर ठूस २ कर भर दिया गया है फिर भी ६५० पृष्ठोंसे अधिक है। सुन्दर खादीकी जिल्दका मूल्य केवल ३॥)

## १६--पंजाब हरण

लेखक प्रसिद्ध सिक्ख इतिहासवेत्ता प० नन्दकुमार देव शर्म्मा। यह सिक्खोंके पतनका इतिहास है। १६ वीं सदीके आरम्भमें सिक्ख साम्राज्य महाराज रणजीतसिहके प्रतापसे समृद्धशाली हो गया था। उनके मरते ही आपसके फूट बैर, कुचक्र, भीतरी घातों, अग्रेजोंके विश्वासघातसे उसका किस प्रकार पतन हुआ, जो अग्रेज जाति सभ्यताकी हामी भरती है, मैत्रीकी डींग हाकती है, उसने अपने परम प्रिय मित्र महाराज रणजीतसिहके परिवारके साथ किस घातक नीतिका व्यवहार किया इसका वास्तविक दिग्दर्शन इस पुस्तकसे होता है। इससे अग्रेजोंके सच्चे पराक्रमका भी पूरा पता चलता है। जो अंग्रेज-जाति आज गली गली ढिढोरे पीट रही है कि "हमने तलवारके बल जीता है" उनके　　सिक्खि
युद्धमें लुप्त हो गये थे　　मिलकर
उसी प्रकार और　　लोग

## २०—भारतमें कृषि-सुधार

लेखक पण्डित दयाशंकर दुबे एम० ए०

भारतीय अर्थशास्त्रके धुरन्धर विद्वान—लखनऊ विश्वविद्यालयके अर्थशास्त्रके प्रोफेसर हैं। प्रस्तुत पुस्तकमें लेखकने बड़ी खोजके साथ दिखलाया है कि भारतकी गरीबीका क्या कारण है, कृषिका अध पतन क्यों हुआ है, अन्य देशोंकी तुलनामें यहांकी पैदावारकी क्या अवस्था है और उसमें किस तरह सुधार किया जा सकता है, सरकारका क्या धर्म है और वह उसका किस तरह प्रतिपालन कर रही है, इत्यादि बातोंका दिग्दर्शन लेखकने बड़ी मार्मिक भाषा और दृढतर प्रमाणोंके साथ किया है। पुस्तक अपने ढगकी निराली है और बड़ी ही उपयोगी है। पुस्तकमें कई चित्र भी दिये गये हैं। पृष्ठ संख्या २७५ मूल्य १॥)

## २१—देशभक्त मैजिनीके लेख

लेखक पण्डित छविनाथ पाण्डेय बी० ए० एल० एल० बी०

भूमिका लेखक—दैनिक "आज"के सम्पादक बाबू श्रीप्रकाश बी० ए०, एल० एल० बी० बैरिस्टर-एट-ला।

इटलीका इतिहास पढनेवालोंको भली भांति विदित है कि १८ वीं सदीमें इटलीकी क्या दशा थी। परराजतन्त्रके दमनचक्रमें पड़कर इटली घोर यातनायें भोग रहा था। न कोई स्वतन्त्रतापूर्वक लिख सकता था और न बोल सकता था। कहनेका मतलब यह है कि भारतकी वर्त्तमान दशा इटलीकी उस समयकी दशासे ठीक मिलती जुलती है। इटली एकदम निर्जीव हो गया था। ऐसी ही दशामें देशभक्त मैजिनीने अपने लेखोंका शंखनाद किया। इनका ही प्रभाव था कि इटली जाग उठा और स्व०

बन गया। ग्रन्थके अन्तमें संक्षेपमें मेजिनीका जीवनचरित्र भी दिया गया है। पृष्ठसंख्या २६०से भी अधिक है। मूल्य २)

## २२—गोलमाल

ले०—रायबहादुर काली प्रसन्न घोष

जिन लोगोंने बंकिम बाबूका चौबेका चिट्ठा और गोबर गणेश संहिता पढ़ी हैं, वे गोलमालके मर्मको भली भांति समझ सकते हैं। रायबहादुर काली प्रसन्न घोषने बंगलाके 'भ्रान्ति विनोद' में समाजमें प्रचलित कुछ साधारण बुराइयोंकी—जिसे वर्त्तमान समाजने प्रायः अनिवार्य और क्षम्य मान लिया है—मार्मिक भाषामें चुटकी ली है। प्रत्येक निबन्ध अपने ढंगके निराले हैं। रसिकता और रसीली बातोंसे लेकर दिगन्त मिलन तक समाजकी बुराइयोंकी आलोचनासे भरा है। भाषा रसीली, विषय गम्भीर, पढ़नेमें चटपटी है। तीनों बातें इस पुस्तकमें वर्त्तमान हैं। उसी भ्रान्ति विनोदका यह गोलमाल हिन्दी अनुवाद है। मूल लेखकके भावको ज्योंका त्यों रखनेकी पूरी चेष्टा की गई है। पुस्तक पढ़नेमें बड़ी ही रोचक है। सुन्दर छपाई, बढ़िया कागज, आर्ट कवरके २०० पृष्ठोंका मूल्य १≈) मात्र

## २३—१८५७ ई० के गदरका इतिहास

लेखक—पण्डित शिवनारायण द्विवेदी

सिपाहीविद्रोह क्यों हुआ? यह प्रश्न अभीतक प्रत्येक भारतवासीके हृदयको आन्दोलित कर रहा है। कोई इसे सिपाहियोंका क्षणिक जोश बतलाते हैं, कोई सिपाहियोंकी बेजड़ बुनियाद, धर्मभीरुता बतलाते हैं और कोई इसे राजनीतिक कारण बतलाते हैं। साधारण बुद्धिसे भी विचार करनेपर यही

और विशेष कारणके नहीं हो सकती। प्रस्तुत पुस्तक अनेक अंग्रेज इतिहासज्ञोंकी पुस्तकोंके गवेषणापूर्ण छानबीनके बाद लिखी गयी है। पूरे प्रमाण सहित इसमें दिखलाया गया है कि सिपाहियोंकी क्रान्तिके लिये अंग्रेज अफसर पूर्णत दोषी हैं और यदि वे चाहा किये होते तो लार्ड डलहौजीकी कुटिल और दोषपूर्ण नीतिके रहते भी इतना रक्तपात न हुआ होता। प्रस्तुत पुस्तकसे इस बातका भी पता लगता है कि इस रक्तपात की भीषणता बढ़ानेमें अंग्रेजोंने भी कोई बात उठा नहीं रखी थी। पुस्तक प्रत्येक भारवासीके पढ़ने योग्य है। पुस्तक दो भागोंमें समाप्त हुई है। सुन्दर एण्टिक कागजपर छपी है। प्रथम भागके सजिल्द प्राय ६०० पृष्ठोंका मूल्य ३॥) मात्र। द्वितीय भागका मूल्य ४॥) सजिल्द। पृष्ठ स० लगभग ८००

## २४—भक्तियोग

लें०—श्रीयुक्त अश्विनीकुमार दत्त

अनुवादक चन्द्रराज भण्डारी 'विशारद'। कौन भगवानकी प्रमसे सेवा नहीं करना चाहता? कौन भगवद्-भक्तिके रसका आनन्द नहीं लेना चाहता? आदर्श भक्तोंके जीवनका रहस्य कौन नहीं जानना चाहता? हृदयकी साम्प्रदायिक संकीर्णताको त्यागकर सुन्दर मनोहर दृष्टान्तोंके साथ साथ उच्च कोटिके धर्मशास्त्रों और विद्वानों, भक्तों और महात्माओंके अनुभवोंसे भक्तिका रहस्य जाननेके लिये इस 'भक्तियोग' ग्रन्थका आदिसे अन्ततक पढ़ जाना आवश्यक है। ईश्वर भक्तोंके लिये हिन्दी साहित्यमें अपने ढङ्गका यह एक अपूर्व ग्रन्थ है। पृष्ठ संख्या २६८ मूल्य सजिल्द १।॥)

## २५—तिब्बतमें तीन वर्ष

ले० जापानी यात्री श्रीइकाई कावागुची

तिब्बत एशिया खण्डका एक महत्वपूर्ण अङ्ग है, परन्तु वहाके निवासियोंकी धार्मिकता तथा शिक्षाके अभावके कारण अभी तक वह खंड ससारकी दृष्टिसे ओझल ही था, परन्तु अब कई यात्रियोंके उद्योग और परिश्रमसे वहाका बहुत कुछ हाल मालूम हो गया है। इन्हीं यात्रियोंमें सबसे प्रसिद्ध यात्री कावागुचीकी यात्राका यह विवरण हिन्दी भाषा भाषियोंके सामने रक्खा जाता है।

इस पुस्तकमें आपको ऐसी ऐसी भयानक घटनाओंका विवरण पढनेको मिलेगा जिनका ध्यान करने मात्रसे ही कलेजा कांप उठता है, साथही ऐसे ऐसे रमणीक स्थानोंका चित्र भी आपके सामने आयेगा जिनको पढकर आप आनन्दके सागरमें लहराने लगेंगे। आपको आश्चर्य होगा कि तिब्बत भारतके इतना नजदीक होने पर भी अभीतक हमलोग उसके विषयमें कितने अनभिज्ञ थे।

इस पुस्तकमें दार्जिलिङ्ग, नैपाल, हिमालयकी बर्फीली चोटिया, मानसरोवरका रमणीय दृश्य तथा कैलाश आदिका सविस्तर वर्णन पढकर आप बहुतही आनन्दलाभ करेंगे।

इसके सिवा वहाँके रहन सहन, विवाहशादी, रीति-रिवाज एव धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक अवस्थाओंका भी पूर्ण हाल विदित हो जायगा। यह पुस्तक इस ढङ्गसे लिखी गई है कि आप एक बार आरम्भ करनेके बाद बिना समाप्त किये नहीं छोड़ सकेंगे। पढनेमें उपन्याससे भी अधिक आनन्द मिलेगा। पुस्तक सुन्दर चिकने कागजके प्राय ५२५ पृष्ठकी है। कावागुचीका चित्र भी दिया गया है मूल्य २॥) सजिल्द २॥।≈)

## २६—संग्राम

लेο उपन्यास सम्राट् श्रीयुक्त "प्रेमचंदजी"

मौलिक उपन्यास एव कहानिया लिखनेमें श्रीयुक्त प्रेमचन्दजीने हिन्दीमें वह नाम पाया है जो आजतक किसी हिन्दी लेखकको

प्राय समस्त हिन्दी एवं अन्य भाषाके पत्रोंने मुक्तकंठसे प्रशंसा की है।

इन उपन्यासोंको रचकर उन्होंने हिन्दी संसारमें एक नवयुग उपस्थित कर दिया है, और नये तथा पुराने लेखकोंके सामने भाषाकी प्रौढ़ता तथा मौलिकता, विषयकी गंभीरता और रोचकताका एक आदर्श रख दिया है। जिससे आज हिन्दीके लेखकों और पाठकोंमें विचार क्रान्ति उत्पन्न हो गई है तथा विचारोंमें शुद्धता और पवित्रता आगई है।

उन्हीं प्रेमचन्दजीकी कुशल लेखनी द्वारा यह 'संग्राम' नाटक लिखा गया है। यों तो उनके उपन्यासोंमें ही नाटकका मजा आ जाता है फिर उनका लिखा नाटक कैसा होगा यह बतानेकी आवश्यकता नहीं, प्रतीत होती। उनकी लेखनी मनोभावोंको प्रकट करनेमें सिद्धहस्त तो है ही नाटकमें तो मनोभावोंका ही संग्राम होता है फिर उसका क्या कहना। प्रस्तुत नाटकमें मनोभावोंका जो चित्र उन्होंने खींचा है वह आप पढ़कर ही अन्दाजा लगा सकेंगे। बढ़िया एन्टिक कागजपर प्राय २७५ पृष्ठोंमें छपी पुस्तकका मूल्य केवल १॥)

## २७—चरित्रहीन

लेखक—श्रीयुक्त शरच्चन्द्र चट्टोपाध्याय

'बंगलामें श्रीयुत शरत् बाबूके उपन्यास उच्च कोटिके समझे जाते हैं। मनुष्यके चरित्र चित्रण करनेमें शरत् बाबूकी लेखनी अद्वितीय है। उनके लिखे उपन्यास पढ़ते समय आंखोंके सामने घटना स्पष्ट रूपसे भासने लगती है और यही जान पड़ता है कि मानों पढ़नेवाला वहीं मौजूद है।

चरित्रहीनका विषय नामसे ही प्रकट हो जाता है। इसमें दिखाया गया है कि युवा पुरुष बिना पूर्णदेख रेखके किस

चरित्रहीन हो बैठते हैं। साथ ही यह भी दिखाया गया है कि सच्चा स्वामिभक्त सेवक किस तरह दुर्व्यसनके पञ्जोंसे अपने मालिकको छुडा सकता है और अपने ऊपर आनेवाले कष्टकी कुछ परवा न कर, मालिककी भलाईका हमेशा खयाल रख कैसे उसे सच्चरित्रताके सिंहासनपर बिठा सकता है।

इसके अतिरिक्त पति पत्नीमें प्रेमका होना कितना सुखद है, पतिव्रता स्त्री अपने पतिकी सेवा किस प्रकार कर सकती है और सच्चरित्र पुरुष अपनी सती सहधर्मिणीको हृदयसे कितना प्यार कर सकता है तथा अच्छे घरकी विधवा दुष्टके बहकावे-में पडकर भी कैसे अपने धर्मकी रक्षा कर सकती है, इन सब बातोंका भी इसमें पूर्णरूपसे दिग्दर्शन कराया गया है।

उपन्यास इतना रोचक और शिक्षाप्रद है कि एक बार हाथमें लेनेपर पुन. समाप्त किये बिना छोडनेको जी नहीं चाहता।

पृष्ठ संख्या ६६४ सुन्दर खादीकी जिल्द सहित मूल्य ३)

## २८—राजनीति विज्ञान

ले० श्रीयुत सुखसम्पति राय भण्डारी

आज भारतमें राजनैतिक आन्दोलनकी धूम सी मची है। राजनीतिक विषयोंकी अनेक लोग अनेक तरहसे व्याख्या कर रहे हैं जिससे लोगोंमें भ्रम पड सकता है। इसी लिये बडे परिश्रम और खोजके साथ लेखकने इस पुस्तकको लिखा है। जिसके पढनेसे हिन्दी भाषा-भाषियोंको बडी सरलता और सुगमतासे इस विषयका ज्ञान हो जायगा। इस पुस्तकको लेखकने इस ढङ्गसे लिखा है कि यह कालेज और स्कूलोंके पाठ्य पुस्तकोंमें भी रखी जा सकती है। इस विषयके मूल सिद्धान्तको सभी भारतवासियोंको समझ लेना चाहिये। पुस्तक सुन्दर एण्टिक [illegible]